

# मनीषी की लोकयात्रा

[ महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराज का जीवन-दर्श


भगवतीप्रसाद सिंह

एम० ए०, पी-एच० डी०, डी० लिट्०

हिन्दी विभाग

गोरखपुर विश्वविद्यालय



विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी

MANISHI KI LOKYĀTRA

[ Life and Philosophy of M. M. Pt. Gopinath Kaviraj ]

*by*

Dr. Bhagwati Prasad Singh

First Published : 1968

Rs. 25.00.






प्रथम संस्करण : १९६८ ई०

मूल्य : पच्चीस रुपये




ाक—विश्वविद्यालय प्रकाशन, के० ४०।६ भैरवनाथ, वाराणसी–१

—ओमप्रकाश कपूर, ज्ञानमण्डल लिमिटेड, वाराणसी (बनारस) ६७६१–२४

परलोकगता

माँ

को

# निवेदन

परम श्रद्धेय कविराजजी से मेरा सर्वप्रथम सम्पर्क १९५७ ई० के मध्य में हुआ। तब से श्रीचरणों की छाया निरंतर प्राप्त रही किन्तु शास्त्रज्ञान और साधन-विज्ञान के निगूढ़ प्रान्त में इनकी विलक्षण पैठ के प्रत्यक्षानुभव से मेरा मानस इतना अभिभूत रहा कि अपनी आध्यात्मिक तथा साहित्यिक जिज्ञासाओं की निवृत्ति के अतिरिक्त वह किसी दूसरी ओर प्रवृत्त होने का साहस ही न कर सका। इनके व्यक्तिगत जीवन के सम्बन्ध में आश्रमवासियों तथा आगन्तुकों से केवल इतना ज्ञात कर सन्तुष्ट था कि, 'शरीर बंग-देश का है और विदेहमार्गी महापुरुष हैं'। १९६५ ई० के मध्य तक इनके विषय में मेरी जानकारी की यही स्थिति रही। तब तक इस ग्रंथ के निर्माण की कल्पना भी नहीं थी। इसके बाद कितने चमत्कारक रूप से इसका बीजारोपण हुआ, उसकी अपनी एक अलग कहानी है।

१९६५ ई० के अक्तूबर में एक दिन मुझे अपने पुराने मित्र गोपालचन्द्र सिंह (सदस्य, विधि-आयोग, भारत सरकार) का एक पत्र मिला। उसमें उन्होंने अखिल भारतीय संस्कृत परिषद् की ओर से महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराज को अभिनंदनग्रंथ समर्पित करने की चर्चा की थी और उसके लिए जीवनी लिखने का काम मुझे सौंपा था। अपने पूर्वानुभव का विवरण देते हुए उन्होंने लिखा था कि कविराज जी के अनेक घनिष्ठ परिचित तथा कृपापात्र गण्यमान्य विद्वानों से बार-बार प्रार्थना करने पर भी वे कविराज जी की जीवनी प्राप्त नहीं कर सके थे। अन्ततोगत्वा इस सन्दर्भ में किसी प्रकार उन्हें मेरा नाम स्मरण हो आया। वह पत्र इसी का प्रतिफल था। आत्मीयता के नाते मैं उन्हें सहसा नकारात्मक उत्तर नहीं दे सकता था। इसलिए पत्रोत्तर में प्रयास करने का आश्वासन तो दे दिया किन्तु इस रहस्य को प्रकाश में ला पाने की आशा कम ही थी। आधार केवल एक ही था—कविराज जी की सहज करुणाशीलता।

श्रीचरणों में ११ नवम्बर '६५ को प्रातः उपस्थित हुआ। कुशलवार्ता के पश्चात् अपने आने का प्रयोजन निवेदित करते हुए गोपालचन्द्र सिंह का उक्त पत्र सामने रख दिया। उसे पढ़कर कविराज जी की मुखमुद्रा कुछ गम्भीर हो गई, बोले "इसकी क्या आवश्यकता है? जीवनी लिखना अत्यन्त दुष्कर व्यापार है। दूसरे को कौन कहे यदि मैं स्वयं चाहूँ तो अपनी जीवनी नहीं लिख सकता। जीवनी का अर्थ है—माई पिक्चर इन दि हैन्ड्स ऑव डिवाइन। मैंने स्वयं अपने जीवन के अध्ययन का प्रयत्न किया, किन्तु पूरी सफलता प्राप्त नहीं कर सका। जीवन की कोई घटना निरर्थक नहीं होती। छोटी सी

छोटी घटना में भी कोई न कोई गम्भीर रहस्य छिपा रहता है। सर्वाधिक महत्त्व द्रष्टा होकर अपने जीवन की ओर लक्ष्य करने में है। परन्तु सामान्यतया यह सम्भव नहीं है। आप जो लिखना चाहते हैं, वह लौकिक व्यापार है। दाल-भात खाने का विवरण एकत्र करके क्या करोगे? वह बहिरंग जीवनमात्र है, अन्तरंग का अनुसंधान होना चाहिए। जीवन किस प्रकार अदृष्ट के हाथों ढाला जा रहा है, इस पर ध्यान देने की आवश्यकता है। जीवनी लिखने की सार्थकता इसी में है।"

इस दृष्टिकोण से जीवनी विषयक तथ्यों के आकलन की न मुझ में क्षमता थी, न प्रेरक उद्देश्य ही इतना विशाल था। अतः कविराज जी के उपर्युक्त शब्द सुनकर मेरा रहा-सहा साहस भी जाता रहा। मेरी सीमाओं से परिचित, मेरी शान्त और निरीह मुद्रा से द्रवित, वे बोले—'हो जायगा। शीघ्रता क्या है? अभी रहेंगे न? कल प्रातः आइएगा।' मुझे लगा, उन्हें अपना अतीत स्मरण हो आया। १२ नवम्बर १९६५ की वह शुभ तिथि मुझे आज भी स्मरण है जब कविराज जी ने अपने विगत जीवन को कितने संयम और संकोच से धीरे-धीरे प्रकट करना आरंभ किया।

अभिनन्दन ग्रंथ में प्रकाशित मेरा लेख कविराज जी के जीवन को देखने का स्थूल प्रयास मात्र था। कहने की आवश्यकता नहीं कि उस निबन्ध में कविराज जी के बाह्य जीवन को ही प्रमुखता दी गई थी, जो स्वयं उनकी दृष्टि से अत्यंत स्थूल और नगण्य बात थी। अपने प्रयास की यह कमी मुझे बराबर खटक रही थी। उसकी पूर्ति का एक ही रास्ता था, लौकिक जीवन के स्थूल रेखांकन के साथ ही आजीवन तत्त्वानुसन्धान में लीन इस महामानव के आध्यात्मिक सिद्धान्तों, मंतव्यों, विचारों एवं निष्कर्षों का विवेचनात्मक परिचय प्रस्तुत करना। यह कार्य जितना आनन्दप्रद था उतना ही अधिक दुष्कर। इसकी सफलता कविराज जी के सहयोग पर ही अवलंबित थी। लोकैषणा रहित व्यक्ति से अपने जीवन की अंतर्धाराओं पर प्रकाश डालने का आग्रह करने का साहस मुझमें नहीं था। किन्तु नियति ने परिस्थितियों को कुछ ऐसा मोड़ दिया कि असंभव संभव हो गया। हमारी कल्पना साकार हो गई।

इस ग्रंथ के मूल कलेवर में कविराज जी से प्रत्यक्ष संपर्क द्वारा प्राप्त जो सामग्री प्रस्तुत की गयी है, उसमें उनकी जीवनी, साहित्य-रचना, सत्संग, पत्राचार तथा अध्यात्म-साधना सम्बन्धी विविध विषयों का विवेचन है। परिशिष्ट भाग में एकत्रित सामग्री उनके निजी संग्रह से उपलब्ध हुई है। इसके अन्तर्गत परलोकवार्ता, काव्य-कुंज और भारतीय तथा पाश्चात्य प्राच्यविदों के पत्र विशेष महत्त्वपूर्ण हैं। यह सारी सामग्री अब तक अप्रकाशित है। इसमें कविराज जी की रुचि के विविध क्षेत्रों की मनोरम झाँकी प्रस्तुत हुई है।

कविराज जी वर्तमान युग के महान् तत्त्वचिंतक हैं। ये भारत के मनीषियों की

उस लम्बी और उदात्त परम्परा की एक जीवन्त कड़ी हैं जिनके ज्ञानालोक से मानव निरंतर प्रकाशपथ पर अग्रसर होने की प्रेरणा प्राप्त करता रहा है। मेरा उद्देश्य इस महापुरुष के चरित्र का विश्लेषण अथवा महत्त्व का मूल्यांकन करना नहीं रहा है। इनकी महानता के सभी पक्षों का आलोचन संभव भी नहीं है, विशेषकर एक ऐसे व्यक्ति के द्वारा जिसका मानसिक तथा नैतिक धरातल कविराज जी के विराट् व्यक्तित्व की छाया स्पर्श करने की भी पात्रता न रखता हो। ऐसी दशा में साधनजीवन का पूर्ण बिम्ब प्रस्तुत करने के लिए इनकी जीवनदृष्टि के निर्माण में सहायक बाह्य-परिवेश, परंपरागत संस्कार तथा अर्जित ज्ञानराशि का परिचय इन्हीं के लेखों तथा वक्तव्यों के माध्यम से दिया गया है। आत्मीयता और प्रत्यक्षता के समावेश तथा सहजता की रक्षा के लिए यह आवश्यक था। विश्वास पूर्वक हम यह नहीं कह सकते कि इसमें कविराज जी की साधना और दर्शन का सम्पूर्ण क्षेत्र समेट लिया गया है। फिर भी इस ग्रन्थ में जिज्ञासु पाठकों को उन सूत्रों की एक झलक अवश्य मिल जाएगी, जो इनके दार्शनिक व्यक्तित्व के निर्माण में सहायक रहे हैं।

महापुरुषों की लोकयात्रा लोकशिक्षा के लिए होती है। कविराज जी तपोबल विशिष्ट मनीषी हैं। *इनका जीवनघट लौकिक आपदाओं की तीव्र ज्वाला में संतप्त होकर परिपक्व हुआ है।* अपने सुदीर्घ साधनाकाल में द्वार पर आयी हुई लौकिक सुविधाओं को ठुकरा कर असुविधा और कष्ट के कंटकाकीर्ण मार्ग का ये निरन्तर वरण करते चले हैं। माँ आनन्दमयी के शब्दों में 'बाबा का यह शरीर सुख भोगने के लिए नहीं आया है'। ऐसे अपरोक्षानुभव संपन्न योगी की प्रकाशोज्ज्वल जीवनकथा में मलिनता का अनुसंधान करने में अपना दृष्टिदोष ही उजागर होता। इसलिए जान-बूझकर मैं उससे विरत रहा। जीवनीलेखन की वैज्ञानिक प्रणाली के समर्थक विद्वानों को दृष्टिकोण की यह एकांगिता खटक सकती है। मैं अपनी इस संस्कारजन्य कमजोरी को स्वीकार करता हूँ। प्रवाहमार्गी के लिए तटस्थ भाव अपनाना कितना कठिन होता है, इसका अनुमान दूरस्थ पर्यवेक्षक नहीं लगा सकते। आशा है, सहृदयों के समक्ष मेरी यह स्वाभाविक संकोचजन्य निर्बलता क्षम्य होगी।

इसी प्रकार की एक दूसरी कमी का भी निर्देश कर देना आवश्यक है। अपने विचारों के प्रकाशन तथा प्रचार के सम्बन्ध में कविराज जी के कुछ विशिष्ट सिद्धान्त हैं। साधना रहस्य को ये सामान्यतया प्रकाश्य नहीं मानते। इनके मत से वह गोपनीय विषय है, जिसका उपदेश जिज्ञासु अधिकारी को ही किया जाना चाहिए। गुरुदेव की आज्ञानुसार ये किसी को मन्त्रोपदेश नहीं करते। अनेक दिवंगत तथा सिद्ध महात्माओं से इनका अन्तः-सम्बन्ध निरन्तर चलता रहता है। तदर्पित भावापन्न साधकों को इनसे अपरोक्ष प्रेरणा प्राप्त होने की अनेक कथाएँ कही और सुनी जाती हैं। ये तथ्य इनके

व्यक्तित्व की रहस्यात्मकता के संपोषक हैं। एतद्विषयक इनकी मान्यताओं का आदर करते हुए इसमें बहुत सी ऐसी सामग्री समाविष्ट होने से सम्प्रति रोक ली गई है जिसकी लोकोपयोगिता असंदिग्ध कही जा सकती है। इन परिस्थितियों में यथालाभसंतोष-वृत्ति अपनाना ही श्रेयस्कर प्रतीत हुआ। संयोग की बात कहिए कि १९६१ ई० में कैंसर के भीषण आक्रमण से आचार्यश्री की जीवनरक्षा में अदृष्टशक्ति के वरदहस्त सहायक हो गये, नहीं तो इनकी अर्चना में इन पत्रपुष्पों के समर्पण का अवसर ही न आता।

हमारा यह सौभाग्य है कि वार्द्धक्यजर्जर तथा व्याधिग्रस्त शारीरिक स्थिति में भी *कविराज जी ने इस ग्रंथ पर आद्योपांत दृष्टिपात करके अनेक सत्परामर्श दिये हैं।* उनके *अभाव में बहुत सी त्रुटियाँ अलक्षित ही रह जातीं। वास्तव में इस प्रयास* का अन्तः और बाह्य सब कुछ उन्हीं का प्रसाद है। मैं एक यन्त्रमात्र हूँ जिसके माध्यम से इसके नियोजित और प्रकाशित होने का लीलाविधान संभव हुआ। मेरे 'लेखकतत्व' की सार्थकता इसी में समझनी चाहिए। यह स्वयं मेरे आत्मतोष का कारण हुआ है और मुझे विश्वास है कि जीवन संघर्ष में पड़े क्षुब्ध, आकुल और पराभूत पथिक कविराज जी के इस शब्द-देह के संस्पर्श से ऊर्जस्वित होकर प्रस्तुत क्षण की मोहक आशाओं और सर्वग्रासी भयों के शमन की क्षमता प्राप्त करेंगे।

कविराज जी के अनन्य सेवक पं० सीताराम पाण्डेय और अन्तेवासी स्वामी चन्द्रशेखर *का मैं विशेष रूप से आभारी हूँ। इनके सहयोग के बिना जीवनीविषयक* अनेक महत्त्व-पूर्ण सूचनाएँ तथा आल्मारियों में छिपी और पुराने बक्सों में दबी, प्रचुर हस्तलिखित-सामग्री अन्धकाराच्छन्न ही रह जाती। श्रीचरणों के कृपापात्र कतिपय अन्य सहृदयों ने भी विविध प्रकार से इसके स्वरूपनिर्माण में सहयोग और सद्भावना प्रदान कर हमें कृतार्थ किया है। सुश्री प्रेमलता शर्मा तथा श्री हेमेन्द्रनाथ चक्रवर्ती ने मूल बंगला में लिखे कतिपय पत्रों तथा पत्रांशों का हिन्दी अनुवाद प्रेषित कर हमारा कार्य सुगम किया है। कृतज्ञता प्रदर्शन कर उनके इस सहज अनुग्रह का भार उतार फेंकने से मुझे सन्तोष न होगा। विश्वविद्यालय प्रकाशन के संचालक श्री पुरुषोत्तमदास मोदी की कलात्मक अभिरुचि और तत्परता का संबल प्राप्त करके ही यह ग्रंथ इस रूप में अवतरित हो सका। इस ज्ञानयज्ञ में योगदान कर वे धन्य हुए हैं। 'धन्यवाद' से मैं उनकी वस्तु-निष्ठा का महत्त्व कम नहीं करना चाहता।

अंत में सर्वनियंता महाकाल के प्रति मेरा श्रद्धापूर्ण नमन है, जिसने पग पग पर उपस्थित बाधाओं को दूर कर, इसके प्राकट्य का सुयोग प्रदान किया। कविराज जी [illegible] कार्य सम्पन्न हो जाए, यही अपनी साध थी। आशुतोष की

अपनी ओर से पर्याप्त सतर्कता बरतते रहते हुए भी मुद्रण-व्यवस्था में सहसा उपस्थित दीर्घकालिक गतिरोध के कारण प्रकाशन में असाधारण विलम्ब के साथ ही छापे की कुछ अशुद्धियाँ भी असंशोधित रह गयीं। सुधी पाठक कृपया उन्हें सुधारकर पढ़ लेंगे। मेरी दृढ़ धारणा है कि इसके अनुशीलन से प्राप्त संस्कारमार्जन की आनन्दमयी प्रेरणा उन्हें तज्जनित क्लान्ति का अनुभव न होने देगी।

मातृनवमी, संवत् २०२५
साकेत,
बेतियाहाता, सिविल लाइन
गोरखपुर

भगवतीप्रसाद सिंह

---o---

# विषय-सूची

---




आशीर्वाद -

प्रियवर,

भगवती प्रसाद सिंह

शुभास्ते

सन्तु

पन्थान:

गोपीनाथ कविराज

वसन्तपंचमी

सं० २०२८



"मेरी जीवन कथा ?
अचिन्त्यमहाशक्ति की एक लीला !"

१

# जीवन-कथा

उत्तर गुप्तकाल में ब्राह्मणधर्म का जो पुनरुत्थान हुआ, वंगभूमि में उसका व्यापक प्रभाव महाराज आदिशूर के शासनकाल में १०६३ ई० के आस-पास दिखाई पड़ा। इसी समय मध्यप्रदेश से पाँच कुलीन ब्राह्मण वंगवास के लिए आमन्त्रित हुए। इनमें शाण्डिल्यगोत्रीय भट्टनारायण अन्यतम थे। कालान्तर में इन्हीं के एक वंशज गोपाल ने पूर्वबंग के मैमनसिंह जिले में स्थित गायनाकंदी नामक गाँव में अपना स्थायी निवास बना लिया। उनके वंशधर राम 'बागची' उपाधि से विभूषित किये गये। नवाबीशासन में जब इस कुल के कुछ विशिष्ट व्यक्तियों ने चिकित्सक वृत्ति अपना ली तो बागची वंश के अन्तर्गत ही उन्हें 'कविराज' पदवी प्राप्त हो गई। गोपीनाथजी का आविर्भाव वारीन्द्र श्रेणी के ब्राह्मणों की इसी शाखा में हुआ।

**पूर्वज**-



यादवेन्द्र

कृष्णजीवन

हरिदेव — रघुदेव

रघुनाथ — अमर — शम्भु — वैद्यनाथ

खोसाल — उदय — स्वरूप — नेहाल — कमलाकान्त

दीनबंधु

चन्द्रनाथ

वैकुण्ठनाथ

गोपीनाथ

जितेन्द्रनाथ (दिवंगत)

शशिशेखर



## माता-पिता

इनके प्रपितामह कमलाकांत के पूर्व ही गोपाल के कुछ कुटुम्बी मैमनसिंह जिले की टांगाइल तहसील के दान्या नामक गाँव में जा बसे थे। धीरे-धीरे उन्हें कई गाँव वृत्ति रूप में प्राप्त हो गये। बड़ी हवेली, कई बाग और तालाब इस परिवार के सामन्तीय वैभव के मूर्त प्रतीक थे। किन्तु इनकी यह सम्पन्नता एक आकस्मिक घटना से सहसा छिन्न-भिन्न हो गई। चन्द्रनाथ का साधारण बीमारी से असमय ही देहावसान हो गया। उनकी पत्नी पहले ही दिवंगत हो चुकी थीं। उस समय कविराजजी के पिता वैकुण्ठनाथ मुश्किल से छः सात वर्ष के थे। इस छोटी आयु में ही दैवयोग से वे पूर्ण निराश्रित हो गये। घर था, जमींदारी थी, किन्तु उसका प्रबन्ध करनेवाला कोई न था। ऐसी स्थिति में बालक वैकुण्ठनाथ को अकेले छोड़ना उचित न समझकर उनके मामा पं० कालाचन्द सान्याल उन्हें अपने घर काण्ठालिया ले गये। यह दान्या से सत्रह-अठारह मील पूर्व में पड़ता था।

पं० कालाचन्द की आर्थिक स्थिति बहुत अच्छी थी। जमींदारी से उन्हें काफी आमदनी हो जाती थी। पास-पड़ोस में उनकी प्रतिष्ठा भी थी। संयोगवश उनके

कोई सन्तान न थी। उनका एकमात्र पुत्र बाल्यावस्था में ही परलोकवासी हो चुका था। अतः भानजे का लालन-पालन वे पुत्र की ही भाँति करने लगे।

उन्होंने तत्कालीन प्रथानुसार बाल्यावस्था में ही वैकुण्ठनाथ का विवाह धामराई[1] के प्रसिद्ध मौलिक परिवार में १८७६ ई० में कर दिया। वैकुण्ठनाथजी की पत्नी सुखदासुन्दरी देवी धामराई के यशोमाधव-देव-मन्दिर[1] के सेवक रामजीवनराय मौलिक के वंशज हरिश्चन्द्र राय मौलिक की पुत्री थीं। मौलिकजी की पत्नी इनको जन्म देने के कुछ ही दिनों बाद दिवंगत हो गई थीं। अतः इनका पालन-पोषण उसी ग्राम की एक वृद्धा महिला वामासुन्दरी ने किया। हरिश्चन्द्र राय का देहावसान हो जाने पर वामासुन्दरी ने ही वैकुण्ठनाथ से इनके विवाह की व्यवस्था की। इसके बाद धर्ममाता वामासुन्दरी का घर ही इनका नैहर हो गया।

वैकुण्ठनाथ की प्राथमिक शिक्षा कांठालिया में ही हुई। माध्यमिक शिक्षा के लिए मामा ने उन्हें ढाका भेजा। वहाँ उन्होंने जगन्नाथ स्कूल से एन्ट्रेन्स तथा ढाका कालेज से एफ० ए० परीक्षा प्रथम श्रेणी में पास की। उच्चशिक्षा के लिए पं० कालाचन्द ने उन्हें कलकत्ता के प्रेसीडेंसी कॉलेज में भर्ती कराया। वैकुण्ठनाथजी ने इसी कालेज से १८८५ ई० में बी० ए० परीक्षा प्रथम श्रेणी में प्रथम स्थान के साथ पास की। दर्शन, अंग्रेजी तथा संस्कृत—तीनों विषयों में उन्हें विशेष योग्यता के अंक मिले थे। इसी वर्ष कलकत्ता विश्वविद्यालय में आनर्स की कक्षायें प्रारम्भ हुईं। वैकुण्ठनाथ इसके प्रथम वर्ग ( वैच ) के विद्यार्थी बने। उनके मित्रों तथा सतीर्थों में नरेन्द्रनाथ दत्त ( स्वामी विवेकानन्द ), सर व्रजेन्द्रनाथ शील, सतीशचन्द्र मुखर्जी ( प्रथम राष्ट्रपति डॉ० राजेन्द्रप्रसाद के गुरु )—ऐसी उन्नीसवीं शती के उत्तरार्द्ध में आविर्भूत बंगाल की विशिष्ट प्रतिभाएँ थीं। आनर्स परीक्षा में भी उन्होंने कलकत्ता विश्वविद्यालय में अपने विषय में प्रथम श्रेणी के साथ सर्वोच्च स्थान प्राप्त किया। इसके बाद वे गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज ( कलकत्ता ) में एम० ए० ( प्रथम वर्ष ) में प्रविष्ट हुए।

---

१. धामराई ( प्राचीन धर्मराजिका ) पूर्ववंग में बौद्धों का प्रमुख केन्द्र था। भागवत धर्म की पुनर्प्रतिष्ठा के उपरान्त पूर्व-मध्यकाल में 'जगन्नाथपुरी' की भाँति इसे भी वैष्णव-तीर्थ का रूप देकर यशोमाधव देव के नाम से यहाँ चतुर्भुज नारायण की मूर्ति स्थापित की गई। १६ वीं शती में इसका पुनरुद्धार हुआ और रामजीवन राय मौलिक नामक एक धर्मप्राण भक्त ने इसके प्रथम दिव्य मन्दिर का निर्माण कराया। देशविभाजन के पूर्व यहाँ का रथयात्रा-महोत्सव पुरी से भी अधिक धूमधाम के साथ मनाया जाता था। इस अवसर पर सुसज्जित ६४ पहियों वाला विशाल देवरथ निकलता था, जो गरिमा में संपूर्णभारत में अद्वितीय माना जाता था। यह रथ १२-१४ वर्षों के अन्तर से पुनर्निर्मित होता रहता था। परंपरा किसी न किसी रूप में अब भी चल रही है। यहाँ के तीन उत्सव मुख्य है—रथयात्रा, देवोत्थान एकादशी और माघी पूर्णिमा। जगन्नाथपुरी की तरह यहाँ भी प्रसाद का विक्रय होता है।

दैवयोग से वार्षिक परीक्षा के पूर्व वे अकस्मात् रोगाक्रान्त हुए और थोड़े ही दिन बीमार रहकर ३० अप्रैल, १८८७ को कलकत्ता में ही उनका परलोकवास हो गया।

**आविर्भाव**—इस घटना के पाँच महीने बाद सुखदासुन्दरी के गर्भ से कविराजजी का जन्म धामराई में वामासुन्दरी के घर पर २२ सौर, बुधवार सं० १९४४ (७ सितम्बर, १८८७ ई०) को हुआ। इस अनाथ बालक के लिए अब दो आश्रय स्थल थे—कांठालिया में पिता के मामा पं० कालाचन्द सान्याल के यहाँ और धामराई में नानी वामासुन्दरी का घर। इन दोनों गाँवों में १७–१८ मील का अन्तर था। माता सुखदासुन्दरी देवी इस एकमात्र आशा की किरण को छाती से लगाए अपने दुर्दिन इन्हीं दोनों स्थानों में बारी-बारी से निवास करते हुए काटने लगीं।

**नाम**—आरम्भ में धर्मनानी वामासुन्दरीजी ने इनका नाम 'निवारण' रखा, किन्तु उनकी पुत्री (कविराजजी की मौसी) स्वर्णमयी इन्हें 'अक्खय' (अक्षय) नाम से ही पुकारती थी। जन्मपत्री में ज्योतिषी ने राशिनाम 'अश्विनी' दिया। कुछ दिनों बाद जब ये माता के साथ कांठालिया आकर रहने लगे तब पं० कालाचन्द सान्याल इन्हें 'गोपीनाथ' कहने लगे। इसका कारण था उनके घर में स्थापित राधामाधव विग्रह की संज्ञा ही 'गोपीनाथ' होना। इस प्रकार गोपीनाथ उनके गृहदेवता थे। घर में और कोई बच्चा न था, अतः वे इस बालक को उन्हीं का प्रसाद मानकर उसी नाम से अभिहित करने लगे। उपनयन के बाद जब तक कविराजजी कांठालिया रहे इन गृहदेवता की नियमित रूप से पूजा करते थे।

**प्रारम्भिक शिक्षा**—गोपीनाथजी की प्रारम्भिक शिक्षा कांठालिया के प्राइमरी स्कूल में हुई। यहीं ९ वर्ष की आयु में १८ फरवरी, १८९६ ई० को उपनयन-संस्कार हुआ। १८९८ ई० तक ये कांठालिया में ही बंगला, संस्कृत और अंग्रेजी पढ़ते रहे। इसी समय धामराई में एक नया अंग्रेजी स्कूल खुला। अतः १८९८ ई० की जुलाई में माताजी उक्त स्कूल में इनका नाम लिखाने के उद्देश्य से इन्हें कांठालिया से धामराई चली आईं। नये अंग्रेजी स्कूल की आठवीं कक्षा में इनका प्रवेश हुआ। प्रधानाचार्य राजेन्द्रलाल वसाक के प्रयत्न से इसमें तीसरी कक्षा तक की पढ़ाई की व्यवस्था हो गई।[1] इस विद्यालय में संस्कृत के अध्ययन में इन्हें पं० हाराणचन्द्र चक्रवर्ती तथा पं० प्रसन्नकुमार चक्रवर्ती ऐसे सुयोग्य अध्यापकों का निर्देशन प्राप्त हुआ। संस्कृत भाषा तथा साहित्य के प्रति कविराजजी के हृदय में निष्ठा उत्पन्न करने का श्रेय इन्हीं आदि गुरुओं को है।

---

१. उन दिनों कक्षाओं का क्रम आज कल की पद्धति के ठीक विपरीत था। कक्षाएँ १० से आरंभ होती थीं और उनकी समाप्ति १ पर होती थी। माध्यमिक शिक्षा की परिणति यहीं होती थी।

तेरह वर्ष की छोटी आयु में ही पं० कालाचन्द ने सं० १९०० में इनका विवाह कर दिया। इनकी धर्मपत्नी कुसुमकामिनी देवी के पिता पं० व्रजशंकर अर्धकाली वंश से सम्बद्ध थे और निकटवर्ती ग्राम हालालिया के निवासी थे। उनके छोटे भाई पं० कार्तिकशंकर तर्कालंकार उस इलाके के प्रसिद्ध विद्वान् थे। वे कुशाग्रबुद्धि गोपीनाथ पर बहुत स्नेह रखते थे।

कांठालिया में रहते अभी तीन वर्ष भी नहीं पूरे हुए थे कि इनके अन्यतम अभिभावक पं० कालाचन्द सान्याल की ८ जुलाई, १९०१ ई० को अकस्मात् धनुष्टंकार (टिटनस) रोग से मृत्यु हो गई। उनके पास पर्याप्त जमीन-जायदाद, पशुधन और नकद रुपया था और यह सब गोपीनाथ को देने का वे संकल्प भी कर चुके थे। परन्तु कालदण्ड के सहसा प्रहार के कारण वे उसके वैधानिक स्थानान्तरण की व्यवस्था नहीं कर पाये थे। पट्टीदारों ने उनकी आँखें मुँदते ही घर पर ताला लगा दिया और सारी जायदाद पर कब्जा कर लिया। इनकी विधवा माता सुखदासुन्दरी देवी का वह दूसरा नीड़ भी उजड़ गया। वे पुनः निराश्रित हो गईं।

**माध्यमिक शिक्षा**—कालाचन्दजी की मृत्यु का समाचार पाकर पं० कार्तिकशंकर ने कविराजजी की माता को हालालिया बुला लिया। परन्तु ये धामराई में ही वामासुन्दरीजी के यहाँ पढ़ते रहे। तीसरी कक्षा पास करने के बाद उच्च-माध्यमिक शिक्षा के लिए बाहर जाने की समस्या उपस्थित हुई। उस समय कांठालिया के दो युवक ढाका में पढ़ते थे—अविनाशचन्द्र सरकार और यदुनाथ सान्याल। इनमें दूसरे अर्थात् यदुनाथ सान्याल कालाचन्दजी के सगोत्री चन्द्रनाथ सान्याल के पुत्र थे। इन दोनों छात्रों ने गोपीनाथ को ढाका चलने की प्रेरणा दी। अविनाशचन्द्र सरकार ने इनके भोजन तथा निवास की व्यवस्था करने का भार लिया। ढाका में इनके एक और परिचित व्यक्ति थे—अनाथ बन्धु मौलिक। वे जगन्नाथ स्कूल तथा कालेज दोनों के अधीक्षक थे और धामराई के ही निवासी थे। वे बालब्रह्मचारी थे। मौलिकजी के आध्यात्मिक पथ-प्रदर्शक वारदी के महात्मा लोकनाथ ब्रह्मचारी योगिराज थे, जिनकी आयु १६० वर्ष की बताई जाती थी। इन लोगों के प्रयत्न से गोपीनाथजी का प्रवेश के० एल० जुबली स्कूल की तीसरी कक्षा में हो गया। मौलिकजी ने स्कूल से शुल्क मुक्ति की सुविधा दिला दी। अविनाशचन्द्र ने जिन्दाबहरलेन के एक मेस में भोजन का प्रबन्ध करा दिया। कुछ दिनों बाद उसे छोड़कर ये अरमनी टोला के यूनियन मेडिकल मेस में भोजन करने लगे और वहीं माध्यमिक शिक्षा की समाप्ति तक रहे।

भोजन और शुल्क की व्यवस्था हो जाने के बाद भी किताब, कापी तथा अन्य आवश्यक खर्चों के लिए धनाभाव से परेशानी बनी रही। कार्तिकशंकरजी जो थोड़ी बहुत सहायता कर देते थे, उससे काम पूरा नहीं पड़ता था। पढ़ाई में इससे बाधा पड़ती थी।

इन दिनों इनकी पितृभूमि दान्या के निकट आलीशाकंदा गाँव में शाह भैरवनाथ राय नाम के एक प्रतिष्ठित व्यापारी रहते थे। उनकी पं० कालाचन्द से बड़ी मित्रता थी। शाहजी दीन छात्रों को बराबर सहायता दिया करते थे। कहने पर गोपीनाथ-जी की भी वे अवश्य सहायता कर देंगे, इस विश्वास के साथ पं० कार्तिकशंकर तर्कालंकार इन्हें साथ लेकर शाहजी के घर गये। गोपीनाथ का परिचय प्राप्त कर वे बहुत प्रसन्न हुए और दस रुपया मासिक वृत्ति देना सहर्ष स्वीकार कर लिया। इसके अतिरिक्त मेस के खर्चे के लिए भी चार रुपया प्रतिमास देने का वचन दिया। चलते समय उन्होंने पं० कार्तिकशंकर से कहा 'इस बालक के निमित्त पं० कालाचन्द छः हजार रुपए बिना किसी लिखा-पढ़ी के मेरे पास रख गये हैं।' कार्तिकशंकर उनकी इस ईमानदारी को देखकर आश्चर्यचकित हो गये।

इस प्रकार आर्थिक चिन्ता से मुक्त हो गोपीनाथजी ढाका के जुबली स्कूल में दत्तचित्त होकर पढ़ने लगे। इस समय उस विद्यालय के प्रधानाचार्य थे विश्वेश्वर बनर्जी और उनके प्रथम सहायक थे बाबू मथुरामोहन चक्रवर्ती, जिन्होंने आगे चलकर ढाका में 'शक्ति-औषधालय' की स्थापना की। ये लोकनाथ ब्रह्मचारी (योगिराज) के शिष्य और धार्मिक प्रकृति के व्यक्ति थे। छात्रों के नैतिक तथा आध्यात्मिक उत्थान के लिए ये विद्यालय में नियमित रूप से प्रवचन करते थे। गोपीनाथजी के बाल्जीवन पर इनका बहुत प्रभाव पड़ा। इस विद्यालय में इन्होंने संस्कृत, पहले वामाचरण विद्यालंकार से पढ़ी, बाद में पं० रजनीकान्त अमीन से। अमीन जी की पाणिनि-व्याकरण में अद्भुत गति थी। अंग्रेजी व्याकरण के शिक्षक पं० नवकान्त चट्टोपाध्याय बड़े विद्या-व्यसनी थे। उनका अपना एक विशाल पुस्तकालय था। मेधावी छात्रों को वे उसमें से पुस्तकें पढ़ने के लिए दिया करते थे। वे ब्राह्मसमाजी थे। बंगाल के लोक-विश्रुत राजनीतिक नेता विपिनचन्द्र पाल ब्राह्मसमाज के उत्सवों में कभी-कभी ढाका आया करते थे। उनसे गोपीनाथजी का परिचय अमीन महाशय ने ही कराया था।

ढाका में उन दिनों बड़ी धार्मिक जागृति थी। सभी धर्मों के अनुयायियों में पारस्परिक सौहार्द था। सामाजिक जीवन में हिन्दू-मुस्लिम भेद न था। गोपीनाथजी प्रति रविवार को ब्राह्म-समाज-मन्दिर में जाते और भजन-कीर्तन सुनते थे। बंगाल के प्रसिद्ध पत्र 'बान्धव' के सम्पादक रायबहादुर कालीप्रसन्न घोष से उनकी सर्वप्रथम भेंट ढाका में ही हुई। बंकिम बाबू की 'बंगदर्शन' पत्रिका के बाद, प्रचार की दृष्टि से 'बान्धव' का ही प्रधान स्थान था। कालीप्रसन्न बाबू जयदेवपुर राज्य के मैनेजर थे, किन्तु अपने समय में वे प्रशासक से अधिक साहित्यिक रूप में ख्यात थे। उनकी लिखी हुई 'निशीथ चिन्ता', 'निभृत चिन्ता', 'प्रभात चिन्ता' 'भक्तिर जय' आदि पुस्तकों की तत्कालीन धार्मिक समाज में बड़ी धूम थी। उनके भतीजे सुबोधचन्द्र गुह गोपीनाथजी के सहपाठी थे। उन्हीं के द्वारा घोष बाबू से इनका परिचय हुआ था। अपने निजी पुस्तकालय में उन्हें

हजारों पुस्तकों से घिरे बैठे हुए देखकर ये बहुत प्रभावित हुए थे। घोष बाबू ने इनकी छात्रावस्था में लिखी गई कई कविताएँ 'बान्धव' में छापकर इन्हें प्रोत्साहित किया था।

ढाका में शिक्षा ग्रहण करने के समय एक और व्यक्ति ने इनके मानसिक विकास में पर्याप्त योग दिया। वे थे वहाँ के सर्वाधिक प्रतिष्ठित वकील आनन्द राय। बंगाल में स्वदेशी आन्दोलन के अन्यतम प्रवर्तक गोविन्दराय इनके बड़े भाई थे। इनके दौहित्र यतीन्द्र चौधरी गोपीनाथजी के सहपाठी थे। इनका अरमनी टोला में अपना एक बहुत बड़ा मकान था। यतीन्द्र के सम्बन्ध से ये उनके घर बराबर जाया करते थे। आनन्द राय का एक निजी पुस्तकालय था, जिससे इन्हें पढ़ने के लिए पुस्तकें आसानी से मिल जाती थीं। डायरी लिखने की आदत धामराई में ही पड़ गई थी जो ढाका में भी बनी रही।

संस्कृत पढ़ने में इनकी विशेष अभिरुचि अध्ययन-काल के आरम्भ से ही थी। कांठालिया में पिताजी द्वारा संग्रहीत संस्कृत ग्रन्थों का विशाल कोष इन्हें रिक्थ रूप में मिला था। इनके मन पर अध्ययन का संस्कार इन्हीं पुस्तकों से पड़ा। कांठालिया की प्राथमिक पाठशाला में शिक्षा प्राप्त करते हुए इनकी इच्छा सिद्धान्त-कौमुदी पढ़ने की हुई। यह ग्रन्थ पिताजी के पुस्तकालय में तारानाथ तर्कवाचस्पति की टीका सहित इन्हें मिल गया। उसी के साथ रमानाथ सरस्वती कृत 'छात्रबोध व्याकरण' की भी एक प्रति हाथ लगी। इसी समय इन्होंने सैकड़ों 'उद्‌भट श्लोक' संग्रहीत करके कण्ठस्थ कर लिये। धामराई में संस्कृत व्याकरण की शिक्षा पं० कन्हई लाल गोस्वामी से ग्रहण की थी। इस सम्बन्ध में एक अन्य स्थानीय विद्वान् पं० अक्षयकुमारदत्त गुप्त से भी इनको पर्याप्त सहायता मिली। ढाका के छात्रजीवन में पं० रजनीकान्त अमीन तथा पण्डित विधु-भूषण गोस्वामी के सान्निध्य में इनको पाणिनीय व्याकरण का गम्भीर अध्ययन करने का सुअवसर प्राप्त हुआ। गोस्वामीजी ढाका कालेज के वरिष्ठ संस्कृत अध्यापक थे। पं० वैकुण्ठनाथ के मित्र तथा सहपाठी होने के नाते वे इनसे विशेष स्नेह रखते थे। इन विद्वानों के सम्पर्क में आकर गोपीनाथजी की पाणिनि-व्याकरण के सांगोपांग अध्ययन की साध पूरी हुई।

अंग्रेजी साहित्य के अनुशीलन की रुचि भी ढाका में ही जाग्रत हुई। इसका श्रेय जगन्नाथ कालेज के तत्कालीन प्रिंसिपल हेरम्बचन्द्र मैत्र को है। वे अंग्रेजी में एम० ए० थे और इमर्सन तथा वर्ड्सवर्थ के विशेषज्ञ के रूप में ख्यात थे। उनकी प्रेरणा से एन्ट्रेन्स कक्षा में ही गोपीनाथजी ने अंग्रेजी के प्रसिद्ध कवियों—शेक्सपियर, मिल्टन, बाइरन, वर्ड्सवर्थ तथा इमर्सन की सारी कृतियाँ पढ़ डालीं। रिचर्डसन द्वारा सम्पादित अंग्रेजी काव्य-संग्रह सदैव इनके पास रहता था। मैत्रजी के बाद ढाका कॉलेज के

नवनियुक्त प्रोफेसर बहुभाषाविद् हरिनाथ दे महोदय के पाण्डित्य से ये बहुत प्रभावित हुए।[१] इन विद्वानों की छत्रछाया में अध्ययनरत रहकर इन्होंने ढाका के जुबिली स्कूल से १९०५ ई० में एन्ट्रेन्स की परीक्षा प्रथम श्रेणी में पास की।

**उच्चमाध्यमिक शिक्षा**—परीक्षा समाप्त होते ही ये ढाका से घर चले आये। यहाँ सहसा मलेरिया से पीड़ित हुए और महीनों चारपाई पर पड़े रहे। इससे १९०५ ई० के जुलाई मास से आरम्भ होने वाले शिक्षा-सत्र में ये इण्टर कक्षा में प्रवेश न ले सके। एक वर्ष पढ़ाई स्थगित रही। रोगमुक्त होने पर डाक्टरों की सलाह से वायु-परिवर्तन के उद्देश्य से ये पहले मधुपुर गये, किन्तु कुछ असुविधाओं के कारण वहाँ से देवघर चले आये और वैद्यनाथ-मन्दिर के पास एक पण्डे के यहाँ ठहरे। खर्चे की तंगी थी, इसलिए एक बंगाली महाजन के लड़के का ट्यूशन कर लिया। संयोगवश कलकत्ता के प्रसिद्ध अंग्रेजी दैनिक 'अमृत-बाजार-पत्रिका' के संस्थापक तथा 'हिन्दू स्पिरिचुअल मैगजीन' के सम्पादक बाबू शिशिरकुमार घोष भी इस समय देवघर-वास कर रहे थे। ये बंगाल में परलोक सम्बन्धी आलोचना के युगप्रवर्तक महापुरुष माने जाते थे। कविराजजी कभी-कभी इनसे मिलकर अध्यात्मचर्चा करते थे। देवघर-प्रवास से स्वास्थ्य में सन्तोषजनक प्रगति हुई। डेढ़ महीने के बाद में ये घर चले आये और वर्ष का अवशिष्ट काल वहीं बिताया। इस बीच इनकी भेंट अपने पिता के मित्र तथा सहपाठी रामदयाल मजूमदार महाशय से हुई। वे टांगाइल के प्रमथ-मन्मथ इण्टर कालेज के प्रिंसिपल थे और उस क्षेत्र में आनुष्ठानिक तथा भावुक धर्माचार्य के रूप में प्रसिद्ध थे। मजूमदारजी ने एफ० ए० की पढ़ाई के लिए इन्हें बनारस जाने की सलाह दी और वहाँ अपने साले नानीलाल राय चौधुरी के द्वारा पूरी व्यवस्था करा देने का आश्वासन दिया। किन्तु अनेक कारणों से इनका अध्ययन के लिए तत्काल काशी जाना सम्भव न हो सका।

जुलाई के आरम्भ में ही एफ० ए० में भर्ती होना था। इसके लिए अब निकटवर्ती शिक्षा-केन्द्रों ढाका तथा कलकत्ता में से ही कोई एक स्थान चुना जा सकता था। बहुत जल्पना-कल्पना के बाद कलकत्ता जाना निश्चित हुआ। जून के अन्तिम सप्ताह में द्रव्य की थोड़ी बहुत व्यवस्था हो जाने पर ये कलकत्ता गये। वहाँ अपने पुराने मित्र सतीशचन्द्र मल्लिक के पास ठहरे। मल्लिकजी धामराई के ही निवासी और स्थानीय अंग्रेजी स्कूल के हेडमास्टर सुरेशचन्द्र मल्लिक के छोटे भाई थे। उनसे परामर्श करने के बाद पहले इनका विचार रिपन कालेज में प्रवेश लेने का हुआ। उक्त कालेज के प्रिंसिपल रामेन्द्रसुन्दर त्रिवेदी ने सहायता का आश्वासन भी दिया, परन्तु

---

१. ये ढाका कालेज से स्थानान्तरित होकर कलकत्ता की इम्पीरियल लाइब्रेरी के पुस्तकालयाध्यक्ष हो गये थे।

इन्होंने प्रवेश नहीं लिया। इसके दो कारण थे—कलकत्ता में पढ़ाई चलाने के लिए अपेक्षित आर्थिक स्रोत का अभाव तथा मलेरिया का भय। इन्हीं बाधाओं के कारण नवप्रतिष्ठित नेशनल कालेज में भी, जिसके प्रिंसिपल कुछ ही दिनों बाद अरविन्द घोष बनाये गये, मित्रों के अनुरोध के बावजूद इन्होंने अपनी भर्ती नहीं कराई।

**जयपुर गमन**—इन्हीं दिनों बंगाल में स्वदेशी आन्दोलन बड़े जोरों से चला। देशप्रेम की लहर प्रान्त भर में एक छोर से दूसरे छोर तक दौड़ गई। वीरभूमि राजस्थान तथा महाराष्ट्र के प्रति वहाँ की जनता के हृदय में अगाध श्रद्धा उमड़ पड़ी। गोपीनाथजी उससे अप्रभावित न रह सके। इसी के आस-पास 'बान्धव' में धर्मानन्द महाभारती का जयपुर पर एक लेख निकला। उसमें वहाँ के प्राचीन नगर-नियोजक विद्याधर चक्रवर्ती तथा वर्तमान प्रधानमन्त्री संसारचन्द्र सेन का उल्लेख था। इन बंगाली महाशयों का नाम देखकर इन्हें आशा बँधी कि जयपुर जाने पर वहाँ इनकी पढ़ाई का कोई-न-कोई प्रबन्ध अवश्य हो जायगा। यह सोचकर १९ वर्ष की छोटी आयु में ही इस निराश्रित बालक ने जयपुर जाने का इरादा पक्का कर लिया। संकोच केवल एक बात का था और वह बात थी, हिन्दी प्रदेश में जाकर अध्ययन करने की इच्छा रखते हुए भी वहाँ की भाषा बोलने और समझने में इनकी असमर्थता। सोचा कुछ दिन अंग्रेजी से काम चलायेंगे तब तक हिन्दी सीख लेंगे। इस ऊहापोह में जून बीत गया।

जुलाई १९०६ में जयपुर यात्रा की तैयारी करके ये घर से कलकत्ता आये और अपने मित्र सतीश के यहाँ ठहरे। उन्हें साथ लेकर हवड़ा गये और वहाँ से १६ जुलाई १९०६ ई० को एक ऐसे अपरिचित प्रदेश के लिए प्रस्थान किया जहाँ अपना कहलानेवाला कोई न था। साथ में किताबों से भरा एक बक्स था। उसे गार्ड के डिब्बे में रखवा दिया। बिस्तरे का बण्डल अपने पास लेकर बैठे। रास्ता अनजान था। इसलिए चलते समय एक रेलवे टाइम-टेबुल स्टेशन पर ही खरीद लिया था। दिन भर मार्ग में पड़नेवाले खेत-बाग, नगर, नद-नदी कौतूहलपूर्वक देखते रहे। रात में सो गये। दूसरे दिन फर्रुखाबाद में एक बलिष्ठ सज्जन इनके डिब्बे में चढ़े। वे देखने में फौजी-से लगते थे। उनके साथ एक लड़का था, वह अंग्रेजी जानता था। पूछने पर ज्ञात हुआ कि साथवाले सज्जन उसके बड़े भाई हैं, जो उसे जयपुर के महाराजा कालेज में नाम लिखाने के लिए ले जा रहे हैं। जयपुर जानेवाले साथी पाकर ये बहुत प्रसन्न हुए। थोड़ी ही देर में घनिष्ठता हो गई। तीनों यात्री साथ ही गाड़ी से आगरा स्टेशन पर उतरे। शहर में जाकर एक मारवाड़ी बासा में भोजन किया, कुछ देर तक घूमने के बाद स्टेशन चले आये। अपराह्न में जयपुर जानेवाली गाड़ी पर बैठे। बाँदीकुई होते हुए रात में जयपुर पहुँच गये। सामान स्टेशन पर रख दिया। उक्त सज्जन के साथ नगर के बाहर एक सराय में ठहरे। सबेरे मित्र के साथ नगर में प्रवेश तथा निवास की व्यवस्था के लिए निकले। सड़क के दोनों

ओर गुलाबी रंग के पंक्तिबद्ध भवनों को देखकर नगरयोजक की कलात्मक निपुणता की मन-ही-मन प्रशंसा करते हुए हवा-महल के निकट पहुँचे। साथी सज्जन के एक परिचित इसी के पास रहते थे। उन्हीं के घर तीनों ठहर गये। भोजन का प्रबन्ध बाजार में कर लिया।

दूसरे दिन महाराजा कॉलेज गये। प्रिंसिपल संजीवन गांगुली से मिलकर अपने आने का उद्देश्य बताया। वे इन्हें इतनी दूर से आया हुआ जानकर आश्चर्य में पड़ गये। बोले 'हमारे यहाँ हॉस्टल नहीं है। तुम्हें असुविधा होगी। रहने का प्रबन्ध स्वयं करना पड़ेगा।' ये बातें अंग्रेजी में हो रही थीं, किन्तु इनकी प्रगल्भता देखकर प्रिंसिपल के पास बैठे हुए एक अन्य बंगाली महाशय मातृभाषा में अपने विचार प्रकट करने का लोभ संवरण न कर सके, कहा 'पूर्वबंग में रहते हो। वहाँ बाढ़ बहुत आती है। नौका द्वारा एक से दूसरी जगह जाना पड़ता है। कहीं कहीं पड़ोसी के घर जाने के लिए भी नौका ही एकमात्र साधन रहती है।' गोपीनाथजी ने अपने तत्सम्बन्धी अनुभव बताये। उसे सुनकर वे बहुत प्रसन्न हुए। इसके बाद उन्होंने जयपुर में इनके ठहरने का स्थान पूछा। उत्तर मिला 'कोई निश्चित ठिकाना नहीं है।' फिर पूछा 'कहाँ भोजन करते हो?' इन्होंने कहा 'बाजार में'। ये प्रश्नकर्ता सज्जन कॉलेज के उपाचार्य और महामहोपाध्याय पं० हरप्रसाद शास्त्री के सबसे छोटे भाई मेघनाथ भट्टाचार्य थे। प्रिंसिपल के कमरे से जब गोपीनाथजी बाहर निकलने लगे तो वे बोले 'बाहर रुके रहना, मेरे घर चलना, वहीं बातें होंगी।'

कालेज में छुट्टी होने पर गोपीनाथजी मेघनाथ बाबू के साथ उनके घर गये। घर कालेज के पास ही था। तिमंजिली कोठी थी। उसमें मेघनाथजी के साथ उनके तीन लड़के और एक भतीजा (म० म० पं० हरप्रसाद शास्त्री का पुत्र) रहता था। मेघनाथजी ने परिवार के सभी लोगों को एकत्र कर इनका परिचय कराया। सबने स्वागत किया। अध्ययन-कक्ष में देर तक बातें होती रहीं। वे इनकी साहित्यिक योग्यता तथा धार्मिक प्रवृत्ति को देखकर बहुत प्रभावित हुए। चलते समय कहा 'जब तक कहीं स्थायी प्रबन्ध न हो जाय यहीं भोजन करना।'

निवास-स्थान की चिन्ता तब भी बनी रही। प्रातःकाल प्रधानमन्त्री संसारचन्द्र सेन से मिलने की योजना बनाई। उनकी कोठी का पता लगाने में बड़ी परेशानी हुई। इसका मुख्य कारण था इनका बंगाली उच्चारण 'शोन्शार बाबू'। दोपहर तक भटकते रहे कहीं पता न चला। कालेज गये। मिलनेवाले छात्रों के सामने अपनी कठिनाई रखी। जानकार विद्यार्थियों को निदान खोजने में देर नहीं लगी। वे बोले 'तुम्हें 'सेनबाबू', 'प्रधानमन्त्री' या 'बाबू संसारचन्द्र सेन' कहना चाहिए था। उन्हें यहाँ कौन नहीं जानता। इसके बाद उन लोगों ने कोठी का पता बता दिया। निर्दिष्ट मार्ग से थोड़ी ही देर में ये संसार बाबू के बँगले पर पहुँच गये। वह नगर के

बाहर था। दरवान ने पूछने पर बताया 'अभी आराम कर रहे हैं, सन्ध्या को मिलेंगे'। निराश होकर डेरे पर लौट आये। सन्ध्या को निश्चित समय पर पुनः उपस्थित हुए। कोठी के सामने हरे मैदान में कुर्सियाँ लगी थीं। प्रधानमन्त्री के साथ प्रिंसिपल गांगुली और कुछ सरकारी अफसर बैठे थे। इन्होंने चपरासी के द्वारा अपने आने की सूचना भेजी। तत्काल ही बुला लिये गये। संसार बाबू ने आने का प्रयोजन पूछा। इन्होंने रहने के स्थान का प्रबन्ध कर देने की प्रार्थना की। इतने में गांगुली महाशय बोल उठे 'इस लड़के ने पढ़ने के लिए इतनी दूर आकर बड़ी मूर्खता की है।' संसार बाबू ने इसका प्रतिवाद करते हुए कहा 'यह कोई नई बात नहीं है। मैं भी ऐसे ही आया था और रमेशचन्द्र दत्त भी। दोनों कहाँ से कहाँ पहुँच गये।' फिर वे इनकी ओर मुड़कर बोले 'तुम नियमित रूप से सन्ध्या को यहाँ भोजन किया करो। मेरा लड़का अविनाशचन्द्र सेन महाराजा का निजी उपसचिव है। उससे मिलकर मेरा सन्देश कह देना, रहने की व्यवस्था कर देगा।'

गोपीनाथजी दूसरे दिन अविनाश बाबू से मिले। अपना परिचय और प्रधान-मन्त्री का सन्देशा कहा। उन्होंने पूछा 'कोई राजनीतिक संसर्ग तो नहीं है?' इन्होंने नकारात्मक उत्तर दिया। वे बोले 'तो मेरे ही घर पर रहो। मेरा एक छोटा भाई है और दो लड़के--ये तीनों तुम्हारी संरक्षकता में पढ़ेंगे। किन्तु इसके पूर्व तुम्हें कलकत्ता से किसी प्रतिष्ठित व्यक्ति का संस्तुत्यात्मक पत्र मँगाना पड़ेगा। बात पक्की तभी होगी।' गोपीनाथजी ने इसके लिए एक पत्र कलकत्ता भेज दिया।

इसके कुछ दिनों बाद स्टेशन से नगर की ओर आते समय इनकी भेंट अपने पूर्व परिचित बाबू कालीपद चटर्जी से हो गई। वे इन्हें अपने निवास पर ले गये। विशाल भवन था। पूछने पर पता चला कि वह जयपुर के भूतपूर्व प्रधानमन्त्री कान्तिचन्द्र मुखर्जी का घर है। कालीपदजी के अनुरोध से इन्होंने वहाँ दो-चार दिन भोजन किया। इतने में कलकत्ता से पत्र आ गया। उसे लेकर अविनाश बाबू से मिले। अनुमति मिल जाने पर स्टेशन से सामान ले आये और स्थायी रूप से उनके घर पर रहने लगे।

**महाराजा कॉलेज में प्रवेश**—कालेज में फीस नहीं लगती थी। एफ० ए० कक्षा में प्रवेश हो गया। संसार बाबू के घर से कॉलेज दो मील दूर पड़ता था। उनके लड़कों के साथ इन्हें बैल के रथ पर बैठकर जाने की सुविधा प्राप्त थी। इसलिए आने-जाने में कोई कष्ट नहीं होता था। कॉलेज में अंग्रेजी के प्रोफेसर नवकृष्ण राय, देश प्रसिद्ध विद्वान् सर ब्रजेन्द्रनाथ शील के प्रिय शिष्य थे। एक दिन उन्होंने कक्षा में वर्डसवर्थ की 'दि वर्ल्ड इज टू मच विद अस' शीर्षक कविता, व्याख्या के लिए दी। कापियाँ देखते समय गोपीनाथजी द्वारा की गई व्याख्या उन्हें बहुत पसन्द आई। उसकी प्रशंसा में उनके मुँह से सहसा निकल गया 'आई थिंक आई कुड नॉट हैव

रिटेन बेटर' (संभवतः मैंने स्वयं इससे अच्छा न लिखा होता)। बाद में इनकी आर्थिक विपन्नता का समाचार पाकर उन्होंने कालेज से १५ रु० मासिक छात्रवृत्ति का प्रबन्ध करा दिया। इस व्यवस्था से ये बाहरी खर्चों से निश्चिन्त हो गये। इस प्रकार भोजन, निवास, सवारी, कापी, पुस्तकों तथा अन्य आवश्यक खर्चों की चिन्ता से मुक्त होकर ये एकनिष्ठ भाव से अध्ययन में जुट गये।

उधर बंगाल में पं० कालाचन्द के देहावसान के बाद माता और पत्नी इनकी ससुराल हालालीया में रह रही थीं। यह दोनों कुलों के लिए अशोभनीय था। इसलिए इनके ससुर पं० कार्तिकशंकर ने भैरवनाथ राय से मिलकर गोपीनाथजी के निमित्त रखी हुई धरोहर में से उनकी पितृभूमि दान्या में एक छोटा-सा मकान बनवा देने का अनुरोध किया। शाहजी ने उनका प्रस्ताव स्वीकार कर लिया। दो-तीन महीने में मकान तैयार हो गया। माताजी बहू को साथ लेकर १९०२ ई० के सितम्बर मास में दान्या चली गईं। १९१२ ई० तक ये सब वहीं रहीं। घर का खर्चा इनके पिता के एक मित्र और कालाचन्द सान्याल के भतीजे व्रजेन्द्रमोहन सान्याल स्नेहपूर्वक चलाते रहे।[1]

जयपुर में इन्हें साधारणतया सहायता की आवश्यकता नहीं पड़ती थी। फिर भी सान्यालजी कपड़े आदि के लिए यदा-कदा दस-बीस रुपया भेज दिया करते थे।

## कलकत्ता कांग्रेस में प्रतिनिधि

इन्हीं दिनों 'वंगभंग' का आन्दोलन चला। १९०६ ई० में अरविन्द घोष बड़ौदा से कलकत्ता आये और नेशनल कालेज के प्रिंसिपल बनाये गये। उनके द्वारा संचालित 'वन्दे मातरम्' पत्र से उक्त आन्दोलन को बहुत बल मिला। गोपीनाथजी इस पत्र को बराबर पढ़ते और मित्रों के साथ अल्बर्ट-म्यूजियम के मैदान में बैठकर राष्ट्रीय समस्याओं पर विचार-विमर्श किया करते थे। देशबन्धु चितरंजनदास तथा विपिन-चन्द्र पाल के लेखों और व्याख्यानों ने भी इनकी राष्ट्रीय भावना के विकास में पर्याप्त योग दिया। १९०६ ई० के दिसम्बर में 'कांग्रेस' का कलकत्ता अधिवेशन हुआ। इसके अध्यक्ष दादाभाई नौरोजी थे। गोपीनाथजीर ाजस्थान के प्रतिनिधि-मण्डल के सदस्य-

---

१. सान्याल महाशय की बड़ी इच्छा थी कि इनका परिवार पुनः कांठालिया आ जाय। इसलिए उन्होंने अपनी ओर से जमीन देकर वहाँ १९१२ ई० में इनके लिए एक मकान निर्मित कराया और इनके परिवार को साग्रह ले जाकर उसमें रखा। ये लोग १९१४ ई० में कविराजजी के सरस्वतीभवन (बनारस) में नियुक्त हो जाने के समय तक इसी स्थान में रहे।

कुछ दिनों तक माताजी वहीं रहीं। इसके बाद इनकी पैतृक भूमि दान्या में एक मकान बनवा दिया गया। १९०२ ई० के सितम्बर महीने में वे इस नये मकान में चली गईं और फिर इनका परिवार १९१२ ई० तक वहाँ रहा।

रूप में इसमें सम्मिलित होने के लिए कलकत्ता गये और मित्र सतीशचन्द्र मल्लिक के यहाँ ठहरे। इस अधिवेशन में दादाभाई नौरोजी, बालगंगाधर तिलक, विपिनचन्द्रपाल, देशबन्धु चितरंजन दास, लालमोहन घोष, सुरेन्द्रनाथ बनर्जी, लाला लाजपत राय ऐसी विभूतियों का एक साथ दर्शनकर तथा उनके व्याख्यानों को सुनकर इनकी चिर-आकांक्षा पूरी हुई।

अधिवेशन समाप्त होने पर ये जयपुर लौट आये और पढ़ाई पूर्ववत् चलने लगी। स्थानीय पब्लिक लाइब्रेरी के अतिरिक्त कान्ति बाबू तथा संसारचन्द्रजी के निजी पुस्तकालय से पुस्तकें लेकर पढ़ते रहे। डायरी में इनका सारांश नोट कर लिया करते थे।[१] मन ऊबने पर कभी-कभी आमेर अथवा गलता चले जाते थे।

जयपुर के प्रवास-काल में मेघनाद बाबू के परिवार से कविराजजी का कुटुम्बवत् सम्बन्ध स्थापित हो गया। उन्हें ये 'गुरु जी' कहा करते थे। उनका घर नैहाटी में था, जो बंकिम बाबू के कर्मस्थल हुगली से एक फर्लांग दूर था। दोनों स्थानों के बीच में गंगा बहती थीं। छात्रावस्था में ये काफी दिनों तक उनके सम्पर्क में रह चुके थे। उनके साथ बैठकर इन्होंने कई ग्रन्थों का श्रुतलेखन किया था। ये बंकिम बाबू के जीवन की अनेक कथायें सुनाया करते थे। राजस्थान में वैष्णव-धर्म के विकास के इतिहास से ये पूर्ण परिचित थे और चैतन्य-मत के विशेषज्ञों में गिने जाते थे। जयपुर का गोविन्द-मन्दिर इसी सम्प्रदाय का था। उसके पुजारी बंगाली वैष्णव होते थे। आमेर में शिलादेवी की मूर्ति महाराज मानसिंह ने बंगाल से लाकर स्थापित की थी।

जयपुर में इन्हें पाठ्यपुस्तकों के अतिरिक्त भारतीय धर्म, दर्शन, पुरातत्व और यूरोप के विभिन्न देशों के प्राचीन तथा मध्ययुगीन साहित्य के गम्भीर अध्ययन का अवसर मिला। फ्रेंच, स्पेनिश, इटैलियन, जर्मन तथा रूसी साहित्य का अनुशीलन

---

१. कविराज जी को अपने पिता पं० वैकुण्ठनाथ की पुस्तकों में एक डायरी मिली थी जिसके आरम्भिक पृष्ठ पर लिखा था 'नो डेज रिमेम्बैन्स शैल दि ग्रेट रिग्रेट'। इससे इन्हें डायरी लिखने का महत्त्व ज्ञात हुआ था। किन्तु डायरी लिखने की प्रत्यक्ष प्रेरणा इन्हें श्री अक्षयकुमारदत्त गुप्त से उनके सम्पर्क में आने पर प्राप्त हुई। कालेज में अध्ययन करते समय इन्होंने तीन प्रकार की डायरियाँ बनाई १. लिट्रेरी (साहित्यिक) डायरी–इसके अन्तर्गत ये प्रतिदिन जो साहित्यिक पुस्तक पढ़ते थे, उसका प्राप्ति स्थान, वर्ण्य विषय तथा संक्षिप्त आलोचनात्मक टिप्पणी लिखते थे। २. 'यह कहाँ है' (ह्वेर इज इट्) शीर्षक दूसरी डायरी में अक्षर क्रम से पाठ्य विषय से सम्बद्ध शब्द (व्यक्ति, वस्तु या भाव सम्बन्धी) और उनके प्राप्ति स्थान का निर्देश रहता था। यह प्रणाली इन्होंने डॉ० वेनिस से सीखी थी। कहा जाता है प्रसिद्ध प्राच्यविद् डॉ० कीथ की भी यही शैली थी। ३. इन्डियन क्रोनोलाजी (भारतीय तिथिक्रम) के अन्तर्गत ६०० वर्ष ई० पू० से लेकर भारतीय इतिहास की समस्त महत्त्वपूर्ण घटनाओं तथा व्यक्तियों का तिथिक्रम से ब्योरा अंकित किया जाता था।

उनके अंग्रेजी अनुवादों द्वारा किया। अंग्रेजी साहित्य में चॉसर से लेकर उन्नीसवीं शती तक के कवियों तथा आलोचकों की शायद ही कोई ऐसी प्रमुख कृति हो, जो इनकी आँखों से न गुजरी हो। इनके विशेष प्रिय कवि और लेखक थे—वर्ड्सवर्थ, बाइरन, टेनीसन, ब्राउनिंग और कार्लाइल ( अंग्रेजी ), गेटे और शिलर ( जर्मन ), टाल्स्टाय ( रूसी ), तथा मोलियर, वॉल्तेयर और रूसो ( फ्रेंच )। इनके साथ ही बौद्ध-धर्म तथा वेदान्त विषयक ग्रन्थों का भी अनुशीलन चलता रहा। बनारस संस्कृत कालेज के तत्कालीन प्रिंसिपल डॉ० आर्थर वेनिस द्वारा अनूदित 'वेदान्त सिद्धान्त मुक्तावली' तथा 'वेदान्त परिभाषा' को पढ़कर उस विदेशी विद्वान् के प्रति इनके हृदय में तभी से श्रद्धा हो गई थी।

**गुलेरी परिवार से परिचय**—जयपुर में पढ़ते हुए ही ये गुलेरी परिवार के सम्पर्क में आये। पं० चन्द्रधर शर्मा गुलेरी पहले जयपुर कालेज के विद्यार्थी रह चुके थे और अब मेयो कालेज, अजमेर में संस्कृत के अध्यापक थे। उनका परिवार जयपुर में रहता था, इसलिए वे छुट्टियों में वहाँ बराबर आया करते थे। उनके पिता पं० शिवराम अच्छे साधक थे। पं० चन्द्रधर से गोपीनाथजी की घनिष्ठता थी वे बंगला भी जानते थे, चन्द्रनाथ बसु के 'हिन्दुत्व' तथा 'शकुन्तलातत्व' नामक ग्रन्थों का उन्होंने हिन्दी रूपान्तर किया था। उन्हीं के माध्यम से गोपीनाथजी का रा० ब० पं० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा से परिचय हुआ।

**कलकत्ता के लिए प्रस्थान**—इस प्रकार १९०६ से लेकर १९१०ई० तक महाराजा कालेज जयपुर में इनका अध्ययन चलता रहा। १९१० के अप्रैल में बी०ए० द्वितीय वर्ष की परीक्षा देने इलाहाबाद गये। परीक्षा समाप्त होने पर जयपुर वापस आये। एक महीने के बाद ग्रीष्मावकाश हुआ। इसके आरम्भ में ही स्नेहीजनों तथा मित्रों से मिलकर इन्होंने कलकत्ता के लिए प्रस्थान किया। संसार बाबू का देहान्त एक वर्ष पहले हो चुका था, मेघनाथजी के भी अवकाश ग्रहण का समय निकट था। आते समय अंग्रेजी के प्रोफेसर नवकृष्ण राय ने इन्हें सर ब्रजेन्द्रनाथ शील से मिलने के लिए एक परिचय-पत्र दिया। 'कलकत्ता रिव्यू' में शील महाशय के प्रकाशित लेखों को देखकर उनसे मिलने की इच्छा कविराजजी के मन में बहुत दिनों से थी। नवकृष्ण बाबू द्वारा प्राप्त उनकी कृति 'नियो रोमाण्टिक मूवमेण्ट इन बंगाली लिटरेचर' पढ़कर इनकी उत्कण्ठा और बढ़ गई थी।

**सर ब्रजेन्द्रनाथ शील से भेंट**—कलकत्ता पहुँचकर ये सतीश के पास ठहरे। दूसरे दिन दोनों मित्र साथ ही शील महोदय से मिलने गये। वे १५, राममोहन साहा स्ट्रीट में रहते थे। दोपहर का समय था। सतीश को बाहर बरामदे में बैठाकर गोपीनाथजी अन्दर गये। कमरे में प्रवेश करते ही देखा चौकी पर मसनद लगाये एक वृद्ध महाशय बैठे हैं जिनकी दाढ़ी सफेद है और मुद्रा गम्भीर। उन्होंने उनसे कहा

'डा० शील से मिलना है, सूचना भेज दें।' वृद्ध महाशय ने पूछा 'कहाँ से आये हो?' अब इन्हें आभास हो गया कि शील महोदय यही हैं, उत्तर दिया 'जयपुर से।' यह कहते हुए इन्होंने नवकृष्ण बाबू का पत्र बढ़ा दिया। उसे देखते ही वे बोले 'यह तो नवकृष्ण के हाथ का लिखा है।' नवकृष्ण बाबू ने अपने पत्र में परिचयार्थ कविराजजी के पिता वैकुण्ठनाथजी का नाम लिखा था। उसे पढ़कर वे गद्‌गद हो गये। बोले 'तुम वैकुण्ठ के लड़के हो फिर नवकृष्ण की चिट्ठी की क्या आवश्यकता?' इसके बाद उन्होंने इन्हें निकट बैठाकर इनके पिता के छात्रजीवन से सम्बद्ध अपने कई संस्मरण सुनाये और कहा 'वैकुण्ठनाथ हमसे केवल एक साल छोटे थे। मुझे यह नहीं मालूम था कि उनकी कोई सन्तान भी है।' गोपीनाथजी ने निवेदन किया 'पिताजी की मृत्यु के पाँच महीने बाद मेरा जन्म हुआ था। इसीलिए उनके घनिष्ठ मित्र और सम्बन्धी भी मुझे नहीं पहचानते।'

इसके अनन्तर शील महोदय ने इनके पिता के सहपाठी, रिपन कालेज के प्रोफेसर, जानकीनाथ भट्टाचार्य के लिए एक पत्र देकर कहा 'वे तुम्हें देखकर बहुत प्रसन्न होंगे। अवश्य मिल लेना।'

शील महोदय से विदा होने के पूर्व इन्होंने उनसे कुछ तत्त्वों के विषय में अपनी शंकाओं का समाधान कर लेना आवश्यक समझा।

उन दिनों 'संजीवनी' के सम्पादक बाबू कृष्णकुमार मित्र की पुत्री कुमुदिनी मित्र एक मासिक पत्र निकालती थीं। कृष्णकुमारजी कविराजजी कि पितृभूमि धान्या के निकटस्थ वाघिल नामक गाँव के निवासी थे। इस सम्बन्ध से उनके परिवार से इनकी घनिष्ठता हो गई थी। कुमुदिनी मित्र द्वारा सम्पादित पत्रिका इनके पास बराबर आती थी। इस पत्रिका के एक अंक में अरविन्द घोष का एक 'कारा-काहिनी' ( स्टोरी आव दि अलीपुर जेल ) शीर्षक लेख निकला था, जिसमें लेखक ने अपने प्रथम वासुदेव दर्शन का विवरण दिया था। कविराजजी ने डॉ० शील से जिज्ञासा की 'अरविन्द घोष के सम्बन्ध में आपका क्या विचार है?' शील महोदय का उत्तर था 'ही इज ए पोएट मिस्टिक एण्ड प्रॉफेट' अरविन्द के प्रति उनकी अगाध श्रद्धा देखकर गोपीनाथजी ने डॉ० शील का ध्यान अरविन्द के उक्त लेख की ओर आकृष्ट करते हुए पूछा—'क्या आप कृष्ण को ऐतिहासिक पुरुष मानते हैं?' डा० शील ने स्वीकारात्मक उत्तर दिया। डॉ० शील ब्राह्मसमाजी थे। अतः वे कृष्णावतार में आस्था नहीं रखते होंगे, अपनी इस धारणा को पुष्ट करने के लिए ही इन्होंने पुनः प्रश्न किया, 'क्या आप अरविन्द द्वारा प्राप्त कारागार में वासुदेव-दर्शन और उपदेश में विश्वास करते हैं?'

शील महोदय का स्वर गम्भीर हो गया, बोले इसका क्या तात्पर्य है? कृष्ण पृथ्वी पर रहे हों या नहीं, उससे कृष्ण-दर्शन से क्या सम्बन्ध? दोनों पृथक् वस्तुएँ हैं।

क्राइस्ट ( ईसा ) की ऐतिहासिकता पर भी लोगों को सन्देह है, किन्तु संट थैरसा तथा विभिन्न देश और विभिन्न काल के अनेक ईसाई महात्माओं ने उनके दर्शन देने का उल्लेख किया है। पृथ्वी पर अवतरित होकर शरीर धारण न करते हुए भी उनकी आत्मा तो दर्शन दे ही सकती है। ऐतिहासिक कृष्ण तथा तत्त्वरूपी कृष्ण का पृथक् अस्तित्व नितान्त सम्भव है। उनके प्रति जिसकी जैसी भावना होगी वे उसे तदनुरूप प्राप्त हो जायेंगे। विश्व का आध्यात्मिक साहित्य इसके उदाहरणों से भरा पड़ा है। सभी सन्त झूठे नहीं हो सकते। ध्याता के भावानुसार परमशक्ति स्वयं ही तदाकार होकर प्रत्यक्ष हो जाती है। यह तथ्य है, ऐतिहासिकता से इसका कोई सरोकार नहीं ?'

कविराजजी ने दूसरा प्रश्न किया 'परलोकगत आत्मा की स्थिति के सम्बन्ध में आपका क्या विचार है ?' शील महोदय का उत्तर था "संसार के विभिन्न देशों के विद्वानों में गम्भीरतापूर्वक विचार करके शरीरान्त के अनन्तर आत्मा के अस्तित्व की पुष्टि की है, जन्मान्तर सम्बन्धी कथाओं के विवरण दिये हैं, छानबीन करके उसकी सत्यता का पता लगाया है और सम्बद्ध व्यक्तियों के फोटो भी लिये हैं। इसके अतिरिक्त मैं अपने निजी अनुभव के आधार पर भी कह सकता हूँ कि व्यक्ति की मृत्यु के बाद भी उसकी आत्मा जीवित रहती है। कुछ समय पहले मेरी स्त्री का देहान्त हो गया था। वे ही घर का सारा काम-काज देखती थीं। जमींदारी तथा सम्पत्ति सम्बन्धी कागजात भी वे रखती थीं। मैं इससे उदासीन था। वे सहसा बीमार पड़ीं और दो तीन-दिन के भीतर ही दिवंगत हो गईं। इस घटना के थोड़े समय बाद मुझे कुछ दस्तावेजों की जरूरत एक मुकदमें के सिलसिले में पड़ी। मैं दिन भर ढूँढ़ता रहा। सारी आल्मारियाँ और बक्स छान डाले—कहीं पता न चला। इसी परेशानी में सो गया। रात में स्त्री का स्वप्न-दर्शन हुआ। वे बोलीं 'इतने चिन्ताग्रस्त क्यों हो ?' यह कहकर उन्होंने आल्मारी ही नहीं उसका वह खाना भी बता दिया जिसमें दस्तावेज रखा था। मैंने उठकर इस तथ्य को एक कागज पर नोट कर लिया। इसी आधार पर प्रातः उस कागज को ढूँढ़ निकाला। मेरे दुःखातिशय को देखकर पतिपरायण स्त्री की आत्मा प्रकट हो गई।"

इसके बाद उन्होंने इनको छात्रावस्था में ब्राउनिंग के अनुकरण में लिखी गई अपनी कुछ कविताएँ दिखाईं और 'नियो रोमाण्टिक मूवमेण्ट इन बंगाली लिटरेचर' तथा 'जॉन कीट्स—हिज माइण्ड ऐण्ड आर्ट' शीर्षक दो लेखों के संग्रह, 'न्यू एसेज इन क्रिटिसिज़्म' नामक अंग्रेजी की अपनी लिखी पुस्तक भेंट की।

कविराजजी ने भी ब्राउनिंग की कविता के प्रति अपनी रुचि व्यक्त की। डा० शील ने इन्हें डॉ० बर्डोकृत 'ब्राउनिंग इन्साइक्लोपीडिया' पढ़ने का सुझाव दिया। चलते समय कलकत्ता में ही रहकर इन्हें पाली से एम० ए० की सलाह देते हुए उन्होंने कहा 'इसमें अनुसन्धान का विस्तृत क्षेत्र है। सतीशचन्द्र विद्याभूषण से कह दूँगा

१



सुखदा सुन्दरी देवी
( कविराज जी की माता, १९१६ ई० )



बाल सखा के साथ
बाएँ : गोपीनाथ कविराज ◆ दाएँ : ज्योतीन्द्रनाथ चौधरी
ढाका, १६०४ ई०



गोपीनाथ कविराज, १९०७ ई०
महाराजा कॉलेज, जयपुर के छात्र



मित्रों के साथ, महाराजा कॉलेज, जयपुर, १९०७ ई०
खड़े हुए (दूसरी पंक्ति) इन्दु चटर्जी, नृत्यगोपाल भट्टाचार्य, सुधीरचन्द्र राय, अक्षयकुमार सेन, सत्य मुखर्जी
बैठे हुए (पहली पंक्ति) गोपीनाथ कविराज, कृष्णपद बनर्जी, पाँचू गुप्त, आशुतोष भट्टाचार्य, रवीन्द्र सेन, ब्रजगोपाल भट्टाचार्य, अनन्त मुकर्जी, मंजु भट्टाचार्य



**स्वामी विशुद्धानंद**
कविराज जी के गुरुदेव
१९१२ ई०

तुम्हारी मदद कर देंगे।' इन्होंने पत्र द्वारा, शील महोदय के साथ हुई इस भेंट का विवरण, नवकृष्ण बाबू के पास जयपुर भेज दिया।

**स्नातकोत्तर शिक्षा के लिए काशी आगमन**—दो-चार दिन कलकत्ता रहकर ये दान्या चले गये। जून (१९१०) समाप्त हो रहा था। जुलाई से एम० ए० में प्रवेश लेना था, अतः उसके लिए स्थान निश्चित करना आवश्यक था। चार वर्ष पूर्व रामदयाल मजूमदार ने इन्हें काशी आने की प्रेरणा दी थी और वहाँ निवासादि की व्यवस्था करा देने का भी आश्वासन दिया था। उस समय ये भावुकतावश जयपुर चले गये थे, किन्तु अब किसी ओर से सहायता न पाते हुए भी इनका मन काशी के अतिरिक्त कहीं अन्यत्र जाने को कर ही नहीं रहा था। कलकत्ता में मलेरिया का भय था—बनारस की जलवायु में उससे मुक्त रहने की पूरी सम्भावना थी। इसके अतिरिक्त जयपुर में अध्ययन करते हुए ये बनारस संस्कृत कॉलेज के तत्कालीन प्रिंसिपल डॉ० वेनिस की कृतियों को पढ़कर उनके प्रति आकृष्ट हुए थे। इन कारणों से कलकत्ता की अपेक्षा काशी जाना इन्हें अधिक श्रेयस्कर हुआ। पता लगाने पर ज्ञात हुआ कि इनके प्रपितामह पं० कमलाकान्त के एक भतीजे पं० दीनबन्धु कविराज काशीवास कर रहे हैं। उनकी आयु उस समय ८५ वर्ष की थी। वे पहले ताहिरपुर के राजा के यहाँ द्वार-पण्डित थे। उक्त राजा साहब का एक मकान केदारघाट पर था, वे उसी में रहते थे। राज्य से उन्हें १५ रु० मासिक वृत्ति मिलती थी। राजा साहब भारतधर्म-महामण्डल के संस्थापकों में से थे। गोपीनाथजी ने दादा जी के साथ ठहरने का निश्चय किया। उनके पास इस आशय का एक पत्र भेजा, तत्काल उत्तर आया 'चले आओ'। जुलाई के आरम्भ में इन्होंने अकेले ही काशी के लिए प्रस्थान किया।

काशी आकर ये दादाजी के पास केदारघाट पर ठहरे। मकान की दूसरी मंजिल पर एक खाली कमरा मिल गया, उसीमें रहने लगे। एक वृद्धा वंगीय महिला रसोई बनाती थी, नौकर भी था। इससे अध्ययन के लिए पूरी सुविधा मिल गई। अब कालेज में भर्ती होने की चिन्ता हुई। क्वीन्स कॉलेज में उस समय दो विभाग थे—एक अंग्रेजी का और दूसरा संस्कृत का। अंग्रेजी विभाग में एम० ए०, एम० एस-सी० की पढाई होती थी और संस्कृत विभाग में प्राचीन परिपाटी से आचार्य तक की शिक्षा दी जाती थी। इन दोनों विभागों की कक्षाएँ एक ही भवन में लगती थीं। संस्कृत कॉलेज का समय प्रातः ६–३० से १० बजे तक था और अंग्रेजी विभाग का १० से ४ बजे सायंकाल तक। संस्कृत की कक्षाओं में अध्यापकों के लिए गद्दा-मसनद तथा छात्रों के लिए दरी की व्यवस्था थी और अंग्रेजी कक्षाओं में मेज-कुर्सी की। कॉलेज के हाल में पुस्तकालय था।

**डॉ० वेनिस से साक्षात्कार और क्वीन्स कॉलेज में प्रवेश**—ये समय के कुछ पहले पहुँच गये थे, इसलिए प्रिंसिपल से उनके बँगले पर ही मिल

लेना उचित समझा। चपरासी द्वारा अपने आने की सूचना भेजी। वेनिस साहब अध्ययन-कक्ष में बैठे कुछ लिख रहे थे। उसे बन्द करके उन्होंने तुरन्त ही इन्हें बुला लिया। पूछा 'किस कक्षा में प्रवेश चाहते हो ?'

इन्होंने कहा 'पंचम वर्ष में।'

'बी० ए० कहाँ से पास किया है ?'

'महाराजा कालेज, जयपुर से'।

'वहाँ संजीवन बाबू प्रिंसिपल हैं, फिर यहाँ क्यों चले आए ?'

'आपके नाम से आकृष्ट होकर।'

'मुझे कैसे जाना ?'

इन्होंने बताया 'सेकरेड बुक्स आव दि ईस्ट' में डॉ० थिबो ने 'ब्रह्मसूत्रभाष्य' के अनुवाद की भूमिका में आपके द्वारा प्राप्त सहायता के लिए आभार-प्रदर्शन किया है। यह ग्रन्थ मैंने पढ़ा है। एपीग्राफिया इण्डिका में आसाम के एक शिलालेख पर आपके खोजपूर्ण निबन्ध के अतिरिक्त 'सिद्धान्तमुक्तावली'[1] तथा 'सिद्धान्तलेश' के अंग्रेजी अनुवाद भी मैंने देखे हैं। वेनिस साहब संस्कृत तथा पुरातत्त्व विषयक इनकी व्यापक जानकारी से प्रभावित हुए। उन्होंने एम० ए० ( प्रथम वर्ष ) में प्रविष्ट होने की सहर्ष अनुमति दे दी। उन दिनों स्वदेशी आन्दोलन चल रहा था, इसलिए गवर्नमेण्ट कॉलेज की उच्च-कक्षाओं में प्रवेश बहुत छानबीन के बाद ही मिलता था। विषय-निर्वाचन के सम्बन्ध में वेनिस साहब के पूछने पर इन्होंने संस्कृत, प्राकृत और दर्शन में अपनी विशेष रुचि बताई। वे बोले 'प्रथम वर्ष में तो सब कुछ पढ़ना है, द्वितीय वर्ष में तो ग्रूपिंग ( वर्ग-विभाजन ) है। उस समय 'डी' ग्रुप ले लेना। उसमें भारतीय इतिहास एवं संस्कृति, पुरा लेखशास्त्र, मुद्राविज्ञान तथा पुरालिपि विद्या पढ़ाई जाती है। इन विषयों का अध्यापन मैं ही करता हूँ। दर्शन लेने की जरूरत नहीं है, अंग्रेजी की भी नहीं।' उन्होंने आगे कहा 'मेरी इच्छा है कि इन विषयों के साथ ही तुम प्राचीन परिपाटी से संस्कृत का भी अध्ययन करो। इस समय हमारे यहाँ महामहोपाध्याय पं० कैलाश-चन्द्र शिरोमणि के सबसे योग्य शिष्य पं० वामाचरण न्यायाचार्य हैं, उनसे न्यायदर्शन पढ़ो। कल मुझसे कॉलेज में मिलना।' प्रिंसिपल के आदेशानुसार ये दूसरे दिन उनसे कॉलेज में मिले। उन्होंने पं० वामाचरण को बुलाकर इनको सौंप दिया। पण्डितजी ने न्यायशास्त्र का ग्रन्थ 'तर्क-भाषा' कक्षा में पढ़ाना प्रारम्भ किया। 'भामती' स्वयं पढ़ लेने का आदेश दिया। डॉ० वेनिस पुरालेख शास्त्र पढ़ाने लगे।

---

१. 'सिद्धान्त मुक्तावली' ( प्रकाशानन्द विरचिता ) अंग्रेजी अनुवाद तथा टिप्पणी सहित सम्पादित। सम्पादक-आर्थर वेनिस, एम० ए०; प्रकाशक-ई० जे० लजरस एण्ड कं० बनारस, १८९८ ई०।

उस समय भारत सरकार के पुरातत्व-विभाग के संचालक सर जॉन मार्शल थे। वे वेनिस साहब के मित्र थे। खोज में प्राप्त होनेवाले नये शिलालेखों के प्रतिचित्र-पाठोद्धार तथा आलोचना के निमित्त, वे वेनिस के पास बराबर भेजते रहते थे। वेनिस साहब कक्षा में अपने विद्यार्थियों के साथ उन पर विचार विमर्श किया करते थे। यह कक्षा प्रातः लगती थी। अपराह्न में प्रोफेसर नार्मन पाली-प्राकृत पढ़ाते थे। इससे इन्हें दो बार कॉलेज आना-जाना पड़ता था। केदारघाट से क्वीन्स कॉलेज आने-जाने में इन्हें प्रतिदिन ८ मील पैदल चलना पड़ता था। इनका दुर्बल शरीर यह परिश्रम सहन न कर सका। ये अस्वस्थ रहने लगे। परीक्षा का समय निकट आ गया।

**आचार्य नरेन्द्रदेव से प्रथम परिचय**—१९११ ई० के मार्च में ये पंचम वर्ष की परीक्षा देने इलाहाबाद गये। बिहारीलाल की धर्मशाला में सामान रखकर उपयुक्त स्थान की तलाश में निकले। संयोगवश जयपुर के एक पुराने साथी गंगाप्रताप गुप्त से भेंट हो गई। वे कटरा के पास 'ला हॉस्टल' में रहते थे। उन्होंने अपने यहाँ ठहरने का प्रस्ताव किया, किन्तु अध्ययन में बाधा की सम्भावना देखकर इन्होंने उसे स्वीकार नहीं किया। तब गुप्तजी ने इन्हें कटरा के पास ही रहनेवाले अपने एक मित्र के साथ ठहरा दिया। वे मित्र (आचार्य) नरेन्द्रदेव थे। उन्होंने गोपीनाथजी के रहने और भोजन की समुचित व्यवस्था करा दी। संयोगवश परीक्षाकाल में ही ये मलेरिया-ग्रस्त हो गये। नरेन्द्रदेव ने बड़ी तत्परता से चिकित्सा कराई, जिससे परीक्षा सकुशल समाप्त हो गई। उनकी आत्मीयता, उदारता और सेवाभाव से ये बहुत प्रभावित हुए। प्रथम परिचय में ही नरेन्द्रदेवजी से इनकी घनिष्ठता हो गई जो उत्तरोत्तर पुष्ट होती गई।

**अस्वस्थता अध्ययन में अन्तराय**--परीक्षा समाप्त होने पर ये काशी आये। बीमारी से अभी तक पूर्णतया मुक्ति नहीं मिली थी। अतः ग्रीष्मावकाश में घर (पूर्व-बंगाल) चले गये। वहाँ भी शारीरिक स्थिति में कोई विशेष सुधार नहीं हुआ। छुट्टी बीतने पर १९११ ई० की जुलाई में पुनः बनारस लौटकर एम० ए० के द्वितीय वर्ष में प्रवेश लिया। किन्तु स्वास्थ्य दिन पर दिन गिरता ही गया। हृदय-रोग जोर पकड़ गया। वेनिस साहब को इसकी सूचना मिली। उन्होंने इनको एक वर्ष तक पढ़ाई स्थगित करके कलकत्ता जाकर दवा कराने की सलाह दी। वे इनकी आर्थिक स्थिति से भलीभाँति परिचित थे, अतः अपने विशेषाधिकार से पढ़ाई स्थगित करने पर भी इनके लिए छात्रवृत्ति मिलने की व्यवस्था करा दी। कलकत्ता जाकर इन्होंने हृदय-रोग के विशेषज्ञ डॉ० एस० के० मल्लिक तथा डॉ० आर० एल० दत्त से तीन महीने तक चिकित्सा कराई। साथ में माता सुखदासुन्दरी देवी भी थीं। कुछ स्वस्थ होने पर डाक्टरी सलाह से वायु-परिवर्तन के लिए १९११ ई० के अक्तूबर महीने में पुरी गये। परिचर्या के लिए दान्या के ही निवासी जानकीनाथ राय के पुत्र सुरेन्द्रनाथ

राय और राजेन्द्रमोहन सान्याल ( व्रजेन्द्रमोहन सान्याल के पुत्र ) साथ गये। इस
समय इनकी माता के मामा नवकुमार विश्वास, जो विजयकृष्ण गोस्वामी के शिष्य
थे, पुरी में ही, जटिया बाबा की समाधि के पास रहते थे। उन्होंने इनको स्वर्गद्वार
मुहल्ले में समुद्र-तट पर हरिदास साधु की समाधि से संलग्न एक मकान किराये पर
दिला दिया। वहाँ की जलवायु से एक सप्ताह के भीतर ही इनका स्वास्थ्य बिलकुल
ठीक हो गया। ये पुरी से घर चले गये। वहाँ दो महीने के लगभग रहकर जनवरी,
१९१२ ई० में पुनः काशी आ गये।

इस बीच पं० दीनबन्धु कविराज केदारघाट का मकान छोड़कर ५३, देवनाथ-
पुरा में रहने लगे थे। गोपीनाथजी वहीं ठहरे। कुछ दिन बाद इनके एक मित्र
नृपेशचन्द्र गुह ने हरद्वार चलने का प्रस्ताव किया। नृपेश बरीसाल के स्वदेशी
आन्दोलन के नेता अश्विनीकुमार दत्त के निकट सम्बन्धी थे। कविराजजी स्वयं भी
किसी स्वास्थ्यप्रद पर्वतीय प्रदेश की यात्रा करना चाहते थे। अतः तैयार हो गये।
दोनों साथ ही हरद्वार गये। दो-ढाई महीने कनखल, ऋषिकेश, लक्ष्मणझूला, हरिद्वार,
मंसूरी और देहरादून की सैर करते रहे। अप्रैल बीतते काशी लौट आये। इसके बाद
कॉलेज में ग्रीष्मावकाश हो गया। ये दान्या चले गये।

**स्नातकोत्तर (द्वितीय वर्ष) में पुनः प्रवेश**—१९१२ ई० की जुलाई में इनका
एम० ए० ( द्वितीय वर्ष ) में पुनः प्रवेश हुआ। जो छात्र इनसे एक वर्ष पीछे थे,
अब सहपाठी हो गये। इनमें नरेन्द्रदेव और हरिराम दिवेकर भी थे। ये तीनों डा०
वेनिस के निर्देशन में पुरातत्व पढ़ने लगे। इस कक्षा में ब्राह्मी, कुषाण तथा गुप्तलिपि
के ऐतिहासिक क्रम-विकास का अध्ययन एवं आलोचन होता था। पालि-प्राकृत-कक्षा
में एक सहपाठी और थे—महामहोपाध्याय पं० गंगाधर शास्त्री के छोटे भाई
पं० लक्ष्मण शास्त्री तैलंग। वे व्यक्तिगत छात्र के रूप में केवल इसी कक्षा में बैठते थे।
ये लोग प्रोफेसर नार्मन से पाली-प्राकृत के अतिरिक्त अँतरे दिन फ्रेंच और जर्मन भी
पढ़ते थे। पं० वामाचरण के छोटे भाई ताराचरण भट्टाचार्य भी उनके सहपाठी हुए।

देवनाथपुर से कॉलेज आने-जाने में कृशकाय गोपीनाथ को कष्ट होता था।
आर्थिक चिन्ता का भार इसके ऊपर से था। व्रजेन्द्रमोहन सान्याल कुछ न कुछ
भेजते रहते थे, किन्तु उससे खर्च पूरा नहीं पड़ता था। इस परेशानी को दूर करने के
लिए इन्होंने औरंगाबाद में एक प्राइवेट ट्यूशन कर ली। वेनिस साहब को जब
इसका पता लगा तो उन्होंने इनको दो छात्रवृत्तियाँ दिला दीं—'शेक्सपियर' तथा
'साधोलाल ट्रस्ट' स्कॉलरशिप। इसके साथ ही कॉलेज के छात्रावास में एक कमरा
भी दे दिया। छात्रावास कॉलेज से सटा हुआ था। नरेन्द्रदेव उसी में रहते थे।
गोपीनाथजी पहले दिन उन्हीं के मेहमान रहे। दूसरे दिन १० अगस्त, १९१२ ई० को
एक अलग कमरा मिल गया। उससे संलग्न कमरे में इण्डियन प्रेस, इलाहाबाद के

अध्यक्ष बाबू चिन्तामणि घोष के दामाद नलिनीमोहन वसु रहते थे। वे गणित से एम० ए० कर रहे थे और डॉ० गणेशप्रसाद के विद्यार्थी थे। इनके अन्य समकालीन छात्रों में मुरलीधर डठक्कुर, बलदेव मिश्र, गंगाधर मिश्र, गिरीशचन्द्र अवस्थी, रामेश्वर देव, ललिताप्रसाद, मनसाराम, कालिकाप्रसाद और जानकीशरण विशेष उल्लेखनीय हैं।

१९१३ ई० के अप्रैल में ये नरेन्द्रदेव के साथ एम० ए० द्वितीय वर्ष की परीक्षा देने इलाहाबाद गये। मौखिक परीक्षा लेने के लिए पूना से डॉ० डी० आर० भण्डारकर आये थे। वे जर्मन, फ्रेंच आदि भाषाओं में प्रकाशित पुरातत्व सम्बन्धी नवीन खोजों के विवरणों से इनका परिचय देखकर बहुत प्रभावित हुए।

**वायु-परिवर्तन के लिए नैनीताल यात्रा**—इसी महीने (अप्रैल १९१३ ई०) के आरम्भ में प्रोफेसर नार्मन की अचानक मृत्यु हो गई। उन्होंने आत्महत्या कर ली थी। नार्मन साहब का गोपीनाथजी पर बहुत स्नेह था। इस घटना से इनके हृदय पर बड़ा आघात पहुँचा। मलेरिया का पुनः आक्रमण हो गया। तत्परता से दवा करने पर कुछ राहत मिली, किन्तु पूर्णतया स्वस्थ नहीं हुए। वेनिस साहब ने इन्हें स्वास्थ्य-लाभ के उद्देश्य से पहाड़ पर जाने की सलाह दी। वे उन दिनों शिक्षा-संचालन के पद पर स्थानापन्न रूप में कार्य कर रहे थे। अपने मित्र ज्ञानेन्द्रनाथ चक्रवर्ती से उन्होंने नैनीताल में इनके रहने के लिए व्यवस्था कराने का अनुरोध किया। चक्रवर्तीजी के दामाद जगदीशचन्द्र चट्टापाध्याय काश्मीर राज्य में अनुसन्धान-विभाग के संचालक थे। इन्होंने ही काश्मीर-शैव-ग्रन्थमाला की स्थापना की थी, जिसके अन्तर्गत अनेक बहुमूल्य ग्रन्थ प्रकाशित हुए। इनके मित्र अतुलचन्द्र चटर्जी इंगलैंड में भारत के हाई कमिश्नर थे। वे कलकत्ता की 'डान सोसाइटी' के प्रतिष्ठापक और 'डान मैगजीन' के अधिष्ठाता सुप्रसिद्ध मनीषी, सतीशचन्द्र मुखोपाध्याय के शिष्य थे। चटर्जी महोदय गर्मी के दिनों में प्रायः नैनीताल के तारा कॉटेज में आकर रहा करते थे। वे बड़े ही सज्जन तथा उदार प्रकृति के व्यक्ति थे। चक्रवर्तीजी की प्रेरणा से उन्होंने गोपीनाथजी के लिए पुराने गवर्नमेण्ट हाउस में ठहरने का प्रबन्ध करा दिया। वेनिस साहब ने इसकी सूचना कविराजजी को दे दी।

दिल्ली में कश्मीरी गेट के पास कविराजजी के अन्यतम स्नेही मेघनाथ भट्टाचार्य के मित्र अक्षयकुमार मुकर्जी रहते थे। उन्हीं के पास मेघनाथजी के पुत्र नृत्यगोपाल ठहरे हुए थे। कविराजजी ग्रीष्मावकाश में उनसे मिलने दिल्ली गये। छुट्टी होने के कारण उन दिनों जयपुर से नृत्यगोपाल के छोटे भाई व्रजगोपाल भी आये हुए थे। अक्षयकुमारजी का पुत्र नगेन्द्रनाथ इनका समवयस्क था। इन सब ने मिलकर गोपीनाथजी के साथ नैनीताल जाने का निश्चय किया। अतः जब ये नैनीताल आने लगे तो व्रजगोपाल और नगेन्द्रनाथ भी साथ हो लिये। तीनों पूर्व-निश्चित स्थान—

पुराने गवर्नमेण्ट हाउस में ठहरे। चटर्जी महाशय ने गवर्नमेण्ट हाउस के एक चपरासी को इन लोगों की यथावसर सहायता करने का आदेश दे रखा था। इससे कोई तकलीफ नहीं हुई।

**स्नातकोत्तर परीक्षा में असाधारण सफलता**—जून समाप्त हो रहा था। गोपीनाथजी बड़ी उत्सुकता से परीक्षाफल की प्रतीक्षा करने लगे। समाचार-पत्रों में प्रकाशित होने के पूर्व ही वेनिस साहब को उसका पता चल गया था, किन्तु बताया उन्होंने प्रकाशित होने के बाद ही। कविराजजी ने इलाहाबाद विश्वविद्यालय की एम० ए० परीक्षा प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण की और कक्षा में प्रथम स्थान प्राप्त किया। वेनिस साहब ने बताया कि उक्त विश्वविद्यालय में इसके पूर्व उस परीक्षा में किसी छात्र ने इतने अंक नहीं प्राप्त किये थे। उन दिनों माधोलाल, जिनके द्वारा स्थापित 'माधोलाल न्यास' से इन्हें छात्रवृत्ति मिल रही थी, नैनीताल में ही 'चीना पीक' पर ठहरे हुए थे। डॉ० वेनिस ने इन्हें कृतज्ञता ज्ञापन के लिए उनसे मिल लेने की प्रेरणा दी। गोपीनाथजी ने राजा साहब से मिलकर अपने परीक्षाफल की सूचना दी। वे इनकी असाधारण सफलता का संवाद पाकर बहुत प्रसन्न हुए और भविष्य में भी यथेष्ट सहायता करने का आश्वासन दिया।

**सेवावृत्ति सम्बन्धी विकल्प**—एक-दो दिन के बाद वेनिस साहब ने इन्हें बताया कि उनके पास इनकी नियुक्ति सम्बन्धी तार दो स्थानों से आये हैं—एक लाहौर कॉलेज के प्रिंसिपल ए० सी० वूलनर का, दूसरा मेयो कॉलेज, अजमेर के संस्कृत प्रोफेसर के स्थान के लिए जयपुर के प्रिंसिपल संजीवन बाबू का। गोपीनाथजी ने एतद्विषयक निर्णय उन्हीं पर छोड़ दिया। डॉ० वेनिस ने इस सम्बन्ध में पहले ही निश्चय कर लिया था, बोले 'यदि हमारी सलाह मानो तो इनमें से कोई पद स्वीकार न करो।' इनकी भी इच्छा, आर्थिक विपन्नता के बावजूद, धनोपार्जन की अपेक्षा ज्ञानोपार्जन की अधिक थी। अपने उद्देश्य को स्पष्ट करते हुए वेनिस महोदय ने आगे कहा 'अभी कुछ दिनों तक उत्तर स्नातकीय छात्रवृत्ति लेकर अनुसन्धान करो, पीछे सब ठीक हो जायगा।' गोपीनाथजी ने उनके आदेशानुसार उक्त दोनों संस्थाओं को अस्वीकृति का पत्र भेज दिया। वेनिस साहब का विचार हुआ कि अजमेर कॉलेज में नरेन्द्रदेव की नियुक्ति करा दें। इस हेतु उन्होंने कविराजजी को उनके पास पत्र लिखने को कहा। इन्होंने ११ जुलाई, १९१३ ई० को इस आशय का एक पत्र फैजाबाद भेजा। १७ जुलाई को इन्हें उत्तर मिला कि नरेन्द्रदेव पिता की इच्छानुसार वकालत पढ़ने इलाहाबाद चले गये हैं। कविराजजी ने यह सूचना वेनिस साहब को दे दी।

विद्यार्थी जीवन में स्थापित नरेन्द्रदेवजी से इनकी मैत्री-भावना उत्तरोत्तर घनिष्ट होती गयी। काशी विद्यापीठ की प्रतिष्ठा के बाद जब वे वहाँ के आचार्य हो गये

और 'विद्यापीठ-पत्रिका' का सम्पादन करने लगे तो उनकी प्रेरणा से कविराजजी ने उक्त पत्रिका के लिए कई लेख दिये। इसके अनन्तर हिन्दू विश्वविद्यालय के कुलपति-पद पर कार्य करते हुए भी आचार्यजी ने इनसे प्रत्यक्ष सम्पर्क बनाए रखा। 'बौद्धधर्म-दर्शन' समाप्त करने के पश्चात् उन्होंने इनके सामने उसकी भूमिका लिखने का प्रस्ताव रखते हुए उसके अन्तर्गत आगम और तन्त्र विषयक सामग्री पर विशेष प्रकाश डालने का अनुरोध किया। कविराजजी उनकी इस इच्छा की पूर्ति कर एक प्रकार से मित्र-ऋण से मुक्त हुए।

**स्नातकोत्तर अनुसन्धायक**—१९१३ ई० की जुलाई में ये नैनीताल से काशी लौट आये। शचीन्द्रनाथ सान्याल ने पुरानी दुर्गाबाड़ी में एक मकान किराये पर तै करा दिया। उसी में कुछ दिन रहे। इसके बाद वेनिस साहब ने कॉलेज के छात्रावास में इनके आवास की व्यवस्था करा दी। ये स्नातकोत्तर अनुसन्धायक के रूप में वहीं रहने लगे। वेनिस साहब ने अशोक के शिलालेखों पर एक जनरंजक पुस्तक तैयार करने का निर्देश दिया। इस कार्य में इन्हें एक वर्ष लग गया। इसके अतिरिक्त जो समय बचता उसे ये रहस्यवादी साहित्य के अध्ययन में लगाते थे। इस विषय पर जयपुर-प्रवास के समय इन्होंने कई ग्रन्थ पढ़े थे, किन्तु उस समय इनकी रुचि साहित्यिक ग्रन्थों के अध्ययन की ओर अधिक थी। अब उससे विरक्ति हो चली थी। इस बीच इन्होंने यूरोपीय, मध्य-एशियाई तथा भारतीय रहस्यवादी एवं गुह्य विद्या का गम्भीर अनुशीलन किया। थियोसाफिकल सोसाइटी का एतत्सम्बन्धी साहित्य तथा डॉ० भगवानदास का 'साइन्स ऑव पीस' और 'प्रणववाद' विशेष प्रेरणाप्रद सिद्ध हुआ।

**संस्कृत कॉलेज की तत्कालीन व्यवस्था**—राजकीय संस्कृत कॉलेज, बनारस में उन दिनों प्राच्य तथा पाश्चात्य दोनों शिक्षा-प्रणालियों द्वारा विविध विषयों में स्नातकोत्तर कक्षाओं तक की शिक्षा देने की व्यवस्था थी। क्वीन्स कॉलेज में अंग्रेजी के माध्यम से एम० ए० तथा एम० एस-सी० तक की शिक्षा दी जाती थी और संस्कृत कॉलेज में प्राच्य पद्धति से संस्कृत के माध्यम से आचार्य-कक्षा तक अध्यापन का प्रबन्ध था। सरस्वती भवन पुस्तकालय इसी के अन्तर्गत था। इसके अतिरिक्त पण्डितों को अंग्रेजी की शिक्षा देने के लिए इसमें एक ऐंग्लो संस्कृत विभाग भी था। डॉ० वेनिस उक्त दोनों कॉलेजों के प्रिंसिपल थे। इसके साथ ही वे सरस्वती भवन पुस्तकालय के अध्यक्ष तथा संस्कृत कॉलेज द्वारा संचालित परीक्षाओं के रजिस्ट्रार भी थे। ये सब नियम प्राचीन काल से ही चले आते थे।

वर्षों तक संस्कृत कॉलेज की सेवा करने के बाद १९१४ ई० में डॉ० वेनिस ने अवकाश ग्रहण किया। इसके बाद स्थिति बदल गई। अब अंग्रेजी तथा संस्कृत-विभाग के लिए पृथक्-पृथक् प्रिंसिपल नियुक्त करने की व्यवस्था हुई। संस्कृत कॉलेज

द्वारा संचालित परीक्षाओं के रजिस्ट्रार का पद भी अलग कर दिया गया। अंग्रेजी विभाग के प्रिंसिपल के पद पर पी० एस० बरेल की नियुक्ति हुई। संस्कृत-विभाग के लिए 'सुपरिण्टेण्डेण्ट ऑव संस्कृत स्टडीज इन यू० पी०' नाम से एक नया पद बनाकर डॉ० वेनिस को पुनः प्रतिष्ठापित किया। ऐसा करने में उसका आशय यह था कि डॉ० वेनिस ऐसे विश्व-प्रसिद्ध प्राच्य-विद् की सेवाएँ जब तक वे जीवित रहें, प्राप्त की जायें, उक्त नूतन पद की सृष्टि इसी उद्देश्य से की गई थी। अब वे युक्तप्रान्त के संस्कृत-शिक्षा के अधीक्षक के रूप में दो अन्य विभागों में भी अधिष्ठाता हो गये—गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज के प्रिंसिपल तथा रजिस्ट्रार संस्कृत कॉलेज परीक्षाएँ। संस्कृत साहित्य में गवेषणा तथा आलोचनात्मक अध्ययन में उन्हें अधिक से अधिक समय मिल सके, इसलिए उनकी सहायतार्थ संस्कृत पाठशालाओं के वरिष्ठ निरीक्षक (इन्स्पेक्टर ऑव संस्कृत पाठशालाज) का एक नया पद प्रवर्तित हुआ जो उनके अधीन रहकर पाठशालाओं का निरीक्षण करता था।

**सरस्वती भवन में नियुक्ति**—इसके साथ ही लार्ड कार्नवालिस के समय में स्थापित, बनारस-संस्कृत-कॉलेज के पुस्तकालय को, जो क्वीन्स कॉलेज में था, और सरस्वती भवन नाम से प्रसिद्ध था, पृथक् रूप से स्थापन करने के लिए एक नया भवन बनाया गया। वेनिस साहब इस पुस्तकालय के भी अधीक्षक थे। इसका द्वारोन्मोचन फरवरी, १९१४ ई० में हुआ। इसके अध्यक्ष-पद पर उसी वर्ष ४-अप्रैल से कविराजजी की नियुक्ति हुई। इस पद पर पहले पं० विन्ध्येश्वरीप्रसाद द्विवेदी कार्य कर रहे थे। अब वे कविराजजी के सहकारी हो गये। इस पुस्तकालय में दो विभाग थे, एक हस्तलिखित पुस्तकों का विभाग—जिसकी देखरेख का भार पूर्ववत् पण्डित विन्ध्येश्वरीप्रसाद पर रहा और दूसरा मुद्रित पुस्तकों का विभाग, जिसमें भारतीय-ज्ञान सम्बन्धी संस्कृत वाङ्मय के विविध विषयों के ग्रन्थों के अतिरिक्त अंग्रेजी, जर्मन, फ्रेंच, इटैलियन प्रभृति यूरोपीय भाषाओं की भी मुद्रित पुस्तकें, जो पहले क्वीन्स कॉलेज के विराट् पुस्तकालय में अन्तर्भुक्त थीं, स्थानान्तरित होकर सरस्वती भवन में चली आईं। इस नये पुस्तकालय-भवन के ही एक प्रान्त में अवसर-प्राप्ति के पश्चात् डॉ० वेनिस का आवास-स्थान रहा, किन्तु इनका कार्यालय अब भी पुराने कालेज-भवन में ही था।

सरस्वती भवन की चहारदीवारी के भीतर बहुत व्यापक स्थान था। चारों ओर किसी प्रकार का कोलाहल नहीं था। सड़कों पर चलनेवाली सवारियों का शब्द नहीं सुनाई पड़ता था। यह स्थान उन दिनों एकान्त अध्ययन के सर्वथा अनुकूल था। इसी भवन में रहते हुए वेनिस साहब ने अपने जीवन के अन्तिम वर्ष बिताये। यहीं से वे संस्कृत कॉलेज का निरीक्षण भी करते थे और पुस्तकालय के कार्य की देखभाल भी। १९१५ ई० की जनवरी से डॉ० वेनिस इलाहाबाद विश्वविद्यालय में 'पोस्ट

वैदिक आसन' पर प्रोफेसर नियुक्त हो गये, किन्तु उन्हें इलाहाबाद रहना नहीं पड़ता था। रहते वे काशी में ही थे। कभी-कभी इलाहाबाद जाकर व्याख्यान दे आते थे।

**रीडर-पद-प्राप्ति**—इस विभाग में एक रीडर तथा कुछ शोध-छात्रों को वृत्ति देने का भी प्रबन्ध था। यह व्यवस्था इलाहाबाद विश्वविद्यालय के 'पोस्ट वैदिक डिपार्टमेन्ट' के अन्तर्गत की गई थी, किन्तु इसका कार्यक्षेत्र बनारस संस्कृत कॉलेज का सरस्वती भवन ही था। इसी वर्ष ईस्टर की छुट्टियों के बाद रीडर का पद कविराजजी को प्रदान किया गया और शोध-छात्रों में पंजाब विश्वविद्यालय से डॉ० वूलनर द्वारा संस्तुत पं० रामलभय गोस्वामी तथा महाराज कॉलेज, जयपुर के पं० श्यामसुन्दर शर्मा सर्वप्रथम प्रविष्ट हुए। शर्माजी जयपुर कॉलेज के पं० वीरेश्वरशास्त्री द्रविड़ के विद्यार्थी थे। इनका शोध-विषय था 'एडिटिंग ऑव दि वोकाबुलारी ऑव पोस्ट अशोकन एण्ड प्री गुप्ता इन्सक्रिप्शन्स' और गोस्वामीजी का 'ए क्रिटिकल स्टडी ऑव दि रामायन ऑन दि बेसिस ऑव दि कतक भाष्य'। कुछ दिनों बाद एक और शोध-छात्र आये। ये थे पं० बद्रीनाथ शास्त्री जो जयपुर कॉलेज में गोपीनाथजी के गुरु रह चुके थे। इन्हें न्यायशास्त्र पर शोध-कार्य दिया गया।

क्वीन्स कॉलेज में अंग्रेजी विभाग के प्रोफेसर पी० एस० बरेल प्रिंसिपल हुए। उनके अवकाश-ग्रहण करने के बाद इस पद पर एच० एन० रैण्डेल की नियुक्ति हुई। रैण्डेल साहब इसके पूर्व यहीं प्राच्य-विभाग में दर्शन के अध्यापक थे। वे ग्रीक-दर्शन के अधिकारी विद्वान् माने जाते थे। संस्कृत में भी उनकी असाधारण गति थी। 'दिङ्नाग' के दर्शन का अनुशीलन उनका प्रिय विषय था। इस पर आगे चलकर उन्होंने 'फ्रैगमेन्ट्स फ्राम दिङ्नाग' नामक एक विद्वत्तापूर्ण ग्रन्थ प्रकाशित किया था।

संस्कृत विभाग में डॉ० वेनिस के उत्तराधिकारी डॉ० गंगानाथ झा हुए। ये रैण्डेल साहब के समकालीन थे।

**डॉ० वेनिस का देहावसान**—कार्यकाल के अन्तिम दिनों में डॉ० वेनिस अपने प्रिय विषय पुरालेख को छोड़कर न्याय वैशेषिक पर एक ग्रन्थ लिख रहे थे। अभी वह पूरा नहीं हुआ था कि वे अचानक बीमार पड़े और १४ अप्रैल, १९१८ ई० को उनका निधन हो गया। न्यायवाले उनके अधूरे कार्य को पूरा करने के लिए एक रूसी विद्वान् चारवास्काय की नियुक्ति हुई, किन्तु वे कृत-कार्य न हो सके। उनके बीच में छोड़कर चले जाने के कारण वह ग्रन्थ वैसे ही पड़ा रह गया।

**सरस्वती भवन ग्रन्थमाला का सूत्रपात**—देहावसान के कुछ महीने पूर्व डॉ० वेनिस ने कविराजजी को बुलाकर अन्तरंग भाव से कहा, 'सरस्वती भवन में सुरक्षित हस्तलिखित संस्कृत ग्रन्थों का बड़ा महत्त्व है। संसार को इस अमूल्य निधि

का पता नहीं है। मेरी कामना है कि वे यथासम्भव शीघ्र प्रकाश में आ जायें। मेरा सुझाव है कि तुम यहाँ से एक ग्रन्थमाला प्रकाशित करो जिसके दो विभाग होंगे—एक में वे विशिष्ट संस्कृत ग्रन्थ प्रकाशित किये जायेंगे जिनके हस्तलेख अपने यहाँ संगृहीत हैं। इस प्रकार अनेक मूल्यवान ग्रन्थों का उद्धार हो जायगा। इस योजना के अन्तर्गत प्रकाशित होनेवाले ग्रन्थों में पाठ-सम्पादन की वैज्ञानिक पद्धति का यथाविधि व्यवहार होगा। आरम्भ में विद्वत्तापूर्ण भूमिका दी जायेगी। इनका नाम होगा 'प्रिन्स ऑव वेल्स, 'सरस्वती भवन टेक्स्ट्स।' दूसरी ग्रन्थमाला में शोधमूलक लेखों का संग्रह रहेगा। यह अंग्रेजी में रहेगी। तुम जो कुछ गवेषणापरक कार्य कर रहे हो, इसमें उस पर आधारित निबन्ध प्रकाशित किये जायेंगे। यह ग्रन्थमाला 'सरस्वती भवन स्टडीज' नाम से अभिहित होगी।'

डॉ० वेनिस के इस उपदेश मूलक आदेश के अनुसार कविराजजी ने सरस्वती भवन ग्रन्थमाला का आरम्भ किया। पहले किरणावलीभास्कर, कुसुमाञ्जलि-बोधिनी, वेदान्तकल्पलतिका तथा अद्वैतचिन्तामणि—इन चार पुस्तकों को लिया गया। इनमें से प्रथम दो पुस्तकों का सम्पादन कविराजजी ने किया। पहली पुस्तक–किरणावलीभास्कर, वैशेषिक दर्शन पर थी। इसके रचयिता थे पद्मनाभ मिश्र। यह उदयनाचार्य के ग्रन्थ पर लिखी गई प्रसिद्ध टीका है। दूसरी (कुसुमाञ्जलिबोधिनी) उदयन की 'कुसुमाञ्जलि' पर वरदराज की टीका है। वर्द्धमान से भी अधिक प्राचीन होने के कारण यह अत्यन्त प्रामाणिक तथा महत्त्वपूर्ण है। सम्पूर्ण प्रकरण पर यही सर्वश्रेष्ठ विवरण है। तीसरा ग्रन्थ वेदान्तकल्पलतिका, मधुसूदन सरस्वती की अद्वैतसिद्धि सम्बन्धी रचना है। मोक्ष विषय पर यह एक उत्कृष्ट ग्रन्थ है। इसका सम्पादन-भार कविराजजी के अधीन कार्य करनेवाले शोधछात्र पं० रामाज्ञा पाण्डेय ने लिया था। ये कुछ दिनों बाद संस्कृत कॉलेज जगन्नाथपुरी में अध्यापक होकर चले गये थे। चौथे ग्रन्थ 'अद्वैतचिन्तामणि' के रचयिता हैं कोण्ड भट्ट। वेदान्त विषयक यह एक अच्छा ग्रन्थ है। इसका सम्पादनपं० नारायण शास्त्री खिस्ते ने किया। ये म० म० पं० विन्ध्येश्वरीप्रसाद द्विवेदी के अवसर-ग्रहण करने पर सरस्वती-भवन के सहकारी पुस्तकाध्यक्ष पद पर नियुक्त हो गये थे। इन्हीं चारग्रन्थों को लेकर सरस्वती भवन टेक्स्ट्स का शुभारम्भ हुआ। कविराजजी ने'कुसुमाञ्जलिबोधिनी'की जो भूमिका लिखी थी उसके हस्तलेख का डॉ० वेनिस ने समालोचन किया था। विचार यह था और यही वेनिस की इच्छा भी थी कि इस ग्रन्थमाला के दो सम्पादक रहेंगे—एक वे स्वयं और दूसरे कविराजजी।

'प्रिन्स ऑव वेल्स सरस्वती भवन स्टडीज' के लिए उसी समय कविराजजी की दो पुस्तकें तैयार हो रही थीं—'थीज्म इन ऐंशन्ट इण्डिया' तथा 'बिबलियोग्राफी ऑव

न्याय वैशेषिक लिटरेचर'। इन दोनों पुस्तकों के हस्तलेखों का कुछ अंश वेनिस ने देखा था और उन्होंने इस विषय में कविराजजी को प्रोत्साहित किया था। पूर्वोक्त दो विषयों के अतिरिक्त उन दिनों कविराजजी 'गोरक्ष-सम्प्रदाय' तथा वीरशैव-मत पर भी कार्य कर रहे थे। दुर्भाग्य से इन विषयों पर उनके ग्रन्थों के प्रकाशन के पूर्व ही वेनिस साहब का परलोकवास हो गया। इन्हें प्रकाशित रूप में देखने की उनकी साध पूरी न हो सकी। उनके स्थान पर जब डाक्टर गंगानाथ झा आ गये तब वे और कविराजजी—दोनों के सम्मिलित सम्पादकत्व में उक्त ग्रन्थमाला निकलने लगी। कालान्तर में जब डॉ० झा, इलाहाबाद विश्वविद्यालय के उपकुलपति होकर चले गये तब उक्त दोनों ग्रन्थमालाओं के चलाने का भार अकेले कविराजजी ही सँभालने लगे। इन्होंने इस उत्तरदायित्वपूर्ण कार्य का बड़ी योग्यता तथा तत्परता से सम्पादन किया। १९३७ ई० में इनके अवकाश ग्रहण काल तक इसके अन्तर्गत लगभग ७० ग्रन्थ प्रकाशित हो गये। इसी से इनकी तद्विषयक कर्तव्यनिष्ठा का अनुमान लगाया जा सकता है। इस प्रकार इन्होंने अपने विद्यागुरु वेनिस साहब की अन्तिम इच्छा पूरी की।

**डॉ० वेनिस की प्राचीन शिक्षा-पद्धति में निष्ठा**—डॉ० वेनिस भारतीय संस्कृति, विशेष रूप से उसकी प्राचीन शिक्षा-पद्धति के अत्यन्त अनुरागी थे। यहाँ के निवासियों के बौद्धिक तथा आध्यात्मिक विकास के लिए वे प्राचीन परिपाटी से अध्ययन तथा अध्यापन और उसी में उत्कर्ष सम्पादन कराना उचित समझते थे।

एक बार कदाचित् बटलर के समय में, संस्कृत-शिक्षा-प्रणाली पर अन्तरंग विचार-विमर्श करने के लिए विशेषज्ञों की एक समिति की बैठक शिमला में हुई थी। उसके संयोजक थे डॉ० वेनिस। इसमें महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री तथा सर रामकृष्ण गोपाल भण्डारकर भी सम्मिलित हुए थे। इस अवसर पर विभिन्न दृष्टिकोण से संस्कृत शिक्षा के उत्कर्ष सम्पादन विषयक आलोचना हुई थी। डॉ० भण्डारकर और शास्त्रीजी का मत यह था कि संस्कृत साहित्य दर्शनादि का अध्ययन-अध्यापन नवीन प्रणाली से नियोजित होने पर अधिक उपादेय एवं कालोपयोगी होगा। उनका विचार था कि ऐसा करने से अंग्रेज सरकार का भाव अधिक अनुकूल होगा। आश्चर्य की बात यह है कि डॉ० वेनिस ने इसका घोर प्रतिवाद किया। उन्होंने कहा, 'वर्तमान शिक्षा-प्रणाली अच्छी है इसमें सन्देह नहीं। इसका उपयोग होना चाहिए, यह भी सत्य है। कारण कि वर्तमान जगत् में नवीन धाराओं के साथ सम्बन्ध रखे बिना उन्नति हो नहीं सकती। परन्तु इसके साथ ही प्राचीन धारा का संरक्षण अत्यन्त आवश्यक है। इसके संरक्षित न होने से प्राचीन विद्या का गौरव लुप्त हो जायगा और उसके रहस्य नष्ट हो जायेंगे। नव्य न्याय, नव्य स्मृति, नव्य व्याकरण इत्यादि का दृष्टान्त लेकर

उन्होंने बताया कि इनका संरक्षण न करके केवल नवीन प्रणाली के द्वारा शिक्षा-प्रवर्तन होने से प्राचीन विद्या का मर्मार्थ सदा के लिए जगत् से लुप्त हो जायगा।

डॉ० वेनिस स्वयं भी प्राचीन शिक्षा-प्रणाली के प्रसार के लिए सतत प्रयत्न करते रहते थे। इस विषय में वे गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज कलकत्ता के प्रिंसिपल म० म० पं० महेशचन्द्र न्यायरत्न तथा बनारस संस्कृत कॉलेज के ख्यातिलब्ध अध्यापक म० म० पं० कैलाशचन्द्र शिरोमणि जैसे पण्डितों को प्राचीन धारा को संरक्षित रखते हुए नवीन विद्यार्थियों के लिए ज्ञानार्जन का प्रवेश-द्वार जिस प्रकार खुल सके वैसी व्यवस्था करने के लिए प्रोत्साहित करते रहते थे। इसी उद्देश्य से उन्होंने महेशचन्द्र न्यायरत्न महाशय द्वारा 'अवच्छेदकता' ऐसे विषय पर लिखित पुस्तक का अनुमोदन किया और स्वयं भी पं० कैलाशचन्द्र शिरोमणि से इस विषय पर एक पुस्तक लिखाई, जिसको कविराजजी ने भी देखा था। इसका हस्तलेख सरस्वती भवन के पुस्तकाध्यक्ष पं० विन्ध्येश्वरीप्रसाद के पास रखा हुआ था।

डॉ० वेनिस कहते थे कि मध्ययुग में ऑक्सफोर्ड विश्वविद्यालय में ग्रीक तथा लैटिन के अध्यापन के विषय में भी यही समस्या उठ खड़ी हुई थी। वहाँ इसका निर्णय प्राचीन पद्धति को प्रोत्साहन देने के पक्ष में ही हुआ था। इसी कारण से नव्यन्याय के सिद्धान्त के विषय में वे बहुत वर्षों से निरन्तर कुछ लिख रहे थे। कविराजजी को पता चला था कि इस विषय में 'ग्रुंडरिश डेर इण्डिशन फाइलोलोगी' नामक डॉ० बूलर द्वारा सम्पादित ग्रन्थमाला में डॉ० वेनिस एक पुस्तक देना चाहते थे। दैवयोग से उनकी यह इच्छा आकस्मिक देहावसान के कारण पूरी न हो सकी।

वेनिस साहब जिस प्रकार प्राचीन के प्राचीनत्व की रक्षा के पक्षपाती थे उसी प्रकार नवीन की यथासम्भव प्रगति के भी हिमायती थे। प्राचीन काल से बनारस संस्कृत कॉलेज की शिक्षा-व्यवस्था इसी आदर्श पर चल रही थी। यहाँ से 'काशी-विद्या-सुधानिधि' नामक पत्रिका इसी उद्देश्य को लेकर निकलती थी। स्वयं डॉ० वेनिस ने 'वेदान्त-परिभाषा', 'वेदान्त सिद्धान्त-मुक्तावली', 'पञ्चपादिका' प्रभृति ग्रन्थों का अंग्रेजी में अनुवाद इसी दृष्टिकोण से किया था।

प्राचीन भावापन्न पण्डितों का वे बहुत सम्मान करते थे और उन्हें अपने महान् आदर्श की रक्षा के लिए, बराबर उत्साहित करते रहते थे। वे कहते थे कि आप लोग नवीन भाव में मत डूबिये, अपनी परम्परा को अक्षुण्ण रखने के लिए निरन्तर प्रयत्नशील रहिये। डॉ० वेनिस प्रिंसिपल के पद पर कार्य करते हुए भी, महामहोपाध्याय पं० कैलाशचन्द्र शिरोमणि तथा महामहोपाध्याय पं० गंगाधर शास्त्री से प्राचीन पद्धति के अनुसार स्वयं अध्ययन करते थे और अपने अधीनस्थ इन प्राध्यापकों का गुरुरूपेण सत्कार करते थे। शिरोमणि महाशय पर इनकी पितृवत् श्रद्धा थी। पण्डितजी जब अशक्त होकर अवसर ग्रहण करने को बाध्य हुए तब भी वेनिस साहब उन्हें छोड़ने को राजी

नहीं हुए। बार-बार कालवर्धन करके कालेज के साथ उनके सम्बन्ध की रक्षा करते रहे। अन्त में शिरोमणि महाशय पालकी पर कॉलेज आते-जाते थे और वहाँ थोड़े ही समय ठहरते थे। इस अशक्तावस्था में भी वेनिस साहब उन्हें छोड़ना नहीं चाहते थे। वे कहा करते थे कि शिरोमणि महाशय हमारे कॉलेज के गौरव हैं।

वेनिस साहब ने अपने इस सिद्धान्त की रक्षा अन्तिम समय तक की। १९१८ की एक घटना है। देहावसान के कुछ महीने पहले वे अस्वस्थ शरीर सरस्वती भवन के एक प्रान्त में स्थित अपने निवास-स्थान में विद्यमान थे। बाहरी लोगों से मिलना-जुलना बन्द था। इसी समय महामहोपाध्याय फणिभूषण तर्कवागीश उनसे मिलने के लिए आये। वेनिस साहब की अस्वस्थता का संवाद पाकर वे कविराजजी के पास सरस्वती भवन में गये और उनसे कहा कि मैं बंगला में अनूदित न्यायदर्शन के वात्स्यायन भाष्य का प्रथम खण्ड वेनिस साहब को अपने हाथ से उपहार रूप में देना चाहता हूँ। उक्त पुस्तक उनके पास थी। उनकी इच्छा थी कि ये किसी प्रकार उन्हें वेनिस साहब से मिला दें। कविराजजी उन्हें लेकर वेनिस साहब के निवास-स्थान पर गये। डॉ० वेनिस ने तर्कवागीश महाशय को बड़े आदर से अपने सामने बैठाया और बहुत सत्कार किया। वे बड़ी देर तक उस ग्रन्थ के सम्बन्ध में अनेक प्रश्न पूछते रहे, क्योंकि उन्होंने स्वयं वात्स्यायन भाष्य का, उसकी न्यायवार्तिक टीका सहित, विशेष रूप से अध्ययन किया था और ये दोनों ग्रन्थ स्वसम्पादित 'विजय-नगरम् सिरीज' में प्रकाशित किये थे। डॉ० वेनिस का आशीर्वाद और प्रोत्साहन पाकर तर्कवागीश महाशय बहुत आनन्दित हुए। कालान्तर में इस अनूदित ग्रन्थ से प्रभावित होकर ही कविराज जी प्रान्तीय सरकार द्वारा अनुमोदित कराने के पश्चात् फणिभूषण-जी को केन्द्रीय शासन से महामहोपाध्याय की उपाधि दिलाने के लिए प्रयत्नशील हुए थे

**वेनिस साहब का गृहस्थ जीवन**—डॉ० वेनिस का सारा समय अध्ययन-अध्यापन में बीतता था, घर का पूरा प्रबन्ध उनकी मेम साहब करती थीं। वे उग्र स्वभाव की थीं। बहुत जल्दी नाराज हो जाती थीं, इसलिए वेनिस साहब उनसे बहुत डरते थे। पढ़ने में कभी-कभी वे इतने लीन हो जाते कि भोजन करना भी भूल जाते—देरी होने पर मेम साहब उनके कमरे में आकर गरजतीं 'आर्थर' खाने का समय हो गया।' डॉक्टर वेनिस हड़बड़ा उठते और तत्काल सब कुछ छोड़कर उनके साथ खाने के कमरे में चले जाते।

एक दिन की घटना है। गया नामक चपरासी ने जो साहब का अर्दली भी था बाजार से सामान लाने में कोई गल्ती की। मेम साहब ने क्रुद्ध होकर उस पर २०) जुर्माना कर दिया और आदेश दिया कि यह रकम तुम अभी जमा करो नहीं तो बर्खास्त कर दिये जाओगे। उस चपरासी का मासिक वेतन कुल दस

रुपया था, २०) कहाँ से लाता। मेम साहब से बहुत प्रार्थना की, किन्तु उन्होंने क्षमा नहीं किया। लाचार होकर वह साहब के पास आया और सारा वृत्तान्त कह सुनाया। साहब बोले, 'तुमने ऐसी गलती क्यों की? मैं कुछ नहीं कर सकता, जुर्माना दो या निकल जाओ।' चपरासी जीविका चली जाने की आशंका से रोने लगा। उस समय वेनिस साहब कक्षा ले रहे थे। उसमें कविराजजी भी थे। चपरासी ने अत्यन्त कातर स्वर में कहा, 'हुजूर १०) तनखाह है, २०) कहाँ से देंगे। आप कह दें तो मेम साहब माफ कर देंगी।' वेनिस साहब की मेम साहब से कुछ कहने की हिम्मत नहीं हुई। उन्होंने अपनी जेब से दस-दस रुपये के दो नोट निकाले और उसे गया के हाथ में देकर कहा, 'मेम साहब से यह न बताना कि साहब ने दिया है। नहीं तो वे मुझ पर गुस्सा होंगी।' चपरासी की जीविका बच गई—उसने वे रुपये ले जाकर मेम साहब को दे दिये। इस प्रकार न्याय और दया का समन्वय वेनिस साहब के चरित्र की सबसे बड़ी विशेषता थी।

वेनिस साहब के दो सन्तानें थीं—एक पुत्र और एक पुत्री। पुत्र प्रथम महायुद्ध में वीरगति को प्राप्त हुआ। उस घटना से सम्बद्ध एक पत्र उन्होंने कविराजजी के पास लिखा था। पुत्री का विवाह हो गया। अन्तिम दिनों में पति-पत्नी एकाकीपन का अनुभव करते थे। डॉ० वेनिस के दिवंगत होने के पश्चात् उनकी स्त्री की आर्थिक स्थिति विपन्न हो गई। एक-दो बार वे कविराजजी से मिलने काशी आईं। अपनी स्थिति के अनुसार उनकी सहायता बराबर कर दिया करते थे।

डॉ० वेनिस के तिरोधान के अनन्तर कुछ समय तक संस्कृत पाठशालाओं के वरिष्ठ निरीक्षक पं० ठाकुरदास शर्मा ने स्थानापन्न रूप में प्रिंसिपल का कार्यभार सँभाला—इस बीच उनके पद पर पं० काशीराम शर्मा काम करते रहे। डा० झा की नियुक्ति के पश्चात् पं० ठाकुरदास शर्मा अपने पूर्व पद पर पुनः चले गये।

**डा० गंगानाथझा से सौहार्द**—गवर्नमेन्ट संस्कृत कॉलेज, बनारस के नये प्रिंसिपल डॉ० गंगानाथ झा वेनिस साहब के शिष्य रह चुके थे। अतः ये गोपीनाथजी के साथ गुरु-भाई-जैसा व्यवहार करते रहे। डॉ० झा के समय में ही कलकत्ता विश्वविद्यालय के उपकुलपति सर आशुतोष मुकर्जी कविराजजी को अपने यहाँ ले जाने के उद्देश्य से काशी आये। उन्होंने अधिक वेतन तथा अन्य सुविधाएँ प्रदान करने का प्रस्ताव किया, किन्तु ये राजी न हुए। इसी वर्ष ( १९१८ ) इन्होंने दीक्षा ली थी। गुरुदेव अधिकतर काशी में ही रहते थे। उनके चरणों के सामीप्य-लाभ से वंचित होना किसी भी मूल्य पर इनके लिए स्वीकार्य न था। इसी कारण से लखनऊ विश्वविद्यालय के उपकुलपति ज्ञानेन्द्रनाथ चक्रवर्ती के अनुरोध करने पर भी काशी छोड़कर लखनऊ जाने में इन्होंने असमर्थता व्यक्त की थी।

**अध्ययन-क्षेत्र का विस्तार**—इस बीच इनकी रुचि एवं अध्ययन की दिशा में कुछ महत्त्वपूर्ण परिवर्तन हुए। धीरे-धीरे भक्ति और दर्शन की ओर इनका झुकाव अधिक होता गया। भारतीय आस्तिकवाद, गोरखपन्थ, वीरशैवमत, तान्त्रिक दर्शन, मध्यकालीन भक्ति-सम्प्रदाय—मुख्यतया गौड़ीय वैष्णव-धर्म—इनके विशेष अध्ययन के विषय हो गये। इन पर हिन्दी, अंग्रेजी तथा बँगला की शोध एवं साहित्यिक पत्र-पत्रिकाओं में इनके लेख समय-समय पर निकलते रहे।

**प्रिंसिपल के रूप में**—१९२४ ई० में डॉ० गंगानाथ झा के गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज के प्रिंसिपल के पद से कार्यनिवृत्त होने पर उनके स्थान पर पं० गोपीनाथ कविराज की नियुक्ति हुई। इस पद के प्रत्याशियों में दर्शनशास्त्र के प्रसिद्ध विद्वान् डॉ० एस० एन० दासगुप्त भी थे। किन्तु निर्वाचन-समिति के सदस्यों—श्री ए० बी० ध्रुव और डॉ० गंगानाथ झा ने कविराजजी को, उनके अगाध पाण्डित्य और संस्कृत कॉलेज के प्रति की गई सेवाओं को ध्यान में रखते हुए वरीयता दी। प्रिंसिपल होने के बाद भी कुछ समय तक ये रजिस्ट्रार तथा परीक्षा-योजक का कार्य सम्भालते रहे। इन दोनों पदों पर पृथक्-पृथक् नियुक्तियाँ बाद को हुईं। इस प्रकार तेईस वर्ष तक पूर्ण निष्ठा से संस्कृत कॉलेज का कार्य संचालित करने के बाद १९३७ ई० में इन्हें 'बेरी-बेरी' की बीमारी हुई। उसके भीषण प्रकोप से शरीर जर्जर हो गया। डॉक्टरों ने पूर्ण विश्राम की सलाह दी। इसके अतिरिक्त दीक्षा के बाद आध्यात्मिक साधना में निरन्तर लीन रहने के कारण इनका मन सांसारिक कार्यों से उत्तरोत्तर विरत हो रहा था। प्रिंसिपल के पद पर कार्य करते हुए व्यवस्था, अनुशासन आदि में काफी समय निकल जाता था। यह व्यावहारिक जीवन-पद्धति इनकी अन्तर्मुखी वृत्ति के प्रतिकूल पड़ती थी। बीमारी ने इस भावना को और उद्दीप्त कर दिया।

**अवकाश-ग्रहण**—१९३७ ई० में इन्होंने कालपूर्व कार्य-निवृत्ति के लिए आवेदन-पत्र दे दिया। प्रान्तीय शिक्षा-विभाग ने रोगमुक्ति के हेतु लम्बा अवकाश देकर इनकी सेवावृत्ति को सुरक्षित रखने का प्रयत्न किया, किन्तु ये पहले ही पदत्याग का संकल्प कर चुके थे, उस पर दृढ़ रहे। ऐसी स्थिति में सरकार को विवश होकर इन्हें १३ मार्च, १९३७ ई० को कार्यमुक्त करना पड़ा। इस पद से निवृत्त होकर ये एक-निष्ठ भाव से स्वाध्याय एवं साधना में निरत रहने लगे।

**आवास-व्यवस्था**—बनारस संस्कृत कॉलेज में नौकरी करने के आरम्भिक काल सं० १९१४ में कविराजजी अपना परिवार कांठालिया (पूर्वबंग) से काशी ले आये। इस समय से लेकर अवकाश-ग्रहणकाल १९३७ ई० तक ये किराये के मकान में रहे। तेईस वर्षों की इस लम्बी अवधि में इन्हें काशी के कई मुहल्लों का चक्कर लगाना पड़ा। यह क्रम इनकी सरस्वती भवन में नियुक्ति के समय (१९१४ ई०)

तेलियाबाग से आरम्भ होकर अगस्त्यकुण्ड, पिचाशमोचन, विक्टोरिया पार्क ( बेनियाबाग ), हौज कटोरा ( कोदई चौकी ), मिसिरपोखरा, कालियागली, बड़ादेव, ध्रुवेश्वर में समाप्त हुआ। सेवावृत्ति से विरत होने के पूर्व ही इन्होंने काशी में आजीवन निवास का निर्णय ले लिया था, गुरुदेव ने किराये के मकान में रहना छोड़कर अपना मकान बनवाने की प्रेरणा दी। अतः सिगरा पर दाउजी के मन्दिर के पास भूमि खरीद कर इन्होंने मकान बनवाना आरम्भ कर दिया। १९३७ ई० में वह पूरा हो गया। इसलिए अवकाशग्रहण के बाद शीघ्र ही ध्रुवेश्वर वाला किराये का मकान छोड़कर ये ३१ मार्च की रात्रि को अपने इस नये घर में चले आये।

**बिन्दु-परम्परा**—कविराजजी के दो सन्तानें हुईं—एक पुत्री सुधारानी और एक पुत्र जितेन्द्रनाथ। इन दोनों का जन्म दान्या में ही हुआ था। स्नेहमूर्ति नानी वामासुन्दरी का निधन १३ नवम्बर, १९१२ ई० को धामराई में हो चुका था। उसके बाद उनकी पुत्री स्वर्णमयी और दामाद कैलाशचन्द्र नियोगी कविराजजी के घर पर रहते थे। १९१४ ई० में जब इनकी नियुक्ति क्वीन्स कॉलेज में हो गई तो अपने परिवार के साथ मौसी और मौसा को भी ये काशी ले आये। उन्हें एक किराये के मकान में ठहरा दिया। उनका सारा खर्चा यही देते थे। १९१८ ई० के जून महीने में मौसा का देहान्त हो गया। इसके बाद इन्होंने मौसी की इच्छानुसार उनके रहने की व्यवस्था गंगा-तट पर कर दी। कई वर्षों तक तपोमय जीवन व्यतीत करने के पश्चात् वे रोगग्रस्त हुईं। उन दिनों कविराजजी अपने सिगरा वाले नये मकान में आ गये थे। ये उन्हें सेवा-शुश्रूषा के लिए अपने घर ले आये। यहीं ६ अक्तूबर १९४५ ई० को उनका देहान्त हो गया।

माता सुखदासुन्दरी देवी १० अप्रैल, १९२५ ई० को परलोकवासिनी हुईं। इसी वर्ष इनकी पुत्री सुधारानी का विवाह ढाका जिले की मानिकगंज तहसील के निवासी कुमुदबन्धु राय के पुत्र सुशीलनाथ के साथ सम्पन्न हुआ। देश के विभाजन के बाद उनका परिवार पश्चिम-बंगाल चला आया और दमदम में बस गया। सुशीलनाथजी का १९६५ ई० में देहान्त हो गया। अब सुधारानी अपने दो पुत्रों के साथ दमदम में ही स्थायी रूप से रहती हैं। उनकी दो पुत्रियों का विवाह हो चुका है। बड़ा लड़का नौकरी करता है, छोटा पढ़ता है।

**पुत्रशोक**—जितेन्द्रनाथ ने इलाहाबाद विश्वविद्यालय से बी० एस-सी० की डिग्री लेकर एल० एल० बी० किया। १९३३ ई० में उनका विवाह हुआ। इसके बाद भारत बैंक में सहायक मैनेजर के पद पर उनकी नियुक्ति हो गई। उक्त बैंक का पंजाब नेशनल बैंक में विलय हो जाने पर ये १९४६ ई० में उत्तर प्रदेशीय शासन के राशनिंग-विभाग में सीनियर मार्केटिंग इन्स्पेक्टर हो गये। इनके दो



गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज, बनारस
कविराज जी की कर्मभूमि



म० म० डॉ० गंगानाथ झा
१९२३ ई०



म० म० पं० गोपीनाथ कविराज



**कविराज जी का परिवार**

निवास स्थान : पिशाच मोचन, काशी, १९१६ ई०

प्रथम पंक्ति कुर्सी पर : वामा सुन्दरी (सास), सुखदासुन्दरी देवी (माता), जितेन्द्रनाथ मुखर्जी (विद्यार्थी), कुसुम कामिनी देवी (पत्नी), कैलाशचन्द्र नियोगी (मौसा)

द्वितीय पंक्ति : चन्द्रकुमारपति (रसोइया) जितेन्द्रनाथ कविराज (पुत्र), सुधारानी (पुत्री)



पत्नी और पुत्र-वधू
श्रीमती कुसुम कामिनी देवी तथा वीणापाणि देवी
१९३४ ई०

१४



पुत्र तथा पुत्र वधू
जितेन्द्रनाथ कविराज, वीणापाणि देवी
१९३४ ई०



पुत्र बधू की गोद में पौत्र

१५





शिवरानी



पं० गोपीनाथ कविराज
कैन्सर आपरेशन के पश्चात्, बम्बई, १९६१ ई०

पुत्रियाँ और एक पुत्र हुआ। इन्स्पेक्टर के पद पर कार्य करते चार वर्ष भी नहीं बीते थे कि एक दिन आफिस से लौटने के बाद रात को ९ बजे के लगभग उनकी तबीयत एकाएक खराब हो गई। उस समय कविराजजी से कोई वैद्य मिलने आये थे। उन्हें दिखाकर दवा मँगाई गई। इससे कुछ आराम हो गया। किन्तु रात को तीन बजे के लगभग जितेन्द्र को बेचैनी हुई, अपना अन्तिम समय निकट जानकर उन्होंने माताजी को बुलाया और कहा 'माँ ! कहो कि मैंने तुम्हें क्षमा किया।' माताजी पुत्र के ये शब्द सुनकर घबड़ा गईं। रोती हुई बोलीं 'बेटा, क्या बात है ? ऐसा क्यों कह रहे हो ?' जितेन्द्र ने हठ किया 'बस इतना ही कह दो कि मैंने क्षमा किया।' माता ने सिसकते हुए, पुत्र द्वारा कहे हुए वाक्य के अन्तिम शब्द दोहरा दिये। इसके बाद जितेन्द्र ने उन्हीं के द्वारा पिताजी को बुलवाया और उनसे भी वे ही शब्द कहने का अनुरोध किया। कविराजजी उन्हें धैर्य बँधाते हुए बोले 'ऐसा क्यों कह रहे हो। पुत्र का ऐसा कौन-सा अपराध है, जिसे पिता क्षमा नहीं कर सकता ?' जितेन्द्र की परेशानी बढ़ते देखकर उन्होंने भी 'क्षमा कर दिया' की आवृत्ति की। इसके आधा घण्टे बाद प्रातः चार बजे के करीब दो पुत्री, एक पुत्र, पत्नी तथा माता को शोकमग्न छोड़कर जितेन्द्र ने शरीर छोड़ दिया। एकलौते पुत्र की महायात्रा पिता की आँखों के सामने हुई। सारे घर में कुहराम मच गया, किन्तु कविराजजी की आँखों में आँसू नहीं थे। वही आँखें जो 'श्यामा-संगीत' की गोष्ठियों में जल-प्रवाह रोकना ही नहीं जानतीं आज सूखी थीं। शिष्यों, स्नेहियों और सम्बन्धियों ने शवयात्रा की तैयारी की। वे ही अन्त्येष्टि क्रिया के लिए उसे गंगातट पर ले गये। कविराजजी थोड़ी देर तक मौन रहकर पुनः अध्यात्मचर्या में लग गये। इस असामयिक वज्रपात के दो घण्टे बाद इनके घर पर जो लोग संवेदना प्रकट करने आये इनकी विदेह-वृत्ति देखकर अवाक् हो गये। गरल पान कर इनका शिवत्व और निखर उठा।

पुत्र के देहावसान के दो मास के भीतर ही पुत्र-वधू भी दो पुत्रियाँ और एक पुत्र छोड़कर दिवंगत हुईं। कविराजजी ने दोनों पौत्रियों का विवाह कुछ वर्ष पूर्व कर दिया था, पौत्र शशिशेखर कविराज का विवाह इस वर्ष वर्दवान में हुआ है।

स्वास्थ्य—अवकाश-ग्रहण के पश्चात् कविराजजी का स्वास्थ्य साधारणतया सन्तोषजनक रहा, यद्यपि अध्यात्म-साधना और आगत जिज्ञासुओं एवं साधकों से बातचीत करने में अत्यन्त व्यस्तता के कारण ये स्वास्थ्य के मूलाधार नियमित भोजन तथा विश्राम की निरन्तर अवहेलना करते रहे। १९६१ ई० में इन्हें पेचिश की शिकायत हुई। उसकी चिकित्सा हुई, किन्तु कोई लाभ नहीं हुआ। इसी बीच माता आनन्दमयी इन्हें देखने आईं। इनके गिरते हुए स्वास्थ्य को देखकर उन्होंने डाक्टरी परीक्षा कराने की सलाह दी। उनके अनुरोध को ये टाल न सके। माताजी इन्हें अपने साथ दिल्ली ले गईं। डॉ० सेन के नर्सिंग-होम में 'चेक-अप' हुआ।

रिपोर्ट में कैन्सर की सम्भावना का उल्लेख था। डाक्टर सेन ने बम्बई के टाटा मेमोरियल कैन्सर इन्स्टीट्यूट में इन्हें ले जाकर अविलम्ब आपरेशन कराने का परामर्श दिया। माताजी इन्हें बम्बई ले गईं। आपरेशन की व्यवस्था में महाराष्ट्र के तत्कालीन राज्यपाल बाबू श्रीप्रकाश एवं ग्वालियर की महारानी सुश्री विजयराजे सिंधिया ने विशेष सहायता की। १४ मई, १९६१ ई० को कैंसर के विश्व-प्रसिद्ध विशेषज्ञ डॉ० बर्जेस ने आपरेशन किया। पाँच घण्टे के बाद ये आपरेशन-कक्ष से बाहर लाये गये। इस दिन माताजी ने अपने बम्बई तथा पूना स्थित आश्रमों में अखण्ड संकीर्तन का आयोजन कराया और उनके प्रिय शिष्य कमल ब्रह्मचारी ने २४ घण्टे का निराहार व्रत रखा। आपरेशन की सफलता के उपलक्ष में माताजी ने अस्पताल के समस्त कर्मचारियों तथा रोगियों में प्रसाद वितरण कराया। तेईस दिन अस्पताल में रहकर डॉक्टर की अनुमति प्राप्त करके ये पूना चले आये। यहाँ श्रीप्रकाशजी ने गवर्नमेण्ट-हाउस में इनके ठहरने का प्रबन्ध कर रखा था, परन्तु उनसे पूछकर योगिराज अरविन्द के प्रधान शिष्य दिलीपकुमार राय ने सेवा के लिए इन्हें अपने यहाँ रोक लिया। वे इनको नित्य सायं ५ से ५-३० बजे तक भक्ति-संगीत सुनाते थे। भोजन की व्यवस्था माताजी के आश्रम की ओर से थी। पूर्ण स्वास्थ्य लाभ करने पर ये पूना से काशी चले आये। आपरेशन से रोग निर्मूल हो चुका था। अतः उसका फिर प्रकोप नहीं हुआ।

**सेवक एवं सहचर—सीताराम**—कविराजजी का यह वृत्त उनके अनन्य सेवक तथा सहचर श्री सीताराम पाण्डे के परिचय बिना अधूरा ही रहेगा। ये श्रीचरणों में एक निराश्रित बालक के रूप में शिक्षा में सहायता-प्राप्ति के उद्देश्य से १९३५ ई० के प्रारम्भ में उपस्थित हुए थे। इनका जन्म बस्ती जिले के कठेला बाजार में हुआ था। पिता की मृत्यु के बाद ये विधवा माता के साथ अपने बहनोई पं० बद्रीनाथ त्रिपाठी के यहाँ चले गये। वे ही इस परिवार को अपने साथ काशी ले आये और पण्डिताई वृत्ति से जीविकोपार्जन करने लगे। दुर्भाग्यवश कुछ वर्षों काशी में रहकर उनका भी शरीरान्त हो गया। निराश्रित सीताराम पहले से ही कविराजजी की शरण में आये थे। उस समय ये क्वीन्स कॉलेज में प्रिंसिपल थे। कविराजजी ने इस बालक का नाम स्थानीय हाई स्कूल में लिखा दिया था। सीताराम इन्हीं के साथ रहने लगे। माता के भरण-पोषण के लिए उसी समय से कविराजजी ने ३० रु० मासिक बँधान कर दिया जो अब तक चला आता है। वे इन्हीं के आश्रय में रहती हैं। बहन-बहनोई की मृत्यु के अनन्तर उनके पुत्र-पुत्री के निर्वाह का भार सीताराम पर ही पड़ा। 'बाबूजी' से आज्ञा लेकर इन्होंने पढ़ाई बन्द करके १९४२ ई० में लोहे की एक छोटी-सी दुकान कर ली। इस कार्य के लिए अपेक्षित तीन हजार रुपए की पूँजी भी इन्हें श्रीचरणों से ही प्राप्त हुई। १९५२ ई०में 'बाबूजी' ने इनका विवाह करा दिया

और अपनी कोठी की नीचेवाली मंजिल आवास के लिए दे दी। इनकी सन्तानों, विशेष रूप से बड़ी पुत्री शिवरानी को 'दादू' का अगाध स्नेह प्राप्त है। सीतारामजी जीविकोपार्जन के लिए थोड़ा समय निकालकर अहर्निश सेवा में लगे रहते हैं। यात्राओं में भोजनादि की व्यवस्था के लिए ये निरन्तर साथ रहते हैं। 'बाबूजी' के साथ रहकर इन्होंने आध्यात्मिक जगत् की प्रसिद्ध विभूतियों—मेहरबाबा, राम ठाकुर, सीताराम दास ओंकारनाथ, ताराचरण साधु प्रभृति सन्तों के दर्शन एवं सत्संग का सुयोग प्राप्त किया है। इस महामानव की छत्रछाया में अर्थ और परमार्थ दोनों की एक साथ उपलब्धि से ये कृतार्थ हो गये।

**सम्मान**—कविराजजी की लोकोत्तर प्रतिभा, साधनापुष्ट-पाण्डित्य तथा साहित्यिक सेवाओं के प्रस्वीकरण स्वरूप केन्द्रीय शासन, विश्वविद्यालयों तथा गण्यमान्य साहित्यिक संस्थाओं ने इन्हें सम्मानक उपाधियाँ प्रदान कर अपने को गौरवान्वित किया है। इनके उपलक्ष में आयोजित वितरणोत्सवों में ये कभी सम्मिलित नहीं हुए। 'आप्त-कामस्य का स्पृहा' की सत्यता इनके आचरण से सतत चरितार्थ होती रही।

कविराजजी द्वारा अद्यावधि उपलब्ध सम्मानसूचक पद, पुरस्कार तथा उपाधियों का विवरण कालक्रम से नीचे दिया जाता है :—

| | |
|---|---|
| १—महामहोपाध्याय | भारत सरकार, ४ जून १९३४ ई० |
| २—कोरोनेशन मेडल | भारत सरकार, १ सितम्बर १९३७ ई० |
| ३—डी० लिट्० | इलाहाबाद विश्वविद्यालय, १९४७ ई० |
| ४—डी० लिट्० | काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, २१ दिसम्बर १९५६ ई० |
| ५—सर्टिफिकेट ऑफ ऑनर | राष्ट्रपति डॉ० राजेन्द्र प्रसाद, १९५९ ई० |
| ६—फेलोशिप | बर्दवान विश्वविद्यालय, १९६४ ई० |
| ७—पद्मविभूषण | भारत सरकार, २६ जनवरी १९६४ ई० |
| ८—फेलोशिप | रायल एशियाटिक सोसायटी बंगाल, कलकत्ता १९६४ ई० |
| ९—मानद सदस्य | लोनावला (पूना) से प्रकाशित योगमीमांसा-पत्रिका |
| १०—साहित्यिक पुरस्कार (तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्त-दृष्टि पर) | साहित्य अकादमी, भारत सरकार, १९६५ ई० |
| ११—डी० लिट्० | कलकत्ता विश्वविद्यालय, १९ जनवरी १९६५ ई० |

| | |
|---|---|
| १२—साहित्य-वाचस्पति | हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, १९६५ ई० |
| १३—अध्यक्ष-पद | गंगानाथ झा इन्स्टीट्यूट, प्रयाग १९६६ ई० |
| १४—सर्वतन्त्र सार्वभौम | गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज, कलकत्ता, ८ अप्रैल १९६७ ई० |

उत्तरप्रदेश के राज्यपाल महामहिम श्री विश्वनाथ दास के व्यक्तिगत अनुरोध से गत वर्ष कविराजजी ने वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय के तत्वावधान में तन्त्र-योग विषय पर अनुसन्धान-निर्देशन का ससम्मानक कार्य स्वीकार कर लिया है। इस विभाग से सम्बद्ध शोधार्थी, प्रवक्ता तथा अनुसन्धान-सहायक इनके घर पर ही आकर पथ-निर्देश प्राप्त करते हैं। काम रुचि के अनुकूल है, वैधानिक उत्तरदायित्व एवं व्यवस्था का झमेला नहीं है, कहीं आना-जाना नहीं पड़ता, जिससे अपनी दिनचर्या बाधित होती हो, इसलिए निभाये जा रहे हैं। लोग आश्चर्य करेंगे कि जिस व्यक्ति ने छः वर्ष पूर्व विश्वविद्यालय का उसी प्रशासन द्वारा सानुरोध प्रस्तावित उपकुलपति-पद यह कहकर अस्वीकार कर दिया था कि 'अब वह बहुत पीछे छूट गया है' वही इस बार लौकिक दृष्टि से अपेक्षाकृत न्यूनतर शोध-निर्देशक का पद स्वीकार करने को कैसे राजी हो गया। किन्तु जो कविराजजी के जीवन की अन्तर्धारा से परिचित हैं, उनकी दृष्टि से यह तथ्य ओझल नहीं होगा कि ये आजीवन अखण्ड अक्षर-साधक रहे हैं। इसलिए इनके अपने दृष्टिकोण से बुद्धिजीवी के लिए अध्यापक-कार्य किसी भी प्रशास-कीय पद की अपेक्षा अधिक अभिनन्दनीय है। भगवद्भाव से परिभावित अखण्ड ज्ञान-यज्ञ रत इस महामानव की लोकयात्रा का प्रत्येक क्षण तथा प्रत्येक पदविन्यास इसका साक्षी है।

## अध्यात्मचर्या

**धार्मिक वातावरण—**कविराजजी के व्यक्तित्व में आध्यात्मिकता के जो तत्त्व संस्कार रूप में विद्यमान थे, बाल्यावस्था में उनके विकास के लिए अभिभावकों ने उपयुक्त वातावरण प्रस्तुत किया। इनकी जन्मभूमि धामराई की माधव-बाड़ी में नित्य भजन-कीर्तन होता था। ये मौसी स्वर्णमयी के साथ उसमें बड़ी रुचि के साथ सम्मि-लित होते थे। उत्सवों में वहाँ वैष्णव गोस्वामी भागवत के दशमस्कन्ध की कथा बाजा एवं संगीत के साथ भाव-विभोर होकर कहते थे। इनमें कृष्णलीला के अतिरिक्त रामायण-गान भी होता था और भक्ति-ज्ञान सम्बन्धी पद भी गाये जाते थे। गोपीनाथजी उन्हें तत्मय होकर सुनते थे। जब ये धामराई से आकर राशा कालाचन्द के पास कांटालिया में रहने लगे तो यहाँ भी इन्हें घर में होनेवाली गृहदेव की नियमित पूजा तथा नित्य कीर्तन के अतिरिक्त जन्माष्टमी तथा दुर्गाष्टमी के अवसर पर विशेष धार्मिक समारोहों में सम्मिलित होने का सुयोग मिलता रहा। माता सुखदासुन्दरी देवी इनमें

धार्मिक रुचि उत्पन्न करने की ओर स्वयं विशेष रूप से सचेष्ट रहीं। उपनयन के बाद वे इनसे वैदिक सन्ध्या नियमपूर्वक कराती थीं। सन्ध्या-वन्दन किये बिना भोजन न देने का उन्होंने नियम-सा बना दिया था।

**रामदयाल मजूमदार का प्रभाव**—कुछ बड़े होने पर इन्हें अपने पिता पं० वैकुण्ठनाथ की पुस्तकों में तत्कालीन प्रसिद्ध धर्मोपदेशक पं० शशधर तर्कचूड़ामणि का 'धर्मव्याख्या' नामक एक ग्रन्थ मिला। इसे पढ़कर ये बहुत प्रभावित हुए। ढाका में अध्ययन करते समय इन्हें उस क्षेत्र के प्रतिष्ठित धर्मतत्ववेत्ता रामदयाल मजूमदार के सम्पर्क में आने का अवसर मिला। मजूमदारजी का आदर्श था प्रत्येक व्यक्ति को ब्रह्मभाव से भावित करना। उनकी गीता पर लिखी हुई विशद व्याख्या का अनुशीलन करने पर जीवन के प्रति कविराजजी की दृष्टि ही बदल गई। इस समय से ये अपने एक मित्र यतीन्द्र के साथ साधु-संन्यासियों की जीवनीयों के अध्ययन, दर्शन तथा सत्संग लाभ में विशेष रूप से प्रवृत्त रहने लगे।

**योगत्रयानन्द से सम्पर्क**—इन्हीं दिनों दान्या के निवासी जानकीनाथ घोष का, जो किसी प्राइमरी पाठशाला के प्रधानाध्यापक थे, शरीरान्त हो गया। वे बड़े विद्याव्यसनी और पुस्तक संग्रही थे। उनके मरने के बाद उत्तराधिकारियों ने पुस्तकें बेंच डालीं। उसमें से कुछ गोपीनाथजी ने भी खरीदीं। इन पुस्तकों में तैलंग स्वामी तथा भास्करानन्द स्वामी के जीवन-वृत्तों के अतिरिक्त 'आर्यशास्त्र प्रदीप' नाम का एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ प्राप्त हुआ, जो रचयिता के उल्लेखानुसार उसके द्वारा निर्मित एक विशाल दार्शनिक ग्रन्थ की प्रस्तावना मात्र था। उस पुस्तक में कहीं लेखक का नाम नहीं दिया गया था। वह अध्यात्म-विद्या का विश्वकोश-सा था। उसके अध्ययन से इनका मानसिक क्षितिज अत्यन्त विस्तृत हो गया। कविराजजी उसकी तत्वविवेचनशैली पर मुग्ध हो गये। बहुत प्रयत्न करने पर भी उसके प्रणेता का सन्धान न मिल सका, किन्तु ये हताश न हुए।

जयपुर में अध्ययन करते हुए एक दिन ये राज्य के महालेखा-परीक्षक सत्येन्द्रनाथ मुखर्जी से मिलने गये। वे बाबा प्रेमानन्द भारती के भाई और सात्विक वृत्ति के व्यक्ति थे। अध्यात्म-चर्चा के क्रम में कर्मतत्व सम्बन्धी उनकी कुछ मौलिक स्थापनाओं को सुनकर ये आश्चर्यचकित रह गये। इन्होंने जिज्ञासा की 'ये विचार आपको कहाँ से मिले ?' मुखर्जी ने बताया 'एक गृहस्थ महापुरुष से। वे बड़े ज्ञानी हैं। किसी से कुछ माँगते नहीं। जीविकोपार्जन के लिए कोई प्रयत्न नहीं करते। सदैव तत्वानुसन्धान में लीन रहते हैं। उनके गृहस्थ-जीवन का नाम शशिभूषण सान्याल है। महात्मा शिवरामानन्द उनके गुरु हैं। अतः वे अपने को शिवराम-किंकर कहते हैं। उन्होंने 'आर्यशास्त्र प्रदीप' नामक एक महान् ग्रन्थ की रचना की है।' इतना पता लग जाने पर भी उक्त महापुरुष का साक्षात्कार न हो सका। मुखर्जी बाबू को उनके तात्कालिक

निवास-स्थान की सूचना नहीं थी। कविराजजी की इनके दर्शन की अभिलाषा और बलवती हो गई।

बनारस आने पर जब ये क्वीन्स कालेज में एम० ए० के विद्यार्थी हुए, तो इनका परिचय प्रसिद्ध क्रान्तिकारी नेता शचीन्द्रनाथ सान्याल से हुआ। उस समय वे सेन्ट्रल हिन्दू कालेज की एफ० ए० कक्षा में पढ़ रहे थे। उनके चाचा पं० हरिकेशव सान्याल क्वीन्स कालेज में तर्कशास्त्र के प्रोफेसर थे। कविराजजी उनके स्नेहभाजन थे। इस नाते शचीन्द्र से इनकी घनिष्ठता हो गई। दोनों मित्र दशाश्वमेध घाट की सीढ़ियों पर बैठकर प्रायः घण्टों धार्मिक चर्चा किया करते थे। सान्याल जी का विचार था कि भारत का उद्धार धार्मिक उत्थान से ही हो सकता है। इसी प्रसंग में एक दिन उन्होंने अपने परिचित एक तत्वज्ञ महापुरुष का उल्लेख किया, जिनका पुत्र इन्दुभूषण सान्याल उनका सहपाठी था। कहना न होगा कि वे महानुभाव शशिभूषण सान्याल ही थे। कविराजजी को अकस्मात् अभीष्ट प्राप्ति से अपार आनन्द हुआ। इन्होंने उनका दर्शन करने की इच्छा प्रकट की। शचीन्द्र ने कहा 'यों वे सामान्य लोगों से नहीं मिलते। एक बार तो उन्होंने द्वार पर दर्शनार्थ उपस्थित कश्मीर के महाराज हरिसिंह को लौटा दिया था। किन्तु इन्दुभूषण के माध्यम से सम्भव है हमें सफलता मिल जाय।' दो दिनों के बाद शचीन्द्र ने सूचना दी 'मिलने का समय निश्चित हो गया है। कल सन्ध्या को चार बजे इन्दु के घर पहुँच जाना है।'

शिवराम-किंकर योगत्रयानन्द महाशय सोनारपुरा में रहते थे। मकान के दूसरे तल्ले में एक बड़ा कमरा था। उसी में उनका आसन था। जिस समय कविराजजी शचीन्द्र के साथ वहाँ पहुँचे, पहले से ही कई लोग मिलने की प्रतीक्षा में बैठे थे। किन्तु शिवराम-किंकरजी ने इन्दुभूषण द्वारा इन लोगों के समय से आने की सूचना पाकर तत्काल ही बुला लिया। कई कमरे पार करते हुए ये दोनों केन्द्रीय हाल में पहुँचे। देखा पुस्तकों से घिरा लम्बी जटा रखाये, गले में रुद्राक्ष की माला धारण किये, प्रसन्न वदन, साक्षात् शिव की भाँति तेजपूर्ण मुखमण्डलवाला एक गौरवर्ण का वृद्ध महापुरुष बैठा है। प्रणाम करके ये लोग एक किनारे बैठ गये। शचीन्द्र ने इनसे पहले ही कह दिया था 'बातें तुम्हीं करना। मैं पीछे बैठा रहूँगा।' वैसा ही हुआ। कविराजजी आगे बैठे और शचीन्द्र कुछ फासले पर पीछे। महापुरुष ने परिचय पूछने के बाद जिज्ञासा-निवृत्ति के लिए प्रश्न करने का आदेश दिया। गोपीनाथजी ने निवेदन किया 'आये तो थे केवल दर्शनार्थ, किन्तु यदि आज्ञा है तो एकाध शंकाएँ सेवा में प्रस्तुत करूँगा।' इसके बाद इन्होंने निम्नांकित श्लोक पढ़ा—

> वेदाः विभिन्ना स्मृतयो विभिन्ना नाऽसौ मुनिः यस्य मतं न भिन्नम्।
> धर्मस्य तत्वं निहितं गुहायां महाजनो येन गतः स पन्थाः॥

और निवेदन किया कि क्या तत्वज्ञानी मुनियों में भी जो पूर्ण सत्य के साक्षात् स्वरूप ही होते हैं, मतभेद सम्भव है ? महात्माजी इनकी बुद्धिमत्ता की प्रशंसा करते हुए बोले—'धर्म का तत्त्व एक अत्यन्त गम्भीर रहस्य है। वह मन से अतीत है। मन का निरोध किये बिना इस गुहा में प्रवेश असम्भव है। मुनिवर्ग मनको लेकर शास्त्रों की व्याख्या करता है। जो मन से इसकी व्याख्या करेगा या इसको देखने का प्रयत्न करेगा, उसको शास्त्र के तत्त्व अपनी प्रकृति के अनुसार ही दिखाई पड़ेंगे। प्रत्येक मुनि की प्रकृति भिन्न है। अतः उनके मतों में विभिन्नता स्वाभाविक है, क्योंकि मुनिमात्र मन के अनुगामी हैं। तत्त्व का साक्षात्कार मन को अतिक्रम करके होता है, किन्तु उस स्थिति में साक्षात्कार कर लेने पर भी वर्णन नहीं हो सकता। कारण कि वर्णन करने के लिए शब्द की आवश्यकता होती है और उसकी पृष्ठभूमि में मन की क्रिया रहती है। मन ही विकल्पों का मूल है। प्राचीनकाल में योगी लोग वितर्क-समाधि से किसी वस्तु का स्वरूप-साक्षात्कार करके उसका विवरण जनता के सामने व्यवहारभूमि में देते थे। ये विवरण विकल्पमय हैं। तत्त्व का साक्षात्कार होता है जहाँ मन नहीं रहता। वह निर्विकल्प स्थिति है। परन्तु तत्त्व का उपदेश होता है वाक्यों से, जिनमें मन की आवश्यकता होती है। यह ज्ञान विकल्पज्ञान है, किन्तु साक्षात्कार विकल्पशून्य निर्विकल्प है। वेदस्मृति सब शब्दात्मक हैं, अतः परम प्रामाणिक होने पर भी ये विकल्परहित नहीं हैं। मुनि भी मननशील हैं, वे विकल्प से रहित नहीं हैं। इसलिए धर्म का तत्वान्वेषण करना हो तो हृदय-गुहा में प्रवेश करना पड़ता है। जन-साधारण के लिए हृदय-गुहा में प्रविष्ट होकर तत्वग्रहण करना सम्भव नहीं। उनके लिए एकमात्र उपाय है महापुरुषों द्वारा निर्दिष्ट मार्ग का अनुसरण करना।'

सन्ध्या हो जाने पर उनकी आज्ञा प्राप्त करके जब ये चलने लगे तो उन्होंने कहा 'जब इच्छा हो आ जाना।' इस प्रकार भविष्य में विचार-विनिमय का मार्ग खुल गया। इसके बाद शिवराम-किंकर महाशय सोनारपुरा छोड़कर राजघाट पर अपने एक शिष्य द्वारा प्रदत्त मकान में आकर रहने लगे। कविराज जी यहाँ भी इनका सत्संग-लाभ नियमपूर्वक करते रहे। अपने सेवक सतीशचन्द्र पाल को इन्होंने आज्ञा दे रखी थी, कि गोपीनाथ जिस समय भी आयें मेरे पास पहुँचा देना।

कविराजजी के व्यक्तित्व के निर्माण में इन महाशय की योगसिद्धि, स्वच्छन्द प्रवृत्ति, अनन्य रामभक्ति और अगाध ज्ञान का विशेष योग है। इनके विद्यार्थियों में

---

१. आचार्य नरेन्द्रदेव के पिता बाबू बलदेवप्रसाद भी इनके भक्त थे। उन्होंने अयोध्या में गायत्री-मन्दिर की कल्पना इन्हीं की प्रेरणा से की थी। 'गायत्रीतत्त्वभास्कर' नामक ग्रन्थ जिसे आचार्य नरेन्द्रदेव ने पिता की [illegible]

स्वामी अभेदानन्द ऐसे अनेक तत्वज्ञ महापुरुष थे। कविराजजी इनके सम्पर्क में सात वर्ष (१९११ से १९१७ ई० तक) रहे। इन्होंने एक बार भगवदाश्रय की महिमा बताते हुए कविराजजी को अपने जीवन की एक घटना सुनाई—'मैं किसी से कभी कुछ माँगता नहीं और न मेरे पास कोई निजी सम्पत्ति या वृत्ति ही है। फिर भी काम चलता रहता है। आराध्य की ऐसी ही इच्छा है। एक दिन जब मैं वराहनगर में अभेदानन्द को वेदान्त पढ़ा रहा था, डाकिये ने आकर एक बीमाकृत लिफाफा दिया। मैंने उसे खोला, भीतर तीस रुपये के नोटों के साथ एक पत्र था। उसे पढ़कर मेरी आँखों में आँसू आ गये। अभेदानन्द को यह दृश्य देखकर आश्चर्य हुआ। पूछा 'क्या बात है महाराज'! मैंने बताया 'प्रमदादास मित्र नामक व्यक्ति ने ये ३० रु० भेजे हैं, और लिखा है कि 'मुझे तीन दिन हुए भगवान् शंकर ने स्वप्न में दर्शन देकर कहा, तुम तीन दिनों से जो भोग लगा रहे हो उसे हम नहीं खा रहे हैं। मेरा परमभक्त शिवराम-किंकर वराहनगर में तीन दिन से बिल्वपत्र मात्र खाकर रहता है।' स्वप्न में ही उन्होंने आपका पता लिखा दिया। उसी आधार पर ये ३० रु० सेवार्पित हैं, शिवराम-किंकर महाशय ने इस प्रसंग में आगे कहा 'निराहार रहने की बात मेरे निकटतम व्यक्ति भी नहीं जानते थे। भगवान् का अपने आश्रित के प्रति यह करुणाभाव देखकर मेरे नेत्र सजल हो गये थे।' इन महानुभाव की अनासक्ति की चर्चा करते हुए आश्रमवासियों ने कविराजजी को बताया था कि अपने वयस्क पुत्र के आकस्मिक देहावसान से वे रंचमात्र भी विचलित नहीं हुए थे। इतना ही नहीं, उसके शव को वे गंगातट पर कीर्तन करते हुए ले गये थे।

शिवराम-किंकर महाशय से इनका सम्बन्ध उत्तरोत्तर घनिष्ठ होता गया। उनकी लिखी 'परलोक,' 'मानवतत्व,' 'भूत और शक्ति' आदि पुस्तकें पढ़कर इनकी इच्छा उनसे मन्त्रदीक्षा लेने की हुई, किन्तु कुछ कारणों से इसकी व्यवस्था न हो सकी। फिर भी इनके आत्मिक विकास के लिए वे निरन्तर प्रयत्नशील रहे। उनकी छाया में विद्यार्थी जीवन में ही भगवान् की शरणागत-वत्सलता में कविराजजी का अगाध विश्वास हो गया। अध्ययन के साथ ही ज्ञान, भक्ति और योग सम्बन्धी ग्रन्थों का परिशीलन, सत्संग तथा साधु-दर्शन में इनकी रुचि बढ़ती गई।

**प्रथम गुरुदर्शन**—गुरुदीक्षा का सुयोग इसके छः वर्ष बाद जनवरी १९१८ ई० में संघटित हुआ। एक दिन काशी में ही हरिद्वार के भोलागिरि मठ से सम्बद्ध एक ब्रह्मचारी से इनकी अचानक भेंट हो गई। उन्होंने इनसे तिब्बत से आये हुए एक सिद्ध महात्मा का दर्शन करने के लिए अपने साथ चलने का अनुरोध किया। उनकी योगशक्ति की चर्चा करते हुए ब्रह्मचारीजी ने बताया कि वे अपने तथा समागत

जिज्ञासुओं के शरीर से मनचाही सुगन्ध पैदा कर देते हैं। महात्माजी हनुमानघाट पर ठहरे हुए थे। उक्त ब्रह्मचारी के साथ कविराजजी उनके निवास-स्थान पर ४ बजे अपराह्न में पहुँचे। मकान तिमंजिला था। निचली मंजिल में शिष्य रहते थे। दूसरे तल्ले में एक बड़ा कमरा था जिसकी बैठक का दरवाजा सड़क की ओर खुलता था। तीसरे तल्ले में एक छोटा कमरा पूजागृह के रूप में प्रयुक्त होता था। उसके निकट रसोई घर था। महात्माजी दो तल्ले में ही दर्शनार्थियों से मिलते थे। ब्रह्मचारी के साथ जब ये उनकी बैठक में प्रविष्ट हुए तो १०-१५ व्यक्ति बैठे थे, जिनमें हिन्दू विश्वविद्यालय के कुछ अध्यापक और नगर के सम्भ्रान्त लोग थे। बाबाजी का आसन उत्तर ओर एक पलंग पर था। उस पलंग के ऊपर व्याघ्रचर्म बिछा था। वे जोगिया रंग का वस्त्र धारण किये हुए थे और देखने से लगभग ६० वर्ष के लगते थे। उनके मुख-मण्डल की दिव्य आभा देखकर इनके मन में अपार श्रद्धा उत्पन्न हो गई। कविराजजी संकेत पाकर पलंग के पास बैठ गये।

उस समय बाबाजी रहस्य-साधन के केन्द्र 'ज्ञानगंज' की चर्चा कर रहे थे। प्रसंग को बढ़ाते हुए बोले 'यह गुप्त योगाश्रम तिब्बत में स्थित है। जलन्धर (पंजाब) से होकर जाना पड़ता है। कश्मीर से भी रास्ता गया है। यहाँ योग की शिक्षा दी जाती है। यह नालन्दा जैसा ही विशाल आध्यात्मिक शिक्षा-केन्द्र है। जब मैं १४-१५ वर्ष का था पगले कुत्ते ने काट लिया। उन दिनों इसकी चिकित्सा की व्यवस्था नहीं थी। इस प्रकार के घटनाग्रस्त व्यक्ति प्रायः पागल होकर मर जाते थे। अपनी मृत्यु निश्चित जानकर मैंने आत्महत्या करने का निश्चय किया और इसी उद्देश्य से हुगली के निकट गंगातट पर गया। वहाँ जाकर मैंने देखा कि गंगा के गर्भ से एक महात्मा डुबकी लगाकर ऊपर उठ रहे हैं। जल उनके साथ ही स्तम्भ की भाँति ऊपर उठता और डुबकी लगाने पर नीचे गिर जाता है। यह दृश्य देखकर मैं आश्चर्यचकित रह गया। स्नान करने के बाद वे महापुरुष मेरे पास आये और पूछा—'क्या तुम डूबने आये हो?' मैंने अपना वृत्तान्त सुनाकर निवेदन किया 'आजीवन कष्ट भोगने से मैं गंगा में डूबकर प्राणान्त करना अच्छा समझता हूँ।' उन्होंने मेरे मस्तक पर अपना हाथ रखा। उनके स्पर्शमात्र से मेरा सारा शरीर शीतल हो गया। इसके बाद वे बोले 'घर जाओ, पेशाब होगा, उसके साथ ही तुम्हारे शरीर का सारा विष बह जायगा।' मैंने प्रार्थना की 'आपने लौकिक जीवन की रक्षा की है, परमार्थ का पथ भी बताइये।' महात्माजी ने कहा 'मैं तुम्हारा गुरु नहीं हूँ, फिर भी यदि तुम्हारी इच्छा है तो गुरु के स्थान तक पहुँचा सकता हूँ। किन्तु इसके लिए तुम्हें अपनी माता से अनुमति प्राप्त करनी पड़ेगी।' मैंने घर आकर माताजी को सारी कथा कह सुनाई। मेरी जीवन-रक्षा का समाचार पाकर वे बहुत प्रसन्न हुईं। इसके कुछ दिनों बाद महात्माजी आये और माँ की स्वीकृति प्राप्त कर मैंने उनका अनुगमन किया। वे पहले मुझे

आकाश-मार्ग से अष्टभुजा ले गये। वहाँ एक सप्ताह तक निर्जन स्थान में रहा। इसके अनन्तर वे मुझे हिमालय में विज्ञान एवं योगशिक्षा के केन्द्र ज्ञानगंज आश्रम को ले गये।

इस आश्रम के अधिष्ठाता परमहंस भृगुराम थे। इनकी आयु लगभग ८०० वर्ष की थी। परमहंसजी के गुरु का नाम था–महातपा। इन महापुरुष की आयु १५०० वर्ष की कही जाती थी। इनका लौकिक शरीर नहीं था। ये समस्त योगियों के अध्यक्ष थे। यहाँ सात दिन रह कर परमहंसजी की आज्ञानुसार स्वामी नीमानन्द मुझे राजराजेश्वरी मठ ले गये। इस मठ में महातमाजी से मुझे दीक्षा मिली। ज्ञानगंज में श्यामानन्द परमहंस ने प्रकृति-विज्ञान की शिक्षा दी, इसके साथ ही अन्य बहुत से नूतन विज्ञान के भी आविष्कार की क्रियायें सीखीं। आश्रम के नियमानुसार मुझे यहाँ १२ वर्ष ब्रह्मचर्यावस्था में बिताने पड़े, दो वर्ष संन्यासावस्था में रहा, फिर कुछ समय परिव्राजक रूप में तीर्थाटन किया। इस बीच कभी-कभी प्रतिश्रुति के अनुसार घर आकर माताजी से भेंट कर जाया करता था। अध्ययन-काल समाप्त होने पर परीक्षा हुई। यह परीक्षा परमहंसजी के मस्तक के सहस्रदल में प्रतिष्ठित शिवलिंग द्वारा हुई। प्रत्येक योगी की अन्तिम परीक्षा इसी से ली जाती है। यह ज्ञानगंज का मुख्य शिवलिंग था। परीक्षा के पश्चात् इसे मस्तक से निकालकर यथास्थान रखना पड़ता है। किन्तु परमहंस भृगुरामजी ने इसे हमें अत्यन्त कृपापूर्वक प्रदान कर दिया। इस अवसर पर मुझे पूर्वनाम भोलानाथ के स्थान पर विशुद्धानन्द की संज्ञा मिली। इसके बाद गुरुदेव ने आदेश दिया कि लोकालय में जाकर धर्म-प्रचार करो। मेरी इच्छा वह स्थान छोड़ने की नहीं थी, क्योंकि इस प्रकार दिव्य जीवन लाभकर फिर संसार में आना अच्छा नहीं लगा; किन्तु गुरुआज्ञा का उल्लंघन कैसे करता। गुरुदेव ने चलते हुए आदेश दिया कि संसार में जाकर विवाह करो, फिर पूर्णतालाभ होगा। आरम्भ में आश्रमवासी कई योगियों ने मुझे सिद्धलिंग प्रदान किये जाने का विरोध किया, किन्तु अन्त में परमहंसजी का तीव्र आग्रह देखकर वे सहमत हो गये। मैं गुरुआज्ञानुसार अपनी जन्मभूमि पश्चिमी बंगाल में बर्धवान जिले के अन्तर्गत गुशकरा नामक स्थान को चला आया। यहाँ तीर्थस्वामी के रूप में कुछ समय तक गृहस्थ जीवन व्यतीत किया। जीविकोपार्जन का साधन बनाया चिकित्सावृत्ति। परमहंसजी द्वारा प्रदत्त शिवलिंग को मैंने यहीं 'भोलानाथेश्वर' नाम से स्थापित कर दिया। पत्नी के वियोग-काल तक मेरी तीर्थस्वामी अवस्था रही। इसके बाद परमहंस अवस्था में आ गया।'

यह सत्संगवार्ता घण्टों चलती रही। उपर्युक्त तथ्यों के अतिरिक्त कविराजजी को यह भी ज्ञात हुआ कि बाबाजी के शरीर में सैकड़ों स्फटिक गोलक भरे पड़े हैं। इन्हें वे यदा-कदा बिना रक्तपात किये निकाल लेते थे। इसी प्रकार अपने मस्तक से कभी-कभी वे शालिग्राम शिला भी निकालते थे। उस अवसर पर समुपस्थित भक्त इन दिव्य वस्तुओं का दर्शन कर कृतार्थ होते थे।

**परमहंसजी की योगविभूति**—स्वामी विशुद्धानन्द में अलौकिक योगशक्ति थी। जब उनके साथ कविराजजी का सम्बन्ध हो गया तब क्रमशः उनके स्वरूप का परिचय बाहर की दृष्टि से स्पष्ट होने लगा। उनमें योगविभूतियों का तो अन्त ही नहीं था। पातंजल-योगदर्शन के 'विभूतिपाद' में जितनी विभूतियों का वर्णन मिलता है उससे किसी किसी अंश में अधिक शक्तियों विशेष करके इच्छा, ज्ञान तथा क्रियाशक्ति का स्फुरण इनके देखने में आया।

परमहंसजी के पास दर्शनार्थियों की सदा भीड़ लगी रहती थी। कोई 'ज्ञानगंज' की विभूतियों का वर्णन सुनाने के लिए अनुरोध करता, कोई अपनी मनचाही सुगन्धों को सूँघने का। बाबाजी हाथ रगड़ कर सुगन्ध उत्पन्न कर देते थे। कविराजजी कुछ दिनों तक यह सब देखते रहे। एक दिन इनसे नहीं रहा गया, प्रश्न कर बैठे 'स्वामीजी! योग की इन सब विभूतियों का अध्यात्म-साधना से क्या सम्बन्ध है? इसे लेकर हम क्या करेंगे? योग क्या है और उससे किस प्रकार हमारा आत्मिक विकास हो सकता है। यह बताइए।' बाबाजी बोले 'तुम्हारा शास्त्र योग की क्या परिभाषा देता है?' कविराजजी ने निवेदन किया 'चित्तवृत्तियों का निरोध। किन्तु इसके द्वारा जीवात्मा का परमात्मा से संयोग कैसे स्थापित हो सकता है? यह समझ में नहीं आता। इस सन्दर्भ में योग की उपादेयता पर प्रकाश डालिए।'

स्वामीजी बोले 'योग बड़ी दुर्लभ अवस्था है। वह ऐसी स्थिति है, जिसे प्राप्तकर मनुष्य जो चाहे सो कर सकता है।' कविराज जी ने कहा 'यह हमारी बुद्धि में नहीं आता। क्या योग असम्भव को भी सम्भव कर सकता है।' बाबाजी का उत्तर था 'योगी के लिए कुछ भी असम्भव नहीं है। वह ईश्वर से अभिन्न है। माया ईश्वर की भाँति योगी की भी शक्ति है। जो ईश्वर का आदर्श जितना प्राप्त कर सके, वह उतना ही बड़ा योगी है। जब तक वह माया को नियन्त्रित नहीं कर पाता तब तक साधक रहता है। उसे स्ववश कर लेने पर योगी हो जाता है। यथार्थ उपासक ईश्वर है, उपास्य है महाशक्ति।' कविराजजी ने शंका व्यक्त की 'क्या ईश्वर और महाशक्ति एक नहीं है।' बाबाजी ने एक दृष्टान्त देकर इस गूढ़ तत्व को समझाते हुए कहा 'आग में लोहे का टुकड़ा डाल दीजिये। एक घण्टे में वह तपकर लाल हो जायगा। इस तप्त लोहे से यदि कपड़े का सम्पर्क हो जाये तो वह अग्नि के प्रभाव से तत्काल भस्म हो जायगा, किन्तु वही लोहा जब ठण्डा हो जायगा तो यह कार्य नहीं कर सकेगा। यहाँ लोहा ईश्वर है और अग्नि है महाशक्ति। ये दोनों तत्व नित्य संयुक्त रहते हैं। मनुष्य महाशक्ति-रूपी शुद्ध अग्नितत्व की उपासना नहीं कर सकता, उससे युक्त ईश्वर की कर सकता है। ईश्वर को प्राप्त किये बिना महाशक्ति तक उसकी पहुँच असम्भव है।'

कविराजजी ने आगे प्रश्न किया 'बताइये असम्भव सम्भव कैसे हो सकता है।' बाबाजी ने बड़े सरल भाव से समझाते हुए कहा, 'योगी के लिए कुछ भी असम्भव नहीं, किन्तु ऐसे योगी हैं कहाँ ? जिन्हें आप गेरुआ वस्त्र धारण किये मठों में निवास करते हुए देखते हैं, वे साधक मात्र हैं। योगी अत्यन्त दुर्लभ हैं।' यह कहते हुए उन्होंने अपने गले में पड़ी हुई माला से एक फूल निकाला और पूछा– 'कौन फूल है ?' कविराजजी ने कहा—'गुलाब'। इनके देखते-देखते कुछ ही क्षणों में वह 'जवापुष्प' हो गया, फिर थोड़ी देर बाद कपूर बन गया। बाबाजी बोले 'इस गुलाब में ही विश्वब्रह्माण्ड की सारी वस्तुओं के उपादान अन्तर्निहित हैं। इससे जो चाहो बना लो। सिद्धान्त है 'सर्व सर्वात्मकम्'। 'क' में ही 'ख' है। 'क' नाम इसलिए है कि उसमें वही तत्व प्रधान है, शेष अप्रधान हैं, दबे हुए हैं। देवता में भी पशुत्व रहता है, प्रच्छन्न रूप में। जगत् में योगी प्रायः दिखाई नहीं देते, इसलिए इन तथ्यों पर विश्वास नहीं होता। योगी होना अत्यन्त कष्टकर है। उनका मुख्य स्थान तिब्बत है।'

योग की इस व्याख्या से कविराजजी की मूल शंका का पूर्ण समाधान नहीं हुआ। उसे पुनः प्रस्तुत करते हुए ये बोले 'इस चमत्कारमूलक योग से जीव का पारमार्थिक कल्याण कैसे हो सकता है ?' बाबाजी ने अपने मन्तव्य को स्पष्ट करते हुए कहा 'कर्म ही मन्थन है, उसीसे ज्ञान होता है। चैतन्यरूप ज्ञान से भक्ति, भक्ति से प्रेम और प्रेम से साक्षात्कार, यही अध्यात्मसाधना की योगियों द्वारा अनुभूत परिपाटी है। सबके मूल में हैं कर्म—वह योग साधना का प्रथम सोपान है, मूलाधार है। इसीलिए कहा गया है 'योगः कर्मसु कौशलम्'। प्रेम की प्राप्ति योगमार्ग से ही हो सकती है। साधारण प्रेम मनोविकार मात्र है। योगी ही सच्चा प्रेमी है।' इस प्रकार सत्संग करते-करते सन्ध्या हो गई। पूजा का समय आ गया। वे आसन से उठे। पूजा-घर की ओर बढ़ते हुए कविराजजी को अकेले में ले जाकर पूछा 'अब तुम्हारा हृदय कैसा है ?' ये बोले 'पहले से अच्छा है।' इन्हें आश्चर्य हुआ कि 'इस बात को तो कभी हमने इनसे कहा नहीं, मेरी उक्त बीमारी से अभिज्ञ कोई ऐसा परिचित व्यक्ति भी नहीं है, जो इनके सम्पर्क में हो। फिर ये कैसे जान गये।' बाबाजी ने आश्वासन देते हुए कहा 'कोई चिन्ता न करो। दीक्षा लेने पर सब ठीक हो जायगा।'

परमयोगी के इन शब्दों को सुनकर कविराजजी को इनकी कृपा से अपने आधिदैविक के साथ भौतिक (जहाँ तक शरीर का सम्बन्ध है) कल्याण का विश्वास हो गया। चलते-चलते स्वामीजी ने पूछा 'कल तो आओगे ही'। 'अवश्य' कहकर ये सीढ़ियों से नीचे उतर आये। इस समय ये पिशाचमोचन पर रहते थे। स्वामीजी के दर्शन-हेतु वहाँ से पैदल ही नित्य हनुमानघाट पर आते, उनकी विभूतियों का चमत्कार देखते और सत्संग लाभ करते थे।

एक दिन सन्ध्या समय बाबाजी के साथ हरिश्चन्द्रघाट होते हुए गंगा के किनारे टहलते-टहलते ये अस्सीघाट तक गये। रास्ते में योग और विज्ञान के सम्बन्ध में बहुत बातें हुई। स्वामीजी ने कहा 'योग की मुख्य वस्तु प्राकृत नेत्रों से दिखाई नहीं देती। विज्ञान के प्रयोगों का फल प्रत्यक्ष दिखाई देता है। प्राचीन-काल में अपने यहाँ योग-विद्या का बहुत प्रचार था। उसी के प्रभाव से यह देश आध्यात्मिक के साथ ही भौतिक उन्नति की भी पराकाष्ठा तक पहुँच गया था। विज्ञान में आज जिस आकर्षण-शक्ति को इतना महत्त्व दिया जा रहा है, उसका मूल सूर्य है। इस रहस्य को ज्ञान लेने पर चन्द्र, नक्षत्र, वायु, पृथ्वी आदि के विज्ञान करतल हो जाते हैं।'

**बाबा का सूर्य-विज्ञान**—कविराजजी ने स्वामीजी के सूर्य-विज्ञान तथा उसके प्रतिपादन के लिए प्रदर्शित चमत्कारों की चर्चा क्वीन्स कॉलेज में भौतिकी के प्रोफेसर अभय सान्याल से की। उन्होंने कहा 'यह धारणा विवेकशून्य है। ऐसे चमत्कार, विज्ञान से अनभिज्ञ श्रद्धालुओं को दिखाकर बाबाजी मुग्ध कर सकते हैं। हम लोग उनके सूर्य-विज्ञान के भुलावे में नहीं आ सकते। सूर्य-रश्मि से किसी भी स्थिति में ठोस वस्तु की उत्पत्ति नहीं हो सकती।' बहुत कहने-सुनने पर कविराजजी के अनुरोध से वे इनके साथ एक दिन स्वामीजी के आश्रम पर गये। परिचय के बाद उन्होंने बाबाजी से कहा 'आप अपने पसन्द की नहीं, हमारे द्वारा निर्दिष्ट वस्तु यदि सूर्य-रश्मि से उत्पन्न कर सकें तो हम आपके सिद्धान्त की वास्तविकता स्वीकार कर लेंगे।' बाबाजी ने कहा, 'क्या देखना चाहते हो?' सान्याल बोले 'रेड ग्रेनाइट स्टोन (लाल कणाश्म पत्थर)।' बाबाजी ने अंगूर के डिब्बे में रखी हुई रूई का एक टुकड़ा मँगाया और उसे कुछ दूर पर रखकर लेन्स से प्रकाश देने लगे। वह शनैः-शनैः सफेद से लाल रंग में परिवर्तित होकर दो-ढाई मिनट में जम-कर काठ की भाँति कड़ा हो गया। इसके अनन्तर लाल ग्रेनाइट पत्थर बन गया। प्रोफेसर सान्याल ने शंका की 'स्वामीजी, आप विज्ञान तो जानते नहीं, अपने योगबल से इसे उत्पन्न कर दिया होगा। चमत्कार दिखाने के थोड़ी देर बाद ही यह अदृश्य हो जायगा।' स्वामीजी ने उनकी इस धारणा का खण्डन करते हुए कहा 'नहीं, यह सूर्य-रश्मि के प्रभाव से बना है, ले जाकर अपने पास रखो। जीवन भर देखते रहना, इसमें रंचमात्र भी परिवर्तन नहीं आयेगा।' इसके बाद बाबाजी ने प्रोफेसर सान्याल के सामने ही एक फूल उठाया और उसकी प्रत्येक पँखुड़ी से एक-एक फूल उत्पन्न कर दिया, फिर उन्हें सम्बोधित करते हुए बोले 'आप भौतिक विज्ञान के बाहरी ढाँचे को लेकर बहुमूल्य उपकरणों की सहायता से कुछ तथ्यों को खोजकर अपनी सफलता से गर्वित होते हैं, किन्तु यह प्रकृति-

विज्ञान है। इसकी तथ्यान्वेषण-प्रक्रिया बाह्य-उपादानों की अपेक्षा नहीं रखती। अधिकारी के समक्ष नियति अपने रहस्य स्वतः खोल देती है। पात्रता प्राप्त कीजिये।'

कुछ दिनों बाद प्रयाग में कुम्भस्नान का पर्व ( दिसम्बर, १९१७ ई० ) लगा। बाबाजी के साथ कविराजजी भी गये। जार्जटाउन में ठहरे। प्रोफेसर अन्नदा सरकार पास ही रहते थे। एक दिन उनसे सूर्य-विज्ञान पर बातें हो रही थीं। सरकार का विश्वास बाबाजी की स्थापनाओं पर नहीं जम रहा था। बाबाजी ने सामने लगे हुए चीनी-खजूर के पेड़ से एक पत्ता तोड़ा और सरकार से पूछा 'यह क्या है?', सरकार ने कहा 'चीनी खजूर का पत्ता।' बाबाजी ने उनके देखते-ही-देखते लेंस द्वारा सूर्य का प्रकाश देकर उसे पत्थर बना दिया। प्रोफेसर सरकार यह चमत्कार देखकर चकित हो गये। बाबाजी ने कहा 'आप लोग वैज्ञानिक पद्धति से वस्तुओं का संश्लेषण और विश्लेषण करते हैं, किन्तु उसके पश्चात् परीक्षित वस्तु को उसकी पूर्व स्थिति में नहीं ला सकते। योग के द्वारा यह भी सम्भव है। योगी को संश्लेषण तथा विश्लेषण दोनों क्रियायें सिद्ध होती हैं। आज के विज्ञान और प्राचीन योगविज्ञान में यही अन्तर है।' ये लोग कुम्भ मेले में एक महीने के लगभग ठहरे। बाबाजी के साथ कविराजजी भी नित्य त्रिवेणी-स्नान को जाते थे। माघी पूर्णिमा के बाद सभी काशी लौट आये।

**मन्त्रोपदेश**—अब दीक्षा का समय आ गया था। स्वामीजी ने तिथि निश्चित की। उसीके अनुसार २१ जनवरी, १९१८ ई० को हनुमानघाट पर मन्त्रोपदेश-संस्कार विधिवत सम्पन्न हुआ। इस समय से कविराजजी नियमित रूप से गुरु-सेवा में उपस्थित होकर साधना-पथ पर अग्रसर हुए। एक दिन बाबाजी से प्रश्न किया 'हम लोग साधारणतया चंचल मन से जो जप करते हैं, उससे अर्थानुसन्धान नहीं हो पाता। फिर उसका उपयोग ही क्या?' बाबाजी बोले 'ब्राह्मण शरीर है, गायत्री-जप करते ही होंगे, किन्तु उसका महत्त्व नहीं जानते। मेरे पूजा-घर में जाओ। ताम्रकुण्ड को गंगाजल से धोकर ले आओ।' यह कहते हुए उन्होंने अफीम के रंग के किसी द्रव्य से गायत्री का एक उपादान बनाकर इनके हाथ में दिया और आदेश दिया कि इसे ताम्रकुण्ड पर रखकर गायत्री-जप करो।' कविराजजी उसे लेकर पूजा-घर में गये और बाबाजी के निर्देशानुसार सामने ताम्रकुण्ड पर रखकर जप करने बैठे। इसी समय उनके मन में तर्क उठा 'देखें किसी अन्य मन्त्र या लौकिक कविता के पाठ से यह उपादान प्रभावित होता है या नहीं। इससे स्वामीजी के कथन की सत्यता की भी परीक्षा हो जायगी।' यह निश्चय करके पहले अंग्रेजी की एक कविता पढ़ी, फिर बँगला कविता, तदनन्तर संस्कृत के श्लोकों ( जिनमें एकाध वेदमन्त्र भी थे ) का पाठ किया, किन्तु उक्त उपादान में कोई परिवर्तन लक्षित न हुआ। अन्त में गायत्री-मन्त्र पढ़ा। यह देखकर उनके आश्चर्य का ठिकाना न रहा कि इस मन्त्र

को मन में गुनगुनाते ही वह उपादान प्रज्वलित हो उठा। बाद को कविराजजी ने बाबाजी के समक्ष यह सारी कथा ज्यों की त्यों कह सुनाई। बाबाजी ने कहा 'तुम्हारी आस्था को दृढ़ करने के लिए ही यह उपक्रम किया गया था। मन की एकाग्रता के अभाव में भी मन्त्र की ग्रहणशीलता अत्यन्त प्रखर होती है। वह अपना प्रभाव अवश्य दिखाती है। इसलिए चंचल चित्त से भी किया गया भगवन्नाम अथवा मन्त्र-जप कल्याणकारी होता है।'

इसी प्रकार उपदिष्ट मन्त्र की उपादेयता पर शंका प्रकट करते हुए एक दिन कविराजजी ने स्वामीजी से कहा 'आपके द्वारा प्रदत्त दीक्षा-मन्त्र मैंने श्रद्धापूर्वक ग्रहण कर लिया, किन्तु विश्वास नहीं होता कि इस छोटे से मन्त्र का जप करने से जीवन में परिवर्तन कैसे आ जायगा ?' परमहंसजी बोले 'अभी समझाने से कुछ नहीं समझोगे। सात दिन तक इसका जप करो, फिर देखो क्या होता है ? इसका विवरण तुम स्वयं आकर बताओगे, विश्वास करने की कोई जरूरत नहीं है। जिस प्रकार आग में हाथ डालने से उसका जलना निश्चित है, उसी प्रकार मन्त्र-जप का भी प्रभाव अवश्यम्भावी है।' इसके बाद कविराजजी घर गए। सात दिन तक गुरु के निर्देशानुसार अनुष्ठानपूर्वक मन्त्रराज का जप किया। अन्तिम दिन इन्हें ऐसा लगा जैसे सारा पूजागृह विद्युत्-प्रवाह से भर गया हो। ये आश्चर्यचकित रह गये। दूसरे दिन प्रातःकाल जाकर बाबाजी से सारी अवस्था निवेदन कर दी। उसे सुनकर बाबाजी ने कहा 'एक छोटे से मन्त्र में जो शक्ति है, वह समस्त विश्व में उपलब्ध विद्युत् शक्ति के पुंजीभूत स्वरुप में भी सम्भव नहीं है।'

**जपयोग और क्षण-विज्ञान**—स्वामीजी सूर्य-विज्ञान की भाँति क्षण-विज्ञान के भी प्रबल समर्थक थे। उनके आदेशानुसार कविराजजी भी जप करते समय घड़ी लेकर बैठते थे। इन्हें यह देखकर विस्मय होता कि कभी उतने ही समय में दो हजार मन्त्रजप होता, कभी पाँच हजार और कभी उसी अवधि में संख्या दस हजार तक पहुँच जाती थी। इसके रहस्य की व्याख्या करते हुए बाबाजी ने कहा 'शक्ति गुण के विकास से समय का मान बदल जाता है। सतोगुणी वृत्ति के उद्दीप्त होने पर जप अधिक और तमोगुण की वृद्धि में कम होता है। काल से संकर्षण करना चैतन्य का काम है। यही काल-संकर्षण शक्ति है।'

बाबाजी वर्ष के पाँच-छः महीने काशीवास करते थे। शेष समय कलकत्ता, जगन्नाथपुरी आदि में बिताते थे। ग्रीष्मावकाश में कविराजजी प्रायः उनके साथ इन स्थानों में जाकर रहा करते थे। धीरे-धीरे इनका सारा परिवार श्रीचरणों में शरणागत हुआ और सबने मन्त्रदीक्षा ले ली। यह भाव-सम्बन्ध शनैः-शनैः घनिष्ठ होता गया। गुरुदेव सुदूर बंगाल में रहते हुए भी यदा-कदा पूजागृह में, स्वप्न में तथा दुख-सुख के

अवसरों पर इनके कुटुम्बियों को दर्शन दिया करते थे। घर में उनकी निरन्तर उपस्थिति का अनुभव होता था। उन्होंने चार बार इनकी धर्मपत्नी का मृत्युमुख से उद्धार किया था। कलकत्ता में भेंट होने पर कविराजजी ने बाबाजी से इन घटनाओं का रहस्य जानने की इच्छा व्यक्त की। बाबाजी बोले 'योगी सर्वव्यापक है। उसे शरीर से कहीं आना-जाना नहीं पड़ता। वह अवर्णनीय अनन्त शक्ति से युक्त है। अष्टसिद्धियों से परे इच्छाशक्ति का भोक्ता है। इससे सम्पन्न होकर वह प्रयोजन के अनुसार समस्त ऐश्वरिक कार्य करता है या कर सकता है। इसके अनन्तर एक ऐसा समय आता है, जब उसे इस इच्छाशक्ति को महाइच्छा में अर्पण करना पड़ता है। तब उसकी अनन्त अपरिछिन्न आनन्द स्वरूप में स्थिति हो जाती है। उस दशा में योगी को किसी कार्य के लिए इच्छा नहीं करना पड़ता। उसके सब काम महाइच्छा से स्वतः होते रहते हैं। आश्रितों के दुःखनाश के लिए कभी-कभी इस विज्ञान का प्रकाशन आवश्यक हो जाता है।'

**गुरु-आश्रम की व्यवस्था**—आगे चलकर काशी में स्थापित अपने आश्रम श्री विशुद्धानन्द कानन में परमहंसजी ने इस विद्या के अध्ययन के लिए एक विज्ञान-मन्दिर का निर्माण कराया जिसमें वैज्ञानिक पद्धति से सूर्य-रश्मि के आकर्षण की व्यवस्था की गई थी। किन्तु ज्ञानगंज की सिद्ध-मण्डली ने इस सिद्धान्त के लोक-प्रचार की अनुमति नहीं दी। इसलिए यह योजना स्थगित कर दी गई। इसके अनन्तर उसी आश्रम में स्वामीजी ने नवमुण्डी आसन की स्थापना की। इसके अन्तर्गत देव-मन्दिर, शिव-मन्दिर तथा गुरु-मन्दिर का निर्माण हुआ और साधक तथा साधिकाओं के आवास हेतु पृथक् भवन बनाये गये। हनुमानघाटवाले प्राचीन आश्रम का भी जीर्णोद्धार हुआ। इनके अतिरिक्त भवानीपुर, जगन्नाथपुरी, वण्डुल (वर्दवान) और पुरुलिया में स्थित बाबाजी के आवासस्थलों को भी आश्रम का रूप दिया गया जिनमें रहकर उनके शिष्य साधनापूर्ण जीवन बिताते हैं। इनमें काशी के 'श्री विशुद्धानन्द कानन' तथा हनुमानघाटवाले आश्रम की व्यवस्था की देखरेख कविराजजी ही करते हैं। अपना यह कर्तव्य ये अत्यन्त निष्ठापूर्वक अब तक सम्पादित कर रहे हैं।

**परमहंसजी का महाप्रयाण**—स्वामीजी का लोकान्तरण ११ जुलाई, १९३७ को कलकत्ता में हुआ। जीवन को प्रकाशमय पथ पर अग्रसर करनेवाले इस परम-शरण्य महापुरुष से वियुक्त होने के क्षण कविराजजी के लिए अत्यन्त हृदयद्रावक थे। आँसू इस जन्मसिद्ध महापुरुष की आँखों से इस बार भी नहीं निकले। वियोग की भीषण अन्तर्ज्वाला ने उनका स्रोत ही सुखा दिया था। इस प्रक्रिया में इन्हें जो आन्तरिक वेदना सहनी पड़ी उसकी रेखायें इनकी मुखमुद्रा को विकृत करती हुई स्पष्टतया लक्षित की जा सकती थीं।

गुरु के दिवंगत होने पर भी इनकी साधना उनके द्वारा निर्दिष्ट पथ पर अबाधित गति से चल रही है। जब कभी किसी विषय में कोई शंका होती है तो उसका समाधान स्वामीजी की व्यापक आत्मा द्वारा इन्हें अनायास प्राप्त होता रहता है। कमरे में स्थापित आचार्य का चित्रपट ही इनका शाश्वत पथ-निदर्शक है। श्रद्धालुओं द्वारा लाई गई वस्तुएँ ये स्वयं न ग्रहण कर गुरु-चरणों में अर्पित करा देते हैं।

**सत्प्रसंग**—कविराजजी के आध्यात्मिक जीवन के विकास में योग देनेवाले अन्य महापुरुष हैं—राम ठाकुर (श्री रामचन्द्र चक्रवर्ती), पागल बाबा, सिद्धिमाता, सतीशचन्द्र मुखर्जी तथा माँ आनन्दमयी। इन महात्माओं के संसर्ग से भक्ति, ज्ञान तथा योग के गूढ़ रहस्यों को हृदयंगम करने की इन्हें अद्भुत क्षमता प्राप्त हो गई। इनकी ज्ञानालोकपूर्ण वाणी में जो माधुर्य है और लेखनी में गूढ़तम दार्शनिक तत्वों के साधारणीकरण की जो अद्भुत क्षमता है वह बहुत अंशों में साधना, स्वाध्याय और सत्प्रसंग का ही प्रसाद है।

कविराजजी की अध्यात्म-चर्या विद्यार्थी जीवन की प्राथमिक स्थिति से प्रारम्भ हुई, बीच में लौकिक आपदाओं के अनेक झोंके आये: किन्तु उसकी शिखा क्षण मात्र के लिए भी नहीं लटपटाई, उसका प्रकाश उत्तरोत्तर प्रखर ही होता गया।

**दिनचर्या**—प्रिंसिपल के पद से निवृत्त होने के बाद १९३७ ई० से इनकी दिनचर्या प्रायः स्थिर हो गई है। जाड़ों में ६ बजे और गर्मियों में ५ बजे प्रातः कमरा खुलता है। नित्यकर्म से निवृत्त होकर पूजा पर बैठ जाते हैं। इसमें एक घण्टा लगता है। फिर मिलनेवाले आते हैं। उनके साथ १२ बजे तक सत्संग, तत्व-विचार और उपदेश चलता है। इसी बीच यदि अवसर मिल गया—तो जलपान कर लेते हैं। एक बजे के लगभग भोजन करते हैं। पहले तुरन्त ही आसन पर बैठ जाते थे। दिन में विश्राम नहीं करते थे, किन्तु इधर दो वर्षों से १ से ३ तक विश्राम करते हैं। जिज्ञासुओं के आने का क्रम पुनः चलता है, जिसकी समाप्ति गर्मियों में सन्ध्या को पाँच बजे और जाड़ों में सात बजे होती है। एक घण्टे में नित्य-क्रिया समाप्त कर ८ बजे रात तक पूजा में बिताते हैं। १० बजे के आसपास भोजन करते हैं। यदि कोई घनिष्ठ व्यक्ति आ गया तो उसे उपदेश कर देते हैं, अन्यथा लिखते हैं। इसके अनन्तर साधना में प्रवृत्त होते हैं। यह कब तक चलती है किसी को पता नहीं। कब सोते हैं, कब उठते हैं, आश्रम-वासी भी नहीं जानते। मति की भाँति इनकी गति भी अगम है।

---

# साहित्य-साधना

कविराजजी की साहित्य-सर्जना का श्रीगणेश बाल्यकाल से ही हो गया था। इनकी सर्वप्रथम रचना 'सेखाने' शीर्षक बंगला कविता ढाका से निकलनेवाली 'बान्धव' नामक मासिक पत्रिका के 'नव-पर्याय' में १९०४ ई० में प्रकाशित हुई। उस समय ये ढाका में जुबिली स्कूल की दूसरी ( वर्तमान नवीं ) कक्षा के विद्यार्थी थे। तब से लेकर आज तक इनकी लेखनी अनवरत चल रही है। इस ६३ वर्ष के सुदीर्घ कालखण्ड में इन्होंने दर्शन, योग, तन्त्र, भक्ति, सन्तचरित, पुरातत्व, साहित्यिक अनुसन्धान, समालोचना, संस्मरण आदि विषयों पर मौलिक लेखों, ग्रन्थों, सम्पादित पुस्तकों एवं भूमिका रूप में लिखे गये निबन्धों द्वारा वाग्देवता की जो सेवा की है उसका देश के भीतर ही, नहीं विदेशों में भी विद्वानों ने संस्कारमुक्त चित्त से अभिनन्दन किया है। ये कृतियाँ इनकी तत्वग्राही प्रतिभा, सर्वविद्यावैदुष्य तथा पाण्डित्य के प्रकाशस्तम्भ रूप में अनन्तकाल तक जिज्ञासुओं का मार्गदर्शन करती रहेंगी।

कालक्रम के विचार से आचार्यपाद की साहित्य-रचना तीन खण्डों में विभक्त की जा सकती है—

(१) अध्ययन-काल—१९०४ ई० से लेकर १९१४ ई० तक।

(२) सेवा-काल—१९१४ ई० से लेकर १९३७ ई० तक।

(३) अवकाशग्रहण-काल—१९३७ ई० से लेकर वर्तमान समय (१९६७ ई०) तक।

इनकी साहित्यिक प्रतिभा का प्रथम उन्मेष काव्य-रचना के रूप में हुआ। इसका निर्देश पहले हो चुका है। इस भावुक प्रवृत्ति ने कालान्तर में इनके 'भावुक-व्यक्तित्व के विकास में योग दिया, जिससे इनकी रुचि आलोचना की ओर उन्मुख हुई। बंगला और अंग्रेजी कविताओं का समीक्षात्मक अनुशीलन इनका प्रिय विषय हो गया। १९०७ ई० में मैमनसिंह से निकलनेवाली 'आरती' नामक पत्रिका में इनके द्वारा लिखित रवीन्द्रनाथ टैगोर की 'हृदय-यमुना' शीर्षक कविता का आलोचनात्मक परिचय प्रकाशित हुआ। महाराजा कालेज ( जयपुर ) में अध्ययन करते हुए इन्होंने पाश्चात्य साहित्य, विशेष रूप से अंग्रेजी साहित्य का गम्भीर अध्ययन किया। इसके रचनात्मक तथा समीक्षात्मक दोनों अंगों पर उस समय तक प्रकाशित और कॉलेज-पुस्तकालय तथा अन्यस्थानीय व्यक्तिगत संग्रहों में उपलब्ध प्रायः सभी ग्रन्थ इन्होंने पढ़ डाले। उनका संक्षिप्त आलोचनात्मक परिचय भी अपनी नोट-बुक में लिख लिया। १९१०-११ ई० में ब्राउनिंग तथा बाइरन पर क्रमशः 'प्रवासी' कलकत्ता और 'प्रतिभा' ( ढाका ) में इनके प्रकाशित लेख इनकी अंग्रेजी साहित्य में असाधारण

गति तथा असामान्य समीक्षात्मक प्रतिभा के परिचायक हैं। जयपुर में अंग्रेजी साहित्य के साथ ही भारतीय धर्मदर्शन तथा पुरातत्व-विषयक ग्रन्थों का भी अध्ययन चलता रहा।

बनारस संस्कृत कॉलेज में प्रविष्ट होने के पश्चात् डॉ० वेनिस की स्नेहपूर्ण छत्रछाया में इनकी शोध तथा ज्ञानार्जन की प्रवृत्ति पल्लवित हुई। इसकी रक्षा इन्होंने अपनी विपन्न स्थिति के बावजूद लौकिक उत्कर्ष के समस्त प्रलोभनों को तिलांजलि देकर की। मेयो कॉलेज अजमेर तथा ओरियन्टल कॉलेज लाहौर द्वारा प्रस्तावित प्रोफेसर-पद को अस्वीकृत करके बनारस संस्कृत कॉलेज की शोध-छात्रवृत्ति स्वीकार करने का यही रहस्य था।

१९१४ से १९३७ ई० तक संस्कृत कॉलेज में विभिन्न पदों पर सेवा-कार्य करते हुए इन्होंने भारतीय इतिहास तथा पुरातत्व-विषयक कुछ इने-गिने लेखों को छोड़कर अपना सारा समय तत्वज्ञान एवं साधना-सम्बन्धी साहित्य के अनुशीलन-प्रणयन तथा सम्पादन में लगाया। इस बीच भारत के आस्तिक-नास्तिक दर्शनों की विभिन्न शाखाओं, वैष्णव-भक्ति, गोरक्ष-सम्प्रदाय, तन्त्र, सन्तचरित आदि विषयों पर लिखे गये इनके निबन्धों तथा ग्रन्थों से राष्ट्रीय साहित्य के अनेक उपेक्षित और अविवेचित अंग प्रकाश में आये हैं और पूर्वज्ञात तथा आलोचित विषयों पर विचार करने की नई दृष्टि मिली है।

१९३७ ई० में अवकाश ग्रहण करने के उपरान्त ज्यों-ज्यों साधना में तन्मयता की मात्रा बढ़ती गई, ये लौकिक विषयों पर साहित्य-रचना से विरत होते गये। अब सन्तचरित, योगतन्त्र, दर्शन ( वैष्णव ) तथा शक्तिसाधना आदि आध्यात्मिक विषयों पर ही विचारों तथा अनुभूतियों को अभिव्यक्त करने में रुचि रह गई। इस काल में लिखी गई भूमिकाओं में भी प्रायः इन्हीं विषयों की प्रधानता है। यह उल्लेखनीय है कि विभिन्न ग्रन्थों पर लिखी गई इनकी कतिपय भूमिकाएँ प्रचलित परम्परानुसार औपचारिक अथवा शोभवर्द्धक मात्र न होकर मूल विषय की अनेक दृष्टियों से पूरक एवं उत्कर्ष विधायक रूप में प्रतिष्ठित हुई है।

कविराजजी की मातृभाषा बंगला है। अतः इनकी अधिकांश मौलिक कृतियाँ सर्वप्रथम बंगला में ही लिखी गईं। इनकी सम्पूर्ण शिक्षाकाल में अंग्रेजी का प्रभुत्व था। सेवाकाल में भी अंग्रेजी ही राजभाषा थी। इसलिए बंगला के बाद यही भाषा विचार-विनिमय की दृष्टि से इनके लिए सर्वाधिक सुगम पड़ती थी। इसमें इनकी असाधारण रुचि और गति भी थी। इसलिए परिमाण की दृष्टि से मातृभाषा के अनन्तर अंग्रेजी में ही निर्मित मौलिक ग्रन्थों का स्थान है; किन्तु जहाँ तक लेखों का सम्बन्ध है इनके हिन्दी निबन्धों की संख्या अंग्रेजी के लेखों से अधिक ठहरती हैं। यही स्थिति

हिन्दी ग्रन्थों में लिखी गई भूमिकाओं की भी है। सम्पादित साहित्य में संस्कृत ग्रन्थ सबसे अधिक हैं। इनका प्रकाशन अधिकतर सरस्वती-भवन ग्रन्थमाला-योजना के अन्तर्गत राजकीय संस्कृत कॉलेज बनारस द्वारा हुआ। कुछ काशी के प्राचीन प्रकाशकों ने भी निकाली हैं।

अनूदित लेख प्रायः बंगला से हिन्दी में रूपान्तरित हैं। इनके अनुवाद कविराजजी ने हिन्दी पत्र-पत्रिकाओं के लिए उनके सम्पादकों के अनुरोध पर स्वयं किये हैं। परन्तु बंगला से हिन्दी में अनूदित ग्रन्थों में श्री-चरण के सम्पर्क में आनेवाले व्यक्तियों का पर्याप्त योग रहा है। इसका उल्लेख उन ग्रन्थों की भूमिका में यथास्थान कर दिया गया है।

इधर कई वर्षों से, विशेष रूप से १९६१ ई० में हुए कैंसर के भीषण आक्रमण के बाद इनका जरा-जर्जर शरीर निरन्तर रुग्ण रहता है। इसके परिणामस्वरूप परिश्रम-सापेक्ष मौलिक लेखों की संख्या घट गई है; किन्तु वह कमी बंगला, हिन्दी तथा अंग्रेजी पत्र-पत्रिकाओं और अभिनन्दन-ग्रन्थों में पूर्व प्रकाशित लेखों के संकलनों से पूरी हो रही है। ऐसे कई ग्रन्थ इधर प्रकाश में आये हैं। इस प्रकार की कुछ बंगला पुस्तकों के हिन्दी अनुवाद भी निकले हैं।

यह हुई कविराजजी की प्रकाशित रचनाओं की बात। इसके अतिरिक्त उनके द्वारा निर्मित साहित्य का एक बहुत बड़ा अंश अभी तक हस्तलेखों के रूप में ही स्वाध्याय तथा आवासकक्ष की आल्मारियों में भरा पड़ा है। यह सामग्री लगभग तीन हजार पृष्ठों में विस्तृत है। इसके अन्तर्गत इनके साधन-जीवन की रहस्यपूर्ण अनुभूतियाँ सुरक्षित हैं। श्री-चरणों की अन्तस्साधना के क्रमविकास का अनुशीलन तथा मानस-जगत् का विश्लेषण इस अनुभूति-निधि के अभाव में अधूरा ही रहेगा।

इनका सारा जीवन साधनामय है। साहित्य-रचना इनकी उस जीवनव्यापी साधना का अभिन्न अंग रही है। शारीरिक अस्वस्थता तथा वार्द्धक्यजन्य निर्बलता से इनका साधक-जीवन अबतक सर्वथा अप्रभावित है। इनकी तद्विषयक साहित्य-सर्जना का स्रोत भी उसी भाँति गतिशील है।

इस अध्याय में कविराजजी के प्रकाशित साहित्य की रूपरेखा का परिचयात्मक निरूपण मात्र किया गया है। जहाँतक सम्भव हो सका है, इनकी समस्त रचनाओं की कालक्रमानुसार सूची प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया गया है, फिर भी यह असम्भव नहीं कि प्रमाद अथवा अज्ञानतावश एकाध कृतियाँ छूट गई हों अथवा किसी कृति के प्रकाशक अथवा प्रकाशनकाल आदि में उल्लेख के भ्रान्ति हो गई हो। सहृदयों के समक्ष ऐसी भूलें क्षम्य होंगी।

## पत्र-पत्रिकाओं तथा अभिनन्दन-ग्रन्थों में प्रकाशित शोध-निबन्ध, लेख एवं कविता

### ( क ) बंगला

१. बान्धव—( नवपर्याय ) ( बाँधव कुटीर, अरमानी टोला ) ढाका, सम्पादक—कालीप्रसन्न घोष।
   ( १ ) सेखाने ( कविता )—बंगाब्द १३११ आषाढ़ (१९०४ ई०)

२. स्टुडेन्ट्स मैगजीन, कालेज स्ट्रीट, कलकत्ता—
   ( १ ) सुन्दर ( कविता )—बंगाब्द १३१३ (१९०६ ई०)

३. आरती ( मैमनसिंह )—सं० विश्वेश्वर पण्डित—
   ( १ ) हृदय-यमुना ( व्याख्या )—बंगाब्द १३१४ कार्तिक (१९०७ ई०)
   ( रवीन्द्रनाथ टैगोर की कविता का आलोचनात्मक परिचय )

४. प्रवासी-कलकत्ता, सं० रामानन्द चट्टोपाध्याय—
   ( १ ) ब्राउनिंग—बंगाब्द १३१७ कार्तिक (१९१० ई०)
   ( २ ) ,, बंगाब्द १३१८ अग्रहाणय (१९११ ई०)

५. प्रतिभा ( ढाका )—
   ( १ ) बाईरन—बंगाब्द १३१८ भाद्र (१९११ ई०)

६. प्रवास-ज्योति ( मासिक बनारस ), सं० केदारनाथ बनर्जी—
   ( १ ) त्रिवेणी-संगम–पौष १३२७ बंगाब्द ( १९२१ ई० )
   ( २ ) ,, ,, माघ १३२७ ,, ,,
   ( ३ ) ,, ,, फाल्गुन १३२७ ,, ,,
   ( ४ ) ,, ,, चैत्र १३२७ ,, ,,

७. अलका ( बनारस )—सं० सुरेन्द्रनाथ भट्टाचार्य एवं सुरेश चक्रवर्ती—
   ( १ ) प्रत्यभिज्ञादर्शनेर भूमिका—फागुन १३२८ बंगाब्द (१९२२ ई०)
   ( २ ) वही चैत्र १३२८ ,, (१९२२ ई०)
   ( ३ ) वही वैसाख १३२९ ,, (१९२२ ई०)
   ( ४ ) भर्तृहरि ओ ईस्लिंग ज्येष्ठ १३२९ ,, (१९२२ ई०)
   ( ५ ) सागर-संगीत ( देशबन्धु चितरंजनदास के काव्य-ग्रन्थ का समालोचन ) आषाढ़ १३२९ बं० (१९२२ ई०)
   ( ६ ) वही वही—श्रावण १३२९ बं० (१९२२ ई०)
   ( ७ ) एकटी प्रश्न भाद्र १३२९ बं० (१९२२ ई०)

( ८ ) भारतीय दर्शनेर इतिहास (लेखक—एस० एन० दासगुप्त) का पर्यालोचन, प्रथम भाग—आश्विन १३२९ बं० (१९२२ ई०)

( ९ ) प्रह्लादपुर शिलालेख।

८. प्रवास-ज्योति (पाक्षिक, नवपर्याय)—बनारस, सं० केदारनाथ वन्द्योपाध्याय —

( १ ) वैष्णव-कविता-समालोचना ओ आध्यात्मिक व्याख्या—वैशाख १३२९ बं० (१९२२ ई०)

( २ ) सूर्य-विज्ञान—१८ वैशाख १३२९ बं० (अप्रैल १९२२ ई०)

९. बंग-साहित्य (त्रैमासिक बनारस) हरिहर शास्त्री एवं वृन्दावनचन्द्र भट्टाचार्य—

( १ ) रस ओ सौन्दर्य, वर्ष १, अंक १, १३२९–३० बं० (१९२३ ई०)

( २ ) कुण्डलिनी-तत्व, वर्ष १, अंक ४, १३३० बं० (१९२३ ई०)

१०. उत्तरा ( बनारस )—सं० अतुलप्रसाद सेन, सुरेश चक्रवर्ती—

| | |
|---|---|
| ( १ ) गौडीय वैष्णव-दर्शन— | आश्विन १३३२ बं० (१९२५ ई०) |
| ( २ ) वही | कार्तिक १३३२ बं० ,, |
| ( ३ ) वही | अग्रहायण १३३२ बं० ,, |
| ( ४ ) वही | पौष १३३२ बं० (१९२६ ई०) |
| ( ५ ) वही | माघ १३३२ बं० ,, |
| ( ६ ) वही | फाल्गुन १३३२ बं० ,, |
| ( ७ ) वही | चैत्र १३३२ बं० ,, |
| ( ८ ) वही | वैशाख १३३३ बं० ,, |
| ( ९ ) वही | ज्येष्ठ १३३३ बं० ,, |
| ( १० ) वही | आश्विन १३३३ बं० ,, |
| ( ११ ) रवीन्द्रनाथ व बलाका | पौष १३३३ बं० (१९२७ ई०) |
| ( १२ ) वही | फाल्गुन १३३३ बं० ,, |
| ( १३ ) तान्त्रिक बौद्ध-धर्म | कार्तिक १३३४ बं० ,, |
| ( १४ ) वही | ज्येष्ठ १३३५ बं० (१९२८ ई०) |
| ( १५ ) वही ( सिद्धमार्ग ) | आषाढ़ १३३५ बं० ,, |
| ( १६ ) वही ,, | श्रावण १३३५ बं० ,, |

( १७ ) तत्व ओ साधना—जीवनेर उद्देश्य, आश्विन १३३५ बं० ,,

( १८ ) महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री—अग्रहायण १३३८ बं० (१९३१ ई०)

( १९ ) वही पौष १३३८ बं० (१९३२ ई०)

( २० ) वृद्धेर उपदेश आश्विन १३४३ बं० (१९३६ ई०)

( २१ ) तान्त्रिक साधनार गोड़ार कथा, भाद्र १३४९ बं० (१९४२ ई०)

(२२) शक्तिपात-रहस्य कार्तिक १३४९ बं० (१९४२ ई०)
(२३) शक्तिपात-रहस्य पौष १३४९ बं० (१९४३ ई०)
(२४) गुरुतत्व ओ सद्‌गुरु रहस्य वैशाख १३५० बं० (१९४३ ई०)
(२५) वही ज्येष्ठ १३५० बं० (१९४३ ई०)
(२६) पूजार परम आदर्श आषाढ़ १३५४ बं०
(२७) भारतीय संस्कृति ,, ,,
(२८) भागवते ईश्वर ओ जीवतत्व १३५५ बं०
(२९) नाद-बिन्दु ओ कला श्रावण १३५५ बं० (१९४८ ई०)
(३०) देहसिद्धि ओ पूर्णत्वेर अभियान ज्येष्ठ १३५६ बं०
(३१) दत्तात्रेय सम्प्रदायेर दार्शनिक मतवाद आषाढ़ १३५६ बं०

११. साधनपन्था (बनारस)—सम्पादक—तारामोहन भट्टाचार्य—
(१) शक्ति-साधना–खण्ड १, पृ० ३५३, अग्रहायण १३४१ बं० (१९३४ ई०)
(२) लिंग-रहस्य–खण्ड १, अंक ६, आश्विन ,, ,,
(३) अवतार-विज्ञान–खण्ड १, अंक १, वैशाख ,, ,,
(४) वही खण्ड १, अंक २, ज्येष्ठ ,, ,,
(५) वही खण्ड १, अंक ३, आषाढ़ ,, ,,
(६) वही खण्ड १, अंक ४, श्रावण ,, ,,
(७) वही खण्ड १, अंक ५, भाद्र ,, ,,
(८) ईश्वर-प्राप्ति ओ ताहार साधन—
खण्ड १, अंक ८, अग्रहायण ,, ,,
(९) योग ओ योग विभूति–खण्ड २, भाद्र १३४३ बं० (१९३६ ई०)
(१०) वही खण्ड ३, कार्तिक ,, ,,

१२. छात्र-महल (बनारस)—
(१) छात्र-महलेर उद्देश्य—खण्ड १, अंक १, श्रावण १३४१ बं० (१९३४ ई०)

१३. विश्ववाणी—सं० स्वामी अभेदानन्द, प्रकाशक—वेदान्त-समिति, कलकत्ता।
(१) मन्त्र ओ देवता-रहस्य–खण्ड १३, पृ० १६७-७३

१४. पूजा ( स्वामी प्रेमानन्द द्वारा लिखित पुस्तक में कविराजजी का योगदान )
वर्ष—१९४६ ई०

(१) पुरुषोत्तम-तत्व—पृ० ६२, ६३
(२) कृतज्ञता-प्रकाश—पृ० १५
(३) विष्णु—पृ० ४, ५
(४) गायत्रीर अर्थ—पृ० २३, २४

(५) धाम—पृ० २६, २७
(६) शक्ति ओ बल—पृ० ५५, ५६
(७) गुरु—पृ० ११५
(८) पुरुषोत्तम-तत्व—पृ० १५२-५९
(९) इष्ट—पृ० १६०-६३
(१०) नाड़ी—पृ० २१५-१७
(११) ध्यान-धारणा—पृ० २३१-३५
(१२) जप—पृ० २५६-५७

१५. दयाल-प्रसंग ( सुश्री मृणालिनीदेवी-भुवेश्वर, बनारस द्वारा सम्पादित पुस्तक में कविराजजी का योगदान ।
(१) स्तुति-पुष्पांजलि—( महाशय रामदयाल मजूमदार का वृत्त )—
पृ० ११०, १७

१६. उद्बोधन—प्रकाशक—श्री रामकृष्ण मिशन, कलकत्ता ।
(१) अनादि सुषुप्ति ओ ताहार भंग—माघ १३५४ बं० (१९४८ ई०)

१७. आनन्द-वार्ता—प्रकाशक—आनन्दमयी संघ, भदैनी, वाराणसी ।
(१) श्री श्री मायेर अमरवाणी ओ व्याख्या वर्ष १, अंक ३, १९५३ ई०

| | |
|---|---|
| (२) वही | वर्ष १, अंक ४, ,, |
| (३) मन्त्र-विज्ञानेर एक दिक् | वर्ष २, अंक ४, ,, |
| (४) आदिगुरु दत्तात्रेय | वर्ष २, अंक १, ,, |
| (५) श्री श्री मायेर अमरवाणी | वर्ष १, अंक ५, १९५४ ई० |
| (६) परम पथेर क्रम | वर्ष १, अंक ५, ,, |
| (७) आदिगुरु दत्तात्रेय | वर्ष २, अंक १, मई, १९५४ ई० |
| (८) श्री श्री मायेर अमरवाणी | वर्ष २, अंक १, मई, १९५४ ई० |
| (९) आदिगुरु दत्तात्रेय | वर्ष २, अंक २, अगस्त, १९५४ ई० |
| (१०) श्री श्री मायेर अमरवाणी | वर्ष २, अंक २, अगस्त, १९५५ ई० |
| (११) आरोप-साधन | वर्ष २, अंक २, अगस्त, १९५४ ई० |
| (१२) श्री श्री मायेर अमरवाणी | वर्ष २, अंक २, अगस्त, १९५४ ई० |
| (१३) अजपा-रहस्य | वर्ष २, अंक ३, नवम्बर, १९५४ ई० |
| (१४) श्री श्री मायेर अमरवाणी | वर्ष २, अंक ३, नवम्बर, १९५४ ई० |
| (१५) श्री श्री मायेर अमरवाणी | वर्ष २, अंक ४, फरवरी, १९५५ ई० |
| (१६) आदिगुरु दत्तात्रेय | वर्ष २, अंक ४, ,, ,, |
| (१७) श्री श्री मायेर अमरवाणी | वर्ष २, अंक ४, ,, ,, |
| (१८) श्री श्री मायेर अमरवाणी | वर्ष ३, अंक १, मई, १९५५ ई० |

( १९ ) वर्ण-विज्ञान ओ आत्मार अवस्था-वैचित्र्य — वर्ष ३, अंक १, मई, १९५५ ई०
( २० ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ३, अंक ९, अगस्त, १९५५ ई०
( २१ ) वर्ण-विज्ञान ओ आत्मार अवस्था-वैचित्र्य — वर्ष ३, अंक ९, अगस्त, १९५५ ई०
( २२ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ३, अंक ३, नवम्बर, १९५५ ई०
( २३ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ३, अंक ४, फरवरी, १९५६ ई०
( २४ ) ब्रह्म, परमात्मा ओ भगवान — वर्ष ३, अंक ४, फ़रवरी, १९५६ ई०
( २५ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ४, अंक १, मई, १९५६ ई०
( २६ ) श्री श्री मायेर सम्बन्धे दुइचार कथा — वही वही
( २७ ) सिद्ध पुरुष — वही वही
( २८ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ४, अंक २, अगस्त, १९५६ ई०
( २९ ) दार्शनिक दृष्टिते श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ४, अंक २, १९५६ ई०
( ३० ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ४, अंक ३, नवम्बर, १९५६ ई०
( ३१ ) अध्यात्म जीवने गुरुर स्थान — वही वही
( ३२ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ४, अंक ४, फरवरी, १९५७ ई०
( ३३ ) अध्यात्म जीवने गुरुर स्थान — वही वही
( ३४ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ५, अंक १, मई, १९५७ ई०
( ३५ ) आमि के ? मनुष्य जीवनेर अभिव्यक्ति ओ परमादर्श — वही वही
( ३६ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ५, अंक २, अगस्त, १९५७ ई०
( ३७ ) शक्तिर जागरण — वही वही
( ३८ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ५, अंक ३, नवम्बर, १९५७ ई०
( ३९ ) भक्ति साधनार एकटा दिक् — वही वही
( ४० ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ५, अंक ४, फरवरी, १९५८ ई०
( ४१ ) कृपा ओ उपायेर मिलन — वही वही
( ४२ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ६, अंक १, मई, १९५८ ई०
( ४३ ) मन हइते उन्मना — वर्ष ६, अंक १, अगस्त, १९५८ ई०
( ४४ ) श्री श्री मायेर अमरवाणी — वर्ष ६, अंक २, नवम्बर, १९५८ ई०
( ४५ ) अध्यात्म जीवने गुरुर स्थान — वही वही
( ४६ ) षट्चक्र भेदेर रहस्य — वर्ष ६, अंक ३, फरवरी, १९५८ ई०
( ४७ ) अखण्ड भगवत-स्मृति — वर्ष ६, अंक ४, मई, १९५८ ई०
( ४८ ) षट्चक्र भेदेर पारवस्था — वर्ष ७, अंक १, मई, १९५९ ई०

(४९) भाव साधनार वैशिष्ट्य वर्ष ७, अंक २, अगस्त, १९५९ ई०
(५०) जीवनेर लक्ष्य वर्ष ७, अंक ३ नवम्बर, १९५९ ई०
(५१) देह-विज्ञान वो अमरत्व-साधन वर्ष ७, अंक ४, फरवरी, १९६० ई०
(५२) श्री भगवानेर स्वरूप ओ कृत्य (द्वैत शैव-मत) वर्ष ८, अंक १, मई, १९६० ई०
(५३) परम शिवेर पृष्ठभूमि वर्ष ८, अंक २, अगस्त, १९६० ई०
(५४) चक्षुर उन्मीलन वर्ष ८, अंक ३, नवम्बर, १९६० ई०

१८. हिमाद्रि (साप्ताहिक, कलकत्ता) सम्पा०—प्रमथनाथ भट्टाचार्य—

| | | |
|---|---|---|
| (१) | देहेर साधन (प्रथम पर्याय) | १५ मई, १९५३ ई० |
| (२) | ,, ,, | २२ मई, १९५३ ई० |
| (३) | ,, ,, | २९ मई, १९५३ ई० |
| (४) | ,, ,, | ५ जून, ११५३ ई० |
| (५) | ,, ,, | १२ जून, १९५३ ई० |
| (६) | ,, ,, | १९ जून, १९५३ ई० |
| (७) | ,, ,, | २६ जून, १९५३ ई० |
| (८) | ,, ,, | ३ जुलाई, १९५३ ई० |
| (९) | ,, ,, | १० जुलाई, १९५३ ई० |
| (१०) | ,, ,, | १७ जुलाई, १९५३ ई० |
| (११) | ,, ,, | २४ जुलाई, १९५३ ई० |
| (१२) | ,, ,, | ३१ जुलाई, १९५३ ई० |
| (१३) | ,, ,, | ७ अगस्त, १९५३ ई० |
| (१४) | ,, ,, | १४ अगस्त, १९५३ ई० |
| (१५) | ,, ,, | २१ अगस्त, १९५३ ई० |
| (१६) | देहेर साधन (द्वितीय पर्याय) | १८ नवम्बर, १९५५ ई० |
| (१७) | ,, ,, | २५ नवम्बर, १९५५ ई० |
| (१८) | ,, ,, | २ दिसम्बर, १९५५ ई० |
| (१९) | ,, ,, | ९ दिसम्बर, १९५५ ई० |
| (२०) | ,, ,, | १६ दिसम्बर, १९५५ ई० |
| (२१) | ,, ,, | २३ दिसम्बर, १९५५ ई० |
| (२२) | ,, ,, | ३० दिसम्बर, १९५५ ई० |
| (२३) | ,, ,, | ६ जनवरी, १९५६ ई० |
| (२४) | ,, ,, | १३ जनवरी, १९५६ ई० |
| (२५) | ,, ,, | २० जनवरी, १९५६ ई० |
| (२६) | ज्योतिर्जार कथा (साधुदर्शन ओ सत्प्रसंग) | २८ अगस्त, १९५३ ई० से १९ मार्च, १९५४ ई० तक |

| | |
|---|---|
| (२७) महात्मार कथा ( साधुदर्शन ओ सत्प्रसंग ) | २६ मार्च, १९५४ ई० से १६ अप्रैल, १९५४ ई० तक |
| (२८) सोहं सिद्ध बाबार कथा | २३ अप्रैल, १९५४ ई० से २ जुलाई, १९५४ ई० तक |
| (२९) रामठाकुरेर कथा | ९ जुलाई, १९५४ ई० से १३ अगस्त, १९५४ ई० तक |
| (३०) श्री नागाबाबार कथा | ३ सितम्बर, १९५४ ई० से १० सितम्बर, १९५४ ई० तक |
| (३१) श्री श्यामदास बाबाजीर कथा | १९ नवम्बर, १९५४ ई० |
| (३२) एकटि अद्भुत बालकेर कथा | २६ नवम्बर, ५४ ई० से २५ फरवरी, १९५५ ई० तक |
| (३३) किशोरी भगवानेर कथा | ११ मार्च, १९५५ ई० से ३ जून, १९५५ ई० तक |
| (३४) योगत्रयानन्दजीर कथा | १० जून, १९५५ ई० से २ सितम्बर, १९५५ ई० तक |
| (३५) ख्यापा ( पगला ) साधुर कथा | १६ सितम्बर, १९५५ ई० से ७ अक्तूबर, ५५ ई० तक |
| (३६) सीतारामदास बाबाजीर कथा | ७ अक्तूबर, १९५५ ई० |
| (३७) परकाया प्रवेश | ६ जुलाई, ५६ ई० से १० अगस्त, ५६ ई० तक |
| (३८) आसनोत्थान ओ आकाशगमन | १० अगस्त, ५६ ई० से ७ सितम्बर, १९५६ ई० तक |
| (३९) महाज्ञानेर अवतरण | २३ नवम्बर, ५६ ई० से ३० नवम्बर, ५६ ई० तक |
| (४०) वही | ३० नवम्बर, ५६ ई० से ७ सितम्बर, ५६ ई० तक |
| (४१) पथेर सन्धान | २८ जून, १९५७ ई० |
| (४२) वही | ५ जुलाई, १९५७ ई० |
| (४३) वही | १२ जुलाई, १९५७ ई० |
| (४४) वही | १९ जुलाई, १९५७ ई० |
| (४५) वही | २६ जुलाई, १९५७ ई० |
| (४६) नरदेह | १९ दिसम्बर, १९५८ ई० |

(४७) वही　　२६ दिसम्बर, १९५८ ई०
(४८) वही　　९ जनवरी, १९५९ ई०
(४९) भगवत्-स्मृति　　६ फरवरी, १९५९ ई० से ६ मार्च, १९५९ ई० तक
(५०) भगवत्-स्मृति　　६ मार्च, ११५९ ई०
(५१) परमपद　　१३ मार्च, १९५९ ई०
(५२) वही　　२० मार्च, १९५९ ई०
(५३) परमपद　　२७ मार्च, १९५९ ई०
(५४) पूर्णत्वेर आरोह वो अवरोह　　२२ मई, १९५९ ई०
(५५) उद्धव-सम्प्रदाय　　१६ नवम्बर, १९६२ ई०
(५६) ,,　　२३ नवम्बर, १९६२ ई०

१९. विशुद्ध वानी ( काशी )—सं० म० म० पं० गोपीनाथ कविराज, २ ए, सिगरा, वाराणसी

(१) सूचना　　खण्ड १, १३६१ बं० (१९५४ ई०)
(२) देह ओ कर्म　　खण्ड १, १३६१ बं० ,,
(३) ,,　　खण्ड २, १३६१ बं० (१९५५ ई०)
(४) ,,　　खण्ड ४, १३६२ बं० (१९५६ ई०)
(५) ,,　　खण्ड ५, १३६३ बं० (१९५७ ई०)
(६) आरोप-साधन　　खण्ड १, १३६१ बं० (१९५४ ई०)
(७) ज्ञानगंजेर पत्रावली　　खण्ड १, १३६१ बं० ,,
(८) ,,　　खण्ड २, १३६१ बं० ,,
(९) अजपा साधन रहस्य　　खण्ड २, १३६१ बं० ,,
(१०) ज्ञानगंजेर पत्रावली　　खण्ड ३, १३६२ बं० (१९५५ ई०)
(११) श्री श्री नवमुण्डी महाआसन　　खण्ड ३, १३६२ बं० ,,
(१२) विहंगम योग वो महापथ　　खण्ड ३, १३६२ बं० ,,
(१३) श्री श्री गुरुदेवेर कएकटी उपदेश व्याख्या　　खण्ड ३, १३६२ बं० ,,
(१४) ज्ञान गंजेर पत्रावली　　खण्ड ४, १३६२ बं० ,,
(१५) सिद्धपुरुष　　खण्ड ४, १३६२ बं० ,,
(१६) शुष्क ज्ञान ओ दिव्य ज्ञान　　खण्ड ४, १२६२ बं० (१९५६ ई०)
(१७) कयेकखाना छिन्न पत्र　　खण्ड ४, १३६२ बं० ,,
(१८) तीन जन्मेर विचार　　खण्ड ४, १३६२ बं० ,,
(१९) ज्ञानगंजेर पत्रावली　　खण्ड ५, १३६२ बं० ,,

(२०) महाशक्ति श्री श्री माँ — खण्ड ५, १३६३ बं० (१९५६ ई०)
(२१) देह ओ कर्म — खण्ड ५, अंक ४, १३६३ बं० ,,
(२२) ज्ञान गंजेर पत्रावली — खण्ड ६, ,, ,,
(२३) सूर्य-विज्ञान रहस्य (प्रथम प्रस्ताव) — खण्ड ६, ,, ,,
(२४) श्री गुरुचरणे — खण्ड ६, अंक १, ,, ,,
(२५) सनातन साधनार गुप्त धारा — खण्ड ६, ,, ,,
(२६) सामरस्य ओ महामिलन — खण्ड ७, ,, ,,
(२७) बिन्दु दर्शनेर रहस्य — खण्ड ८, १३७१ ,, (१९६४ ई०)
(२८) सिद्धभूमि — खण्ड ८, ,, ,, ,,
(२९) मानस-पूजा — खण्ड ८, ,, ,, ,,
(३०) जीवेर आविर्भाव ओ पूर्णता-लाभ-एकटी दृष्टि — खण्ड ८, ,, ,, ,,
(३१) आत्मार पूर्ण जागरण ओ परिणति खण्ड ९, १३७४ ,, १९६७

२०. हिमाद्रि (वार्षिक शारदीय अंक), सम्पादक–प्रमथनाथ भट्टाचार्य, कलकत्ता–
(१) माँ — १३६० बं०, १९५३ ई०
(२) मायेर स्वरूप ओ महिमा — १३६१ बं०, १९५४ ई०
(३) महाकरुणामयी श्री श्री माँ — १३६३ बं०, १९५६ ई०
(४) सामरस्य — १३६६ बं०, १९५९ ई०
(५) महाशक्तिर आराधना — १३६७ बं०, १९६० ई०
(६) गुरु के ? — १३६९ बं०, १९६२ ई०
(७) शक्ति साधनार रहस्य — १३७० बं०, १९६३ ई०
(८) प्रबुद्धः सर्वदा तिष्ठेत् — १३७१ बं०, १९६४ ई०
(९) योगमार्गे इच्छाशक्ति ओ सृष्टि-रहस्य — १३७२ बं०, १९६५ ई०
(१०) अमरत्व साधन–तान्त्रिक ओ कौलिक — १३७३ बं०, १९६६ ई०

२१. सुदर्शन (कलकत्ता)—सम्पादक—शिशिरकुमार ब्रह्मचारी, सन्तदास बाबाजी के शिष्य (निम्बार्क-सम्प्रदाय)।
(१) दीक्षा-रहस्य — खण्ड ५, अंक १, भाद्र, १३५४ बं० (१९४७ ई०)
(२) ,, — खण्ड ५, अंक २, अग्रहायण, १३५४ बं० ,,
(३) ,, — खण्ड ५, अंक ३, फाल्गुन, १३५४ बं० ,,
(४) ,, — खण्ड ५, अंक ५, ज्येष्ठ, १३५५ बं० (१९४८ ई०)
(५) ,, — खण्ड ६, अंक १, भाद्र, १३५५ बं० ,,
(६) ,, — खण्ड ६, अंक २, अग्र०, १३५५ बं० ,,

(७) दीक्षा रहस्य खण्ड ६, अंक ३, फाल्गुन, १३५५ बं० (१९४८ ई०)
(८) ,, खण्ड ७, अंक १, भाद्र, १३५६ बं० (१९४९ ई०)
(९) नाम-साधन ओ ताहार परिणति खण्ड , अंक , भाद्र, १३६१ बं० (१९५४ ई०)
(१०) अक्लिष्ट अज्ञान खण्ड १२, अंक ३, फाल्गुन, १३६१ बं० ,,
(११) आदिगुरु दत्तात्रेय खण्ड २०, अंक १, भाद्र, १३६९ बं० (१९६२ ई०)
(१२) ,, खण्ड २०, अंक २, कार्तिक, १३६९ बं० ,,
(१३) ,, खण्ड २०, अंक ३, फागुन, १३६९ बं० ,,
(१४) ,, खण्ड २०, अंक ४, ज्येष्ठ, १३७० बं० (१९६३ ई०)
(१५) ,, खण्ड २१, अंक १, श्रावण, १३७० बं०
(१६) ,, खण्ड २१, अंक १, अग्रहायण, १३७० बं०
(१७) म० म० गोपीनाथ कविराजेर पत्र खण्ड २२, अंक १, भाद्र १३७१ बं०

२२. आर्य-दर्पण—सं० स्वामी सत्यानन्द सरस्वती—( निगमानन्द-सम्प्रदाय )
(१) तान्त्रिक सिद्धान्त ओ साधनार रहस्य—खण्ड ५६, अंक १, वैशाख १३७० बं०
(२) सामरस्य खण्ड ५६, अंक ४, श्रावण, १३७० बं० (१९६३ ई०)
(३) ,, खण्ड ५६, अंक ५, भाद्र, १३७० बं० ,,
(४) यामल रूप खण्ड ५६, अंक ६, आश्विन, १३७० बं० ,,

२३. श्री श्री राम ठाकुर शतवार्षिकी स्मारक-ग्रन्थ—कलकत्ता, १९६३ ई०
(१) राम ठाकुरेर कथा

२४. प्रणव—श्री प्रणवानन्दस्मारक-समिति, कलकत्ता
शाक्तदृष्टिते जीवेर आविर्भाव व पूर्णत्व लाभ (प्रणवानन्द-स्मारकअंक) १९६५ ई०

२५. कैवल्यम्—श्री श्री ठाकुर रामचन्द्र देव एसोसियेशन, नई दिल्ली—
(१) जीवेर परम लक्ष्य वर्ष १, अंक १, फरवरी १९६६
(२) विदेह आत्मार गतिस्थिति (प्रथम प्रस्ताव), वर्ष २, अंक १, फरवरी ६७

२६. आश्रमिका—प्रकाशक—सन्ताश्रम, लक्सा, वाराणसी (वार्षिक) श्री श्री शोभा माँ की भक्त-मण्डली का पत्र—
(१) स्वयं भगवान १९६७ ई०
(२) ज्ञानाज्ञान-रहस्य १९६७ ई०
(३) शिवलिंगेर उपासना १९६७ ई०

२७. महात्मा तैलंग स्वामीर ३३० वार्षिक आविर्भाव-समारोह-उत्सव पत्र, पंचगंगाघाट—
(१) महात्मा तैलंग स्वामी १९६७ ई०

२८. उत्तरवाहिनी ( काशी ) त्रैमासिक आशीर्वचन, वैशाख सं० १३७४ (बंगाब्द)
२९. श्री कृष्णसंघवार्ता—कलकत्ता, १९६७ ई०
मानवेर लक्ष्य

## ख–हिन्दी

### ( शोध-निबन्ध एवं लेख )

१. विद्यापीठ-पत्रिका ( काशी )—सं० डॉ० भगवानदास एवं आचार्य नरेन्द्रदेव प्रकाशक—काशी विद्यापीठ।

(१) संस्कृत-साहित्य के इतिहास में काशी का भाग — वर्ष १, अंक २, सं० १९८५
(२) शंकराचार्य और अवैदिक ईश्वरवाद — वर्ष १, अंक ३, सं० १९८५
(३) मधुसदन सरस्वती का काल-निर्णय — वर्ष २, अंक १, सं० १९८६

२. कल्याण ( मासिक-पत्र )—सं० हनुमान प्रसाद पोद्दार, गोरखपुर—

(१) भगवद्-विग्रह — वर्ष ६, श्रीकृष्णांक, सं० १९८८
(२) श्रीमद् भागवत की हस्तलिखित प्राचीन पुस्तक — वर्ष ६, अंक १, सं० १९८८
(३) ईश्वर में विश्वास — वर्ष ७, अंक १७, ईश्वरांक, सं० १९८९
(४) महापुरुष ( शिवराम किंकर ) की वानी — वर्ष ७, अंक ४, सं० १९८९
(५) धर्म का सनातन आदर्श ( प्रवृत्ति और निवृत्ति धर्म का स्वरुप ) — वर्ष ७, अंक ६, सं० १९८९
(६) धर्म का सनातन आदर्श ( प्रवृत्ति और निवृत्ति धर्म का स्वरुप ) क्रमागत — वर्ष ७, अंक ७, सं० १९८९
(७) नित्यधर्म का व्यावहारिक रूप — वर्ष ७, अंक १०, सं० १९८९
(८) काश्मीरीय शैव-दर्शन — वर्ष ८, शिवांक, सं० १९९०
(९) लिंग-रहस्य — अंक १, वर्ष ८, सं० १९९०
(१०) काशी में मृत्यु और मुक्ति — वर्ष ८, अंक १, सं० १९९०
(११) शक्ति-साधना — वर्ष ९, अंक शक्ति, सं० १९९१
(१२) योग का विषय-परिचय — वर्ष १०, योगांक, अंक १, सं० १९९२
(१३) सूर्य-विज्ञान — योगांक, वर्ष १०, अंक १, सं० १९९२
(१४) योग तथा योग-विभूति — योगांक, वर्ष १०, अंक २, सं० १९९२
(१५) शून्यवाद और विज्ञानवाद — वर्ष ११, अंक १, पृ० ५६२, सं० १९९३

| | |
|---|---|
| (१६) प्राचीन अद्वैतवाद के साथ शंकर के अद्वैतवाद का सम्बन्ध | वर्ष ११, अंक पृ० ६१०, सं० १९९३ |
| (१७) शंकर के पूर्ववर्ती आचार्य— | वर्ष ११, अंक पृ० ६३३, सं० १९९३ |
| (१८) विद्यार्णव नामक ग्रन्थ के अनुसार शंकर सम्प्रदाय का वर्णन | वर्ष ११, अंक पृ० ६६६, सं० १९९३ |
| (१९) सन्त-परिचय | वर्ष १२, अंक १, सन्तांक, सं० १९९४ |
| (२०) मृत्युविज्ञान और परमपद | वर्ष १४, अंक १, गीतातत्वांक, सं० १९९६ |
| (२१) तान्त्रिक दृष्टि | साधनांक, वर्ष १५, अंक १, सं० १९९७ |
| (२२) शक्तिपात-रहस्य | वर्ष १५, अंक १, साधनांक, सं० १९९७ |
| (२३) दीक्षा-रहस्य | वर्ष १५, अंक ४, सं० १९९७ |
| (२४) दीक्षा-रहस्य ( क्रमागत ) | वर्ष १५, अंक ५, सं० १९९७ |
| (२५) दीक्षा-रहस्य ( क्रमागत ) | वर्ष १५, अंक ६, सं० १९९७ |
| (२६) दीक्षा-रहस्य ( क्रमागत ) | वर्ष १५, अंक ७, सं० १९९७ |
| (२७) गुरुतत्व व सद्गुरु-रहस्य | वर्ष १६, अंक १२, सं० १९९८ |
| (२८) पूजा का परमादर्श | वर्ष १६, अंक ५, सं० १९९८ |
| (२९) पूजा का परमादर्श ( क्रमागत ) | वर्ष १६, अंक ६, सं० १९९८ |
| (३०) सूचना व वृद्ध का उपदेश | वर्ष १८, अंक ३, सं० २०००, १९४३ ई० |
| (३१) नागा बाबा | वर्ष १८, अंक ५, सं० २००१ |
| (३२) दीक्षा-रहस्य | वर्ष २२, अंक पृ० १२७३ सं० २००५ |
| (३३) देहतत्व और मुक्ति | वेदान्तांक, सं० १९९३ (पृ० ६२–६८) |
| (३४) इष्ट-रहस्य | वर्ष २३, अंक ५, सं० २००६ |
| (३५) भक्ति-रहस्य | हिन्दू-संस्कृति अंक, पृ० ४३६–४४४, वर्ष २४, सं० २००६ |
| (३६) रामनाम की महिमा | वर्ष २३, अंक ११, सं० २००६ |
| (३७) योग और परकाया प्रवेश | वर्ष २३, अंक १२, सं० २००६ |

(३८) दत्तात्रेय सम्प्रदाय का दार्शनिक मतवाद वर्ष २४, अंक ९, सं० २००७
(३९) देहसिद्धि और पूर्णत्व का अभियान वर्ष २४, अंक ८, सं० २००७
(४०) अद्वयतत्त्व का प्रकारभेद—ब्रह्म परमात्मा, भगवान वर्ष २९, अंक ११, सं० २०११
(४१) अद्वयतत्त्व का प्रकारभेद (क्रमागत) वर्ष २९, अंक १२, सं० २०११
(४२) एक अलौकिक भक्त—श्री श्रीसिद्धि माता भक्ति अंक, वर्ष ३२, अंक १, सं० २०१५
(४३) मनुष्यत्व मानवतांक, वर्ष ३३, अंक १, सं० २०१६

३. विन्ध्यभूमि—रीवाँ ( मध्यप्रदेश )
(१) नाद-बिन्दु और कला वर्ष १, अंक १, १९४४ ई०
(२) माँ आनन्दमयी वर्ष २, अंक २, १९४५ ई०

४. मानवधर्म ( लखनऊ ) जीवन में नियन्त्रण—अगस्त, १९४४ ई०

५. नाम-माहात्म्य ( वृन्दावन )—नाम से लीला का सम्बन्ध—व्रजलीलांक, अप्रैल १९४६ ई०

६. राष्ट्रधर्म ( लखनऊ )—भारतीय संस्कृति का स्वरूप—अग्रहायण, १९४९ ई०

७. मानव ( बनारस )—
(१) मनुष्य-देह और कर्म वर्ष १, अंक २, मार्च, १९५२ ई०
(२) ,, वर्ष १, अंक ४, मई, १९५२ ई०
(३) ,, वर्ष १, अंक ५, जून, १९५२ ई०
(४) ,, वर्ष १, अंक ६, जुलाई, १९५२ ई०
(५) ,, वर्ष १, अंक ८, सितम्बर, १९५२ ई०
(६) ,, वर्ष १, अंक ९, फरवरी, १९५३ ई०

८. सम्मेलन-पत्रिका—हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन, प्रयाग—लोक-संस्कृति विशेषांक, सं० २०१० (१९५३ ई०)
(१) भारतीय संस्कृति में लोकजीवन की अभिव्यक्ति

९. विश्वभारती—शान्ति-निकेतन, ( पश्चिमी बंगाल )
(१) अमरत्व साधन—तान्त्रिक और कौलिक प्रक्रियानुसार वर्ष ७, अंक १, १९५६ ई०
(२) महाज्ञान का अवतरण वर्ष ७, अंक २, १९५६ ई०

१०. त्रिपथगा—सूचना-विभाग, उत्तरप्रदेश शासन, लखनऊ—
(१) भारतीय संस्कृति में सेवा का आदर्श दिसम्बर, १९५६ ई०
(२) तन्त्र का स्वरूप, आविर्भाव और भेद अक्तूबर, १९५७ ई०

११. आज ( दैनिक पत्र )—प्रकाशक—ज्ञानमण्डल, वाराणसी—

(१) आध्यात्मिक दृष्टि से काशी का स्वरूप या काशी का आध्यात्मिक स्वरूप — काशीदर्शन अंक, १९५७ ई०
(२) तन्त्र का स्वरूप, आविर्भाव और भेद — २३ अक्तूबर, ,,
(३) तिब्बत—सिद्धों की भूमि — १८ अप्रैल, १९५९ ई०

१२. नागरी-प्रचारिणी-पत्रिका—ना० प्र० सभा, काशी—

(१) मध्यकालीन संस्कृत-साहित्य में काशी की देन ( न्याय, सांख्य तथा मीमांसा ) — वर्ष ६३, अंक ३, सं० २०१६
(२) वही ( क्रमागत ) ( श्री चन्द्रबली पाण्डेय स्मृति-अंक ) — वर्ष ६३, अंक ४, सं० २०१६

१३. गीता-धर्म—काशी—

(१) कृष्ण की मन्त्रमूर्ति—श्रीकृष्णांक, — अगस्त, सितम्बर, १९३६ ई०
(२) वासना-निवृत्ति और परमपद — १९३७--३८ ई०
(३) परमपद — वर्ष २३, अंक ४, अप्रैल, १९५८ ई०
(४) मनुष्य-देह और कर्म — वर्ष २३, अंक ८, अगस्त, ,,
(५) आदिगुरु दत्तात्रेय और अवधूत-दर्शन (रजतजयन्ती विशेषांक ) — वर्ष २५, अंक १, जनवरी, १९६० ई०
(६) वही ( क्रमागत ) — वर्ष २५, अंक २, फरवरी, ,,

१४. आनन्दवार्ता ( त्रैमासिक पत्रिका )—प्रका०—श्री श्री माँ आनन्दमयी संघ, भदैनी, वाराणसी—

(१) श्री श्री माँ की अमरवाणी — वर्ष १, अंक ३, मई, १९५३ ई०
(२) ,, — वर्ष १, अंक ४, अक्तूबर, ,,
(३) ,, — वर्ष १, अंक ५, फरवरी, १९५४ ई०
(४) परम-पथ का क्रम — वर्ष १, अंक ५, फरवरी, ,, ,,
(५) श्री श्री माँ की अमरवाणी — वर्ष २, अंक १, मई, ,, ,,
(६) ,, — वर्ष २, अंक २, अगस्त, ,, ,,
(७) आदिगुरु दत्तात्रेय — वर्ष २, अंक २, अगस्त, ,, ,,
(८) श्री श्री माँ की अमरवाणी — वर्ष २, अंक ३, नवम्बर, ,, ,,
(९) आरोप-साधन — वर्ष २, अंक ३, नवम्बर, ,, ,,
(१०) श्री श्री माँ की अमरवाणी — वर्ष २, अंक ४, फरवरी, १९५५ ई०
(११) आदिगुरु दत्तात्रेय — वर्ष २, अंक ४, फरवरी, ,, ,,
(१२) अजपा-रहस्य — वर्ष २, अंक ४, फरवरी, ,, ,,
(१३) श्री श्री माँ की अमरवाणी — वर्ष ३, अंक १, मई, ,, ,,

| | | |
|---|---|---|
| (१४) मन्त्र-विज्ञान की एक झलक | वर्ष ३, अंक १, मई, | १९५५ ई० |
| (१५) आदिगुरु दत्तात्रेय | वर्ष ३, अंक १, मई, | ,, ,, |
| (१६) श्री श्री माँ की अमरवाणी | वर्ष ३, अंक २, अगस्त, | ,, ,, |
| (१७) वर्णविज्ञान और आत्मा की विचित्र अवस्थायें | वर्ष ३, अंक २, अगस्त, | ,, ,, |
| (१८) ,, | वर्ष ३, अंक ३, नवम्बर, | ,, ,, |
| (१९) श्री श्री माँ की अमरवाणी | वर्ष ३, अंक ३, नवम्बर, | ,, ,, |
| (२०) वही ( क्रमागत ) | वर्ष ३, अंक ४, फरवरी, | १९५६ ई० |
| (२१) ब्रह्म, परमात्मा और भगवान् | वर्ष ३, अंक ४, फरवरी, | ,, ,, |
| (२२) श्री श्री माँ की अमरवाणी | वर्ष ४, अंक १, मई, | ,, ,, |
| (२३) वही | वर्ष ४, अंक २, अगस्त, | ,, ,, |
| (२४) दार्शनिक दृष्टि से माँ की वाणी | वर्ष ४, अंक २, अगस्त, | ,, ,, |
| (२५) सिद्ध पुरुष | वर्ष ४, अंक २, अगस्त, | ,, ,, |
| (२६) श्री श्री श्री माँ की अमरवाणी | वर्ष ४, अंक ३, नवम्बर, | ,, ,, |
| (२७) वही | वर्ष ४, अंक ४, फरवरी, | १९५७ ई० |
| (२८) वही | वर्ष ५, अंक १, मई, | ,, ,, |
| (२९) मैं कौन हूँ ? | वर्ष ५, अंक १, मई, | ,, ,, |
| (३०) श्री श्री माँ की अमरवाणी | वर्ष ५, अंक २, अगस्त, | ,, ,, |
| (३१) शक्ति का जागरण | वर्ष ५, अंक २, अगस्त, | ,, ,, |
| (३२) श्री श्री माँ की अमरवाणी | वर्ष ५, अंक ३, नवम्बर, | ,, ,, |
| (३३) भक्ति-साधना की एक झलक | वर्ष ५, अंक ३, नवम्बर, | ,, ,, |
| (३४) श्री श्री माँ की अमरवाणी | वर्ष ५, अंक ४, फरवरी, | १९५८ ई० |
| (३५) कृपा और उपाय का मिलन | वर्ष ५, अंक ४, ,, | ,, ,, |
| (३६) मन से उन्मना | वर्ष ६, अंक १, मई, | ,, ,, |
| (३७) षड्चक्र-भेद का रहस्य | वर्ष ६, अंक ३, नवम्बर, | ,, ,, |
| (३८) अध्यात्म जीवन में गुरु का स्थान | वर्ष ६, अंक ३, नवम्बर, | ,, ,, |
| (३९) अखण्ड भगवत्स्मृति | वर्ष ६, अंक ४, फरवरी, | १९५९ ई० |
| (४०) भावसाधना का वैशिष्ट्य | वर्ष ७, अंक २, अगस्त, | ,, ,, |
| (४१) षड्चक्र-भेद की परावस्था | वर्ष ७, अंक ३, नवम्बर, | ,, ,, |
| (४२) जीवन का लक्ष्य | वर्ष ७, अंक ४, फरवरी, | १९६० ई० |
| (४३) देह-विज्ञान और अमरत्व साधन | वर्ष ८, अंक १, मई, | ,, ,, |

(४४) श्रीभगवान का स्वरूप और कार्य
( द्वैतदृष्टि से ) वर्ष ८, अंक २, अगस्त, १९६० ई०
(४५) परमशिव की पृष्ठभूमि वर्ष ८, अंक ३, नवम्बर, ,,
(४६) चक्षु का उन्मीलन वर्ष ८, अंक ४, फरवरी, १९६१ ई०
(४७) इच्छाशक्ति वर्ष ९, अंक १, मई, ,,

१५. विदेह—दरभंगा ( बिहार )—
(१) कायसिद्धि वर्ष १, अंक ८, १९६२ ई०
(२) ,, वर्ष १, अंक ९, ,,

१६. परिषद्-पत्रिका—बिहार-राष्ट्रभाषा-परिषद्, पटना—
(१) आसन से उत्थान और आकाश-गमन वर्ष १, अंक १, १९६१ ई०
(२) विहंगम-योग और महापथ वर्ष २, अंक १, १९६२ ई०
(३) काशी की सारस्वत-साधना वर्ष २, अंक २, ,,
(४) वही ( क्रमागत ) वर्ष २, अंक ३, १९६२ ई०
(५) वही ,, वर्ष २, अंक ४, ,,
(६) वही ,, वर्ष ३, अंक १, १९६३ ई०
(७) आचार्य नरेन्द्र देव : एक संस्मरण वर्ष ४, अंक १, १९६४ ई०

१७. भारती–( बम्बई ), प्रकाशक—भारतीय विद्याभवन, बम्बई—
(१) भारत भंगुर देह को अमर
बनाने की गुह्य विद्या जानता है वर्ष ९, अंक १, ६ सितम्बर, १९६४ ई०
(२) योगशक्ति द्वारा आसन का
उत्थान व आकाश-गमन वर्ष १०, अंक ५ सितम्बर, १९६५ ई०

१८. महावीरप्रसाद द्विवेदी अभिनन्दन-ग्रन्थ—सं० १९९०
प्रकाशक-नागरी प्रचारणी-सभा, काशी
(१) कुण्डलिनी-तत्व पृ० १७१–१८३

१९. महादेव शास्त्री अभिनन्दन-ग्रन्थ—( काशी )
(१) शक्ति का जागरण पृ० १२१–२९

२०. महामहोपाध्याय विद्याधर गौड़ स्मृतिग्रन्थ ( काशी )–
प्रकाशक—वैदिक पुस्तकालय, ७।१४ सकरकन्द गली, वाराणसी
(१) विशिष्टविभूति—( प्रथम खण्ड )
(२) योग और परकाय-प्रवेश ( तृतीय खण्ड )

२१. हिन्दी-विश्वकोश—ना० प्र० सभा, काशी
(१) आत्मा, भाग १, १९६० ई०
(२) ईश्वर, भाग २, १९६२ ई०

(३) ओंकार, भाग २, १९६२ ई०
(४) तन्त्र-साहित्य, भाग ५, १९६५ ई०

२२. धर्मेन्द्र अभिनन्दन-ग्रन्थ ( पटना )—
(१) सृष्टि का उन्मेष

२३. ओंकारनाथ ठाकुर संवर्धन-ग्रन्थ—हिन्दू विश्वविद्यालय, काशी—
(१) ओंकार-साधन

२४. वैराग्यज्योति ( काशी )—रामानन्द-सम्प्रदाय—
(१) सहजिया मार्ग का संक्षिप्त विवरण वर्ष १, अंक २, मार्च, १९६५ ई०

२५. चिन्तामणि ( काशी )—सम्पादक—श्री विश्वम्भरनाथ द्विवेदी
प्रकाशक—सत्साहित्य-प्रकाशन ट्रस्ट, सी.के.३६।२० आनन्द-कानन, वाराणसी—
(१) शुभाशंसा—अक्तूबर, १९६६ ई०
(२) सत्संग के कुछ क्षण—वही—नवम्बर, १९६६ ई०
(३) वेदस्वरूप जिज्ञासा—वही—अगस्त, १९६७ ई०

## ग—संस्कृत

### ( शोध-निबन्ध एवं लेख )

१. संस्कृत-रत्नाकर ( जयपुर )—सं०—म० म० पं० गिरधर शर्मा चतुर्वेदी—
(१) वेदस्वरूप जिज्ञासा, वेदांक, वर्ष ३, अंक १२, १९३६ ई०
(२) वैन्दवं शरीरम् दर्शनांक, वर्ष १०, अंक १२, १९४५ ई०
(३) शुभाशंसनम् वही

२. अमर-भारती (काशी), सम्पादक—नारायण शास्त्री खिस्ते—
प्रकाशक—गवर्नमेन्ट संस्कृत कॉलेज, बनारस—
(१) अस्पर्शयोगः खण्ड १, अंक १, सं० १९९१
(२) ,, खण्ड १, अंक २, सं० १९९१
(३) वेदानां वास्तविकं स्वरूपम् खण्ड २, अंक ५, सं० १९९२

३. सारस्वती-सुषमा—प्रकाशक—गवर्नमेन्ट संस्कृत कॉलेज, बनारस—
(१) कायसिद्धिः खण्ड १४, अंक १, १९५९ ई०
(२) कायसिद्धिः खण्ड १४, अंक २, १९५९ ई०

४. सागरिका (सागर—मध्यप्रदेश)—
(१) शाक्तदृष्ट्या सृष्टितत्त्व-विमर्शः खण्ड १, अंक २, सं० २०१९

५. प्रबन्ध-प्रकाश (काशी), सम्पादक—डॉ० मंगलदेव शास्त्री—
(१) भगवतो बुद्धस्य चरितं उपदेशश्च (प्रबन्ध-प्रकाश में संगृहीत)

६. सूर्योदयः (वाराणसी), प्रकाशक—भारत-धर्म-महामण्डल, जगतगंज, वाराणसी—
सम्पादक—गोविन्द नरहरि वैजापुरकर—

(१) वेदाना वास्तविकं स्वरूपम्　　खण्ड ३१, अंक ७, जुलाई, १९६३ ई०
(२) वेदानां वास्तविकं स्वरूपम्　　खण्ड ३१, अंक ८, अगस्त, १९६३ ई०
(३) योगोक्त विषयानां परिचयः　　अक्षय तृतीया　　१९६४ ई०
(४) भारते विदेशेषु च प्रस्थिता तन्त्रागम धारा　　खण्ड ४१, अंक ६, जून, १९६५ ई०
(५) शुभाशंसा　　खण्ड ४१, अंक ६, जून, १९६५ ई०

## घ—अंग्रेजी

### ( शोध-निबन्ध एवं लेख )

१. जर्नल ऑव दि यू० पी० हिस्टॉरिकल सोसाइटी, खण्ड १, अंक १, १९१६–१७ ई०
(१) नोट्स आन श्रुघ्न
(२) नोट्स ऐण्ड क्वैरीज
(दिनकर भट्ट)　　—वही खण्ड १, अंक २
२. भाण्डारकर ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, एनल्स् पूना–
　　खण्ड ५, अंक १,　१९२३–२४ ई०
डाक्ट्रिन ऑव प्रतिभा इन इण्डियन फिलासफी,
　　—वही, खण्ड ५, अंक २,　१९२३–२४ ई०
डाक्ट्रिन ऑव प्रतिभा इन इण्डियन फिलासफी
३. काशी विद्यापीठ सिल्वर जुबिली वाल्यूम, काशी
कैवल्य ऐण्ड इट्स प्लेस इन डुवलिस्टिक तन्त्राज
४. हिन्दुस्तान रिव्यू　　जनवरी,　१९२३ ई०
रिव्यू ऑव एस० एन० दासगुताज इण्डियन फिलासफी
५. कल्याण-कल्पतरु, गॉड नम्बर　　खण्ड १, वर्ष १,　१९३४ ई०
फेद इन गॉड
६. मार्डन रिव्यू　　जून, १९३६ ई०
ए प्ली फॉर ए रेगुलर बिब्लियोग्राफी
७. जर्नल ऑव गंगानाथ झा रिसर्च इन्स्टीट्यूट, इलाहाबाद–
　　खण्ड २, अंक १, नवम्बर, १९४४ ई०
दि मिस्टिक सिगनिफिकेन्स ऑव एवम्
　　—वही, खण्ड ३, अंक २, फरवरी,　१९४५ ई०
नाद-बिन्दु ऐण्ड कला
८. आनन्दमयी ६८ वाँ जयन्ती-समारोह　　१९५६ ई०
मदर एज सीन बाई हर डिवोटीज

९. माँ आनन्दमयी बाई डिवोटीज १९४६ ई०
माँ आनन्दमयी

१०. हिस्ट्री ऑव फिलासफी, ईस्टर्न एण्ड वेस्टर्न
फिलासफी खण्ड १, भारत सरकार द्वारा प्रकाशित १९५०–५१ ई०
शाक्त फिलासफी

११. सिल्वर जुबिली कान्फ्रेंस ऑव इण्डियन मेडिकल असोसियेशन, वाराणसी, १९६० ई०
कन्ट्रीब्यूशन ऑव काशी टु संस्कृत लिटरेचर (आगम) १५००–१८००

१२. विवेकानन्द कमेमोरेशन वाल्यूम—वर्दवान विश्वविद्यालय, १९६५ ई०
(१) बंगाली पण्डित्स इन मेडीवल वाराणसी, १९६५ ई०

१३. इण्डियाना (काशी)
(१) प्ली फॉर ए रेगुलर बिबलियोग्राफी ऑव इण्डियन पीरियाडिकल्स जनवरी, १९५० ई०

१४. दि प्रिन्सेस ऑव वेल्स सरस्वती भवन स्टडीज—गवर्नमेन्ट संस्कृत कॉलेज, बनारस
(१) दि व्यू प्वाइन्ट ऑव न्याय-वैशेषिक फिलासफी, खण्ड १, १९२२ ई०
(२) निर्माण काय वही, खण्ड १, ,, ,,
(३) परशुराम मिश्र उपनाम वाणी रसालराय खण्ड २, १९२३ ई०
(४) ए न्यू भक्तिसूत्र खण्ड २, ,, ,,
(५) दि सिस्टम ऑव चक्राज एकर्डिंग टु गोरखनाथ वही ,, ,,
(६) थीम्स इन एन्शन्ट इण्डिया १ वही ,, ,,
(७) सम एस्पेक्ट्स ऑव वीर शैव फिलासफी वही ,, ,,
(८) न्याय-कुसुमांजलि (इंगलिश ट्रान्सलेशन) वही ,, ,,
(९) सोन्दल उपाध्याय वही ,, ,,
(१०) थीम्स इन एन्शन्ट इण्डिया २ खण्ड ३ १९२४ ई०
(११) हिस्ट्री ऐण्ड बिब्लियोग्राफी ऑव न्याय वैशेषिक लिटरेचर खण्ड ३ ,, ,,
(१२) वही खण्ड ४, १९२५ ई०
(१३) दि प्रॉबलेम ऑव काजैलिटी (सत्कार्यवाद) इन सांख्य खण्ड ४, ,, ,,
(१४) हिस्ट्री ऐण्ड बिबलियोग्राफी ऑव न्याय-वैशेषिक लिटरेचर, खण्ड ५, १९२६ ई०
(१५) नोट्स ऐण्ड क्वैरीज (वर्जिन वर्शिप) वही ,, ,,
(१६) ,, ,, (दि आथर आफ प्रपचसार) खण्ड ६, १९२७ ई०
(१७) दि मीमांसा मैनुस्क्रिप्ट्स इन दि गवर्नमेन्ट संस्कृत कॉलेज, बनारस खण्ड ६, ,, ,,

| | | |
|---|---|---|
| (१८) सम ऐस्पेक्ट्स ऑव दि हिस्ट्री ऐण्ड डाक्ट्रिन्स ऑव दि नाथाज | खण्ड ६, | १९२७ ई० |
| (१९) सम वैरियन्ट्स इन दि रीडिंग ऑव वैशेषिक सूत्राज | खण्ड ७, | १९२९ ई० |
| (२०) हिस्ट्री ऐण्ड बिबलियोग्राफी ऑव न्याय-वैशेषिक लिटरेचर | खण्ड ७ | ,, ,, |
| (२१) ग्लीनिंग्ज फ्राम दि तन्त्राज (दि टेन महाविद्याज) | खण्ड ७, | ,, ,, |
| (२२) दि डेट ऑव मधुसूदन सरस्वती | खण्ड ७, | ,, ,, |
| (२३) डिस्क्रिप्टिव नोट्स ऑन संस्कृत मैनुस्क्रिप्ट्स | खण्ड ७, | ,, ,, |
| (२४) मिस्टिसिज्म इन वेद | खण्ड ८, | १९३० ई० |
| (२५) दि लाइफ ऑव ए योगिन् | खण्ड ९, | १९३४ ई० |
| (२६) दि फिलासफी ऑव दि त्रिपुरा-तन्त्र | खण्ड ९, | ,, ,, |
| (२७) नोट्स आन पाशुपत फिलासफी | खण्ड ९, | ,, ,, |
| (२८) दि कन्सेप्शन ऑव फिजिकल ऐण्ड सुपर फिजिकल आर्गेनिज़्म इन संस्कृत लिटरेचर | खण्ड १०, | १९३८ ई० |
| (२९) सम ऐस्पेक्ट्स ऑव दि फिलासफी ऑव शाक्त-तन्त्राज | खण्ड १०, | ,, ,, |
| (३०) ए शार्ट नोट ऑन तत्व-समास (सांख्य) | खण्ड १०, | ,, ,, |

## ग्रन्थों की भूमिका

(क) बंगला—

(प्राक्कथन, प्रस्तावना, सम्मति, मुखबन्ध, परिचिति, श्रद्धाञ्जलि आदि के रूप में)

१. स्तवाञ्जलि (श्री हरिहर बाबा की)—लेखक-नकुलेश्वर मजूमदार प्रकाशक—पं० रामचन्द्र चक्रवर्ती, स० १९९० ई०

२. अगस्त्यचरित—ले० श्री तारामोहन शास्त्री, (बंगाब्द, १३३१, १९२४ ई०)

३. ब्रह्मचर्य-शिक्षा—लेखक —श्री पार्वतीचरण भट्टाचार्य, काशी, १९२४ ई०

४. हिमालयेर पञ्चतीर्थ—ले० श्री सुशीलकुमार भट्टाचार्य, कलकत्ता

५. गीता-व्याख्या—ले०, भूपेन्द्रनाथ सान्याल वर्ष बंगाब्द, १३४० (१९३३) ई०

६. देवी युद्धे चिन्तनीय—लेखक श्री दुर्गा चैतन्य भारती, काशी

७. सद्गुरु वाणी (प्रथम संस्करण) लेखक—श्री हरिनारायण पालधि,
प्रकाशक—सरोजरञ्जन मुकर्जी, पुरुलिया, बंगाल
वर्ष—१९३८ ई० (बंगाब्द १३४५)

८. श्री श्री माँ आनन्दमयी (प्रथम भाग), ले० श्री गुरुप्रिया देवी,
प्रकाशक—आनन्दमयी संघ, भदैनी, बनारस
वर्ष—१९३७-३८

९. दानविधि—ले०—श्री महेशचन्द्र भट्टाचार्य, काशी
(सप्तम संस्करण)
वर्ष—बंगाब्द १३४९ (१९५४ ई०)

१०. श्री श्री सिद्धिमाता प्रसंग—ले०—श्री राजबाला देवी
वर्ष—बंगाब्द १३५९ (१९५२ ई०)

११. बंगलाय रामचरित मानस—अनु०—श्री वीरेन्द्रलाल भट्टाचार्य,
(रामचरित मानस का बंगला अनुवाद)
वर्ष—बंगाब्द १३६० (१९५३ ई०)

१२. अखण्ड महायज्ञ—ले०—श्री गुरुप्रिया देवी,
प्रकाशक—श्री आनन्दमयी संघ, वाराणसी

१३. जपसूत्र (भाग ३) ले०—स्वामी प्रत्यगात्मानन्द सरस्वती,
वर्ष—बंगाब्द १३६० (१९५३ ई०)

१४. नादलीलामृत—ले०—बाबा सीतारामदास ओंकारनाथ,
वर्ष—बंगाब्द १३६३ (१९५६ ई०)

१५. सुधाञ्जलि—श्री इन्दिरा देवी, श्री दिलीपकुमार राय,
प्रकाशक—एम० जे० शाहानी, हरिकृष्ण मन्दिर, गणेशखिण्ड रोड, पूना—५
वर्ष—१९५६ ई०

१६. भक्तिरसामृत—ले०—निवारणचन्द्र वन्द्योपाध्याय,

१७. श्री गुरुतत्त्व—ले०—सुरेन्द्रनाथ सेन, कलकत्ता ( द्वितीय संस्करण )

१८. गीताय सुखेर तत्त्व—ले०—कालीचरण चट्टोपाध्याय, देवघर (बिहार)
वर्ष—१९५८ ई०

१९. मातृवाणी, प्रकाशक—श्री आनन्दमयी संघ, वाराणसी
वर्ष—१९५८ ई०

२०. श्री श्री रामठाकुर व माधव पागला ( श्री गुरुतत्व-साधन )
प्रकाशक—काशी
वर्ष—१९६० ई०

२१. ईश्वरसूत्र—ले० स्वामी निखिलानन्द, कलकत्ता

२२. शवशिवारहस्य—ले० स्वामी निर्मलानन्द, काशी

वर्ष—बंगाब्द १३६७, (१९६० ई०)

२३. ज्ञानेश्वरी ( बंगानुवाद )—अनु०–प्राणकिशोर गोस्वामी, कलकत्ता

वर्ष—१९६१ ई०

२४. ठाकुरेर चीठी—सं० ज्यतीन्द्रमोहन चट्टोपाध्याय, सदानन्द ब्रह्मचारी

प्रकाशक—डॉ० शशिभूषणदास गुप्त, कलकत्ता

वर्ष—१९६१ ई०

२५. आनन्दमयी माँ—ले० श्री गंगासमीरण

प्रकाशक—कलकत्ता

वर्ष—१९६२ ई०

२६. गीता ( गद्यानुवाद ) अनु०–श्री हरिदास सिद्धान्त, कलकत्ता

वर्ष—१९६३ ई०

२७. श्री चक्रेर अवतरण ( विश्वसृष्टि-रहस्य )—तृतीय संस्करण ( श्री गुरुतत्व का पूरक अंश )

ले०—श्री सुरेन्द्रनाथ सेन, कलकत्ता

प्रकाशक—कलकत्ता

वर्ष—१९६३ ई०

२८. बँगला रामचरित-मानस—अनु० वीरेन्द्रलाल भट्टाचार्य,

वर्ष—१९६३ ई०

२९. कृष्णकथा ओ काहिनी—सं०–दिलीपकुमार राय,

वर्ष—१९६४ ई०

३०. भागवती कथा वो महाभारतीय कथा—लेखक श्री दिलीपकुमार राय, कलकत्ता ( दूसरा संस्करण )

वर्ष—१९६४ ई०

३१. ठाकुरेर जीवनी—ले०–ज्यतीन्द्रमोहन चट्टोपाध्याय ( प्रेमानन्द )

प्रकाशक—कलकत्ता

वर्ष—१९६४ ई० ( बंगाब्द १३७१ )

३२. गाथा—( बंगानुवाद एवं भाष्य सहित )

अनु०—ज्यतीन्द्रमोहन चट्टोपाध्याय, कलकत्ता

वर्ष—१९६४ ई०

३३. यज्ञ— लें०—स्वामी प्रेमानन्द,
प्रकाशक—सदानन्द ब्रह्मचारी, काशी
वर्ष—१९६५ ई०

३४. श्री ब्रह्मयज्ञ मायेर शतस्फूर्ति संगीतावली, लें०—कलकत्ता,
प्रकाशक—स्वामी शाश्वतानन्द, देवघर ( बिहार )
वर्ष—१९६५ ई०

३५. श्री श्री ठाकुर रामचन्द्र देव—लें०—विश्वेश्वर चट्टोपाध्याय, दिल्ली
वर्ष—१९६५ ई०

३६. काशीवासी ( साप्ताहिक ) सं० अर्द्धेन्दु कुमार व गांगुली, काशी
वर्ष—१९६६ ई०

३७. प्रत्यभिज्ञा हृदय ( बंगानुवाद )—अनु०-डॉ० रामअधिकारी, काशी
प्रकाशक—बर्दवान विश्वविद्यालय, ( पश्चिमी बंगाल )
वर्ष—१९६६ ई०

## ग्रन्थों की भूमिका

(ख) हिन्दी—

१. कामकुंज—विजयबहादुर सिंह,
प्रकाशक—नागेश्वर प्रसाद मिश्र
महाशक्ति-साहित्य-मन्दिर, बुलानाला, बनारस
वर्ष—१९३२ ई०

२. वेदान्त-दर्शन ( रत्नप्रभानुवाद )—अनु०-भोले बाबा, बनारस
प्रकाशक—अच्युत-ग्रन्थमाला,
वर्ष—१९३६ ई०

३. श्री सद्गुरु संग—मूललेखक—श्री कुलदानन्द ब्रह्मचारी,
अनुवादक—श्री लल्लीप्रसाद पाण्डे,
प्रकाशक—गौरांगसुन्दर दा
२०, दमीहाटा स्ट्रीट, बड़ाबाजार, कलकत्ता
वर्ष—१९३८ ई०

४. भारतीय दर्शन—लें०—पं० बलदेव उपाध्याय, काशी
प्रकाशक—शारदा मन्दिर, गणेश दीक्षित लेन, बनारस
वर्ष—१९४२ ई०

५. बौद्धदर्शन—लेखक—पं० बलदेव उपाध्याय (अँग्रेजी में)
प्रकाशक—शारदा मन्दिर, गणेश दीक्षित लेन, बनारस
वर्ष—१९४६ ई०

६. अमृतमन्थन—ले० डॉ० मंगलदेव शास्त्री, काशी
जैनदर्शन—ले०-डॉ० महेन्द्रकुमार जैन, न्यायाचार्य
प्रकाशक—गणेशप्रसाद वर्णी ग्रन्थमाला
वर्ष—सं० २०१२ (१९५५ ई०)

७. सुधांजलि—इन्दिरा देवी, दिलीपकुमार राय
प्रकाशक—एम० जे० शाहानी, हरिकृष्ण मन्दिर, गणेशखिन्ड रोड, पूना–५
वर्ष—१९५६ ई०

८. रामभक्ति में रसिक-सम्प्रदाय—
ले०—डॉ० भगवतीप्रसाद सिंह
प्रकाशक—अवध-साहित्य-मन्दिर, बलरामपुर
वर्ष—१९५७ ई०

९. बौद्धधर्म-दर्शन—ले०-आचार्य नरेन्द्रदेव,
प्रकाशक —राष्ट्रभाषा-परिषद्, बिहार, पटना
वर्ष—१९५६ ई०

१०. श्री सिद्धिमाता प्रसंग—मूल लेखिका (बंगाल) श्री राजबाला देवी,
अनुवादक—श्री श्री कृष्णपन्त,
प्रकाशक—श्री सदानन्द दास,
वर्ष—१९५६ ई०,

११. तान्त्रिक बौद्ध-साधना और साहित्य—ले०-डॉ० नागेन्द्रनाथ उपाध्याय,
प्रकाशक—नागरी-प्रचारणी-सभा, काशी
वर्ष—१९५८ ई०

१२. श्री प्रभुदेव-वचनामृत—(कन्नड़ से अनूदित)
अनुवादक—श्री शिवकुमार देव
सम्पादक—म० म० पं० गोपीनाथ कविराज, पं० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र
प्रकाशक—नागरी-प्रचारिणी-सभा, काशी
वर्ष—सं० २११७, (१९६० ई०)

१३. ब्रह्मसूत्रों के वैष्णव-भाष्यों का तुलनात्मक अध्ययन
लेखक—डॉ० रामकृष्ण आचार्य,
प्रकाशक—विनोद-पुस्तक-मन्दिर, हास्पिटल रोड, आगरा
वर्ष—१९६० ई०

१४. दुर्गा-सप्तशती का आध्यात्मिक रहस्य—लेखक—श्री काशीनाथ झा,

वर्ष—१९६२ ई०

१५. निम्बार्क वेदान्त—लेखक—श्री ललितकृष्ण गोस्वामी,

वर्ष—१९६३ ई०

१६. भारत के महान् साधक—लेखक—श्री शंकरनाथ राय,

प्रकाशक—निर्भय राघव मिश्र, नवभारत प्रेस, लहेरिया सराय, दरभंगा (बिहार)

वर्ष—१९६४ ई०

१७. योगमनोविज्ञान—लेखक—डॉ० शान्तिप्रकाश आत्रेय,

प्रकाशक—दि इन्डियन स्टैन्डर्ड पब्लिकेशन्स, वाराणसी-५

वर्ष—१९६५ ई०

१८. नाथ और सन्त-साहित्य : तुलनात्मक अध्ययन—डॉ० नागेन्द्रनाथ उपाध्याय,

वर्ष—१९६५ ई०

१९. ज्ञानदीप-बोध—(गोरख-दत्तात्रेय संवाद)—अनुवादक—दत्तात्रेय ब्रह्मचारी,

वर्ष—१९६५ ई०

२०. मन्त्र और मातृकाओं का रहस्य—लेखक डॉ० शिवशंकर अवस्थी,

प्रकाशक—चौखम्भा विद्याभवन, काशी

वर्ष—१९६५ ई०

२१. प्राचीन भारतीय साहित्य की सांस्कृतिक भूमिका—

लेखक—डॉ० रामजी उपाध्याय

प्रकाशक—लोकभारती प्रकाशन, महात्मा गांधी मार्ग, इलाहाबाद-१

वर्ष—१९६६ ई०

२२. जैन-न्याय—लेखक—पं० कैलाशचन्द्र शास्त्री सिद्धान्ताचार्य,

प्रकाशक—स्याद्वाद जैन विद्यालय, वाराणसी

वर्ष—१९६६ ई०

२३. भारतीय काव्य—ले०—पं० बिहारीलाल शर्मा, काशी

वर्ष—१९६६ ई०

## ग्रन्थोंकी भूमिका

(ग) संस्कृत—

कविराजजी द्वारा लिखित प्राक्कथन सहित प्रिन्सेस ऑव वेल्स, सरस्वती भवन ग्रन्थमाला के अन्तर्गत प्रकाशित ग्रन्थ—

प्रकाशक—गवर्नमेन्ट संस्कृत कॉलेज, बनारस

१. किरणावली-भास्कर : उदयन की 'किरणावली' ( द्रव्य प्रकरण) पर भाष्य ।
भाष्यकार—पद्मनाभ मिश्र
सम्पा०—कविराजजी
सं०—१

२. कुसुमाञ्जलि-बोधनी—उदयन की 'न्याय-कुसुमाञ्जलि' पर भाष्य
भाष्यकार—वरदराज
सम्पा०—कविराजजी
सं०—४

३. रस-सार :— उदयन की 'किरणावली' (गुण-प्रकरण) पर भाष्य
भाष्यकार—भट्ट वादीन्द्र
सम्पा०—कविराजजी
सं०—५

४. योगिनीहृदय-दीपिका—(वामकेश्वर तन्त्रान्तर्गत 'योगिनीहृदय' पर भाष्य)
भाष्यकार—अमृतानन्दनाथ
सम्पा०—कविराजजी
सं०—७

५. भक्ति-चन्द्रिका— शाण्डिल्य-भक्तिसूत्र पर भाष्य
भाष्यकार—नारायण तीर्थ
सम्पा०—कविराजजी
सं०—९

६. सिद्धान्त-रत्नम्—(भाग–१) ले०—बलदेव विद्याभूषण
सम्पा०—कविराजजी
सं०—१०

७. सिद्ध-सिद्धान्त-संग्रहः—संग्रहकर्ता—बलभद्र
सम्पा०—कविराज जी
सं०—१३

८. त्रिपुरा-रहस्यम्—(भाग १), सं०—१५
सम्पा०—कविराजजी

९. गोरक्ष-सिद्धान्त-संग्रहः—सं० १८, १९२५ ई०
सम्पा०- कविराजजी

१०. मांस-तत्व-विवेकः (धर्मशास्त्र)—रचयिता—विश्वनाथ पञ्चानन भट्टाचार्य
सम्पा०—जगन्नाथ शास्त्री होशिंग
सं०—२०

११. नवरात्र-प्रदीपः (धर्मशास्त्र)—रचयिता—नन्दपण्डित धर्माधिकारी
सम्पा०—पं० बैजनाथ शास्त्री बरकले
सं०—२२

१२. रामतापिनीयोपनिषद्—(रामकाशिका तथा आनन्दनिधि नामक पूर्वोत्तर-तापिनी टीका सहित)
सम्पा०—अनन्तराम शास्त्री वेताल
टीकाकार—आनन्दवन
सं०—२४

१३. विद्वच्चरित-पञ्चकम्—रचयिता तथा सम्पा०—पं० नारायण शास्त्री खिस्ते
सं०—२७

१४. व्रत-कोशः— संकलनकर्ता सम्पा०—पं० जगन्नाथ शास्त्री होशिंग
सं०—२८

१५. तन्त्ररत्नम्—(मीमांसा)—रचयिता—पार्थसारथि मिश्र
सम्पा०—डॉ० गंगानाथ झा
सं०—३१
वर्ष, १९३०

१६. आनन्दकन्द-चम्पू—रचयिता—मित्र मिश्र
सम्पा०—पं० नन्दकिशोर शर्मा
सं०—३६

१७. कालतत्व-विवेचनम्—भाग १, २, रचयिता—रघुनाथ भट्ट
सम्पा०—पं० नन्दकिशोर शर्मा
सं०—४०

१८. भेदसिद्धिः (न्याय)—रचयिता—पं० विश्वनाथ भट्टाचार्य
सम्पा०—सूर्यनारायण शुक्ल
सं०—४२
वर्ष—१९३३ ई०

१९. स्मार्त्तोल्लासः—(भाग—१)
सम्पा०—भगवत्प्रसाद मिश्र
सं०—४३
वर्ष—१९३३ ई०

२०. किरणावली-प्रकाशः (वैशेषिक)—भाग १, २ (गुण-प्रकरण)
सम्पा०—पं० बदरीनाथ शास्त्री
सं०—४५

२१. भेद जयश्री— रचयिता—तर्कवागीश पं० वेणीदत्त भट्ट
सम्पा०—त्रिभुवनप्रसाद उपाध्याय
सं०—४७
वर्ष—१९३३ ई०

२२. सम्यक् सम्बुद्ध भाषित प्रतिमालक्षणम्—(टीका)
टीकाकार—हरिदास मित्र एम० ए०, शान्ति-निकेतन
सं०—४८
वर्ष—१९३३ ई०

२३. मातृकाचक्र-विवेकः (तन्त्र) सटीक—स्वतन्त्रानन्द नाथ
सम्पादक—पं० ललिताप्रसाद उत्रराल
सं०—५०

२४. भगवन्नाम माहात्म्य-संग्रहः—संकलनकर्ता—परमहंस रघुनाथेन्द्र यति
सम्पा०—पं० अनन्त शास्त्री फड़के
सं०—५६
वर्ष—१९३४ ई०

२५. ख्यातिवादः (वेदान्त)—कर्ता—शंकर चैतन्य भारती
सं०—५८

२६. सांख्य-तत्त्वालोकः—रचयिता—हरिहरानन्द
सम्पा०—यज्ञेश्वर घोष
सं०—५९

२७. संक्षेप शारीरकम् (वेदान्त)—भाग १ (तत्त्वबोधिनी व्याख्या)
रचयिता—सर्वज्ञात्म मुनि
व्याख्याकार—नृसिंहाश्रम
वर्ष—१९३६ ई०

२८. वसिष्ठ-दर्शनम्—संकलनकर्ता—डॉ० भीखनलाल आत्रेय, काशी
सं०—६४

२९. मध्वमुखालंकार (माध्ववेदान्त)—रचयिता—वनमाली मिश्र
सम्पा०—नृसिंहाचार्य वरखेडकर
सं०—६८
वर्ष—१९३६ ई०

३०. उपेन्द्र-विज्ञान—ले०—उपेन्द्रदत्त
( स्वामी भास्करानन्द के गुरु )
सम्पा०—डॉ० मंगलदेव शास्त्री
सं०—७३

३१. योगिनी-हृदय ( अमृतानन्दनाथ कृत दीपिका तथा
भास्कर राय कृत सेतुबन्ध नामक दो भाष्यों सहित )
प्रकाशक—वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय
वर्ष—१९६४ ई०

अन्य संस्कृत-ग्रन्थ ( जिनकी भूमिका कविराजजी ने लिखी )—

१. काल-सिद्धान्त-दर्शिनी—ले०—म० म० हाराणचन्द्र भट्टाचार्य
प्रकाशक—श्री जीवन्याय तीर्थ भट्टाचार्य, कलकत्ता
वर्ष—१८५९, शक (१९३७ ई०)

२. ब्रह्मसूत्र (शक्तिभाष्य)—भाष्यकार—पंचानन तर्करत्न, काशी
वर्ष—१९३७ ई०

३. चित्र-चम्पू—रचयिता—वाणेश्वर विद्यालंकार,
सम्पादक—रामचन्द्र चक्रवर्ती, काशी
वर्ष—१९४० ई०

४. सर्वोल्लास-तन्त्र—ले०—स्वामी सर्वानन्द
सम्पादक—रासमोहन चक्रवर्ती, कलकत्ता
वर्ष—१९४० ई०

५. आत्मतत्त्व-विवेक—(श्री रामतर्कालंकार, रघुनाथ तथा शंकर मिश्र के भाष्यों सहित)
प्रकाशक—चौखम्बा विद्याभवन, काशी

६. श्री जानकी-चरितामृत—रचयिता—रामसनेहीदास
प्रकाशक—श्रीमती कमला देवी
वर्ष—सं० २०१४ (१९५७ ई०)

७. न्याय-कुसुमांजलि—सं०—ढुण्ढिराज शास्त्री तथा पद्मप्रसाद भट्टराइ
प्रकाशक—चौखम्बा विद्याभवन, काशी
वर्ष—१९५७ ई०

८. ईश्वर-सूत्र—स्वामी निखिलानन्द
९. सिद्धि-विनिश्चय—मूल लेखक—अकलंक
टीकाकार—अनन्त वीर्य
सम्पादक—डॉ० महेन्द्रकुमार जैन, काशी
वर्ष—१९५८ ई०
१०. श्री सिद्धिमहारहस्यम्—अमृत वाग्भव आचार्य
वर्ष—१९६५ ई०

## ग्रन्थों की भूमिका

(घ) अंग्रेजी—

१. तन्त्र-वार्तिक (अंग्रेजी अनुवाद) मूल लेखक—कुमारिल भट्ट
अनुवादक—म० म० डॉ० गंगानाथ झा
प्रकाशक—रायल एशियाटिक सोसाइटी, बंगाल
(बिबलियोथिका इण्डिका सेरीज)
वर्ष—१९२४ ई०
२. इण्डेक्स टु रामायण—ले० मन्मथनाथ राय
प्रकाशक—संस्कृत कॉलेज, बनारस
(सरस्वती भवन स्टडीज, खण्ड ५)
वर्ष—१९२६ ई०
३. जयमंगला-भाष्य (सांख्यकारिका पर) मू० ले०—शंकराचार्य (अंग्रेजी अनुवाद)
कलकत्ता ओरियण्टल सेरीज सं० १९
अनुवादक तथा सम्पादक—डॉ० हरदत्त शर्मा
प्रकाशक—डॉ० नरेन्द्रनाथ ला, ९६ एमहर्स्ट स्ट्रीट, कलकत्ता
वर्ष—१९२६ ई०
४. कन्सेप्शन ऑव मैटर (थीसिस) ले०—म० म० डॉ० उमेश मिश्र
५. न्याय-भाष्य (अंग्रेजी अनुवाद) अनु०—म० म० डॉ० गंगानाथ झा
प्रकाशक—भण्डारकर रिसर्च इन्स्टीट्यूट, पूना
(प्रथम संस्करण, १९२४ ई०)
वर्ष—पुनर्मुद्रण, १९३९
६. स्टडी इन जैन फिलासफी—ले०—डॉ० नथमल तातिया, कलकत्ता
वर्ष—१९५० ई०

७. मदर एज़ सीन बाई हर डिवोटीज—आनन्दमयी संघ, वाराणसी
वर्ष—१९५६ ई०

८. वैदिक व्यू ऑव दि मैन एण्ड दि युनिवर्स—
लेखक—जगदीशचन्द्र चटर्जी,
प्रकाशक—कलकत्ता
वर्ष—१९५८ ई०

९. ग्लिम्प्सेज ऑव माई मास्टर (श्री सीतारामदास ओंकारनाथ)—
ले० डॉ० नीरजाकान्त चौधरी,
प्रकाशक—कलकत्ता
वर्ष—१९५८ ई०

१०. फिलासफी ऑव गोरखनाथ—ले०—अक्षयकुमार बनर्जी
प्रकाशक—गोरखनाथ मन्दिर, गोरखपुर
वर्ष—१९६१ ई०

११. स्टडीज इन दि उपनिषद्स्—डॉ० गोविन्द गोपाल मुखोपाध्याय,
प्रकाशक—कलकत्ता
वर्ष—१९६० ई०

१२. मातृवाणी— सम्पादक—आनन्दमयी आश्रम, भदैनी, काशी
प्रकाशक—आनन्दमयी संघ, वाराणसी
वर्ष—१९५९ ई०

१३. इण्ट्रोडक्शन टु सम मिस्टिक्स ऐण्ड ऐस्पेक्ट्स ऑव मिस्टिसिज्म इन मॉडर्न इण्डिया—(प्रेस में)
ले०—डॉ० शोभारानी बसु, काशी

१४. हिम्स ऑव अथर्वन् जरथुस्त्र—ज्योतीन्द्रमोहन चटर्जी, कलकत्ता
वर्ष—१९६६ ई०

## मौलिक ग्रन्थ

### (क) बँगला

१. श्री विशुद्धानन्द प्रसंग—

(क) चरित-कथा ( प्रथम खण्ड ), प्र०सं०, १३३४ बं०
द्वि० सं०, १३३५ बं०

(ख) तत्त्व-कथा ( द्वितीय खण्ड ), प्रथम संस्करण, १३३५ बं०

(ग) लीलाकथा ( दो भाग ) ( तृतीय खण्ड ),
प्रथम भाग, १३३७ बं०

वही द्वितीय भाग, प्रथम अंश, १३३७ बं०
वही, द्वितीय भाग, द्वितीय अंश, १३३८ बं०

२. अखण्ड महायोग—प्रकाशक—चक्रवर्ती चटर्जी ऐण्ड कम्पनी
१५, कॉलेज स्क्वायर, कलकत्ता
वर्ष—श्रावण, १३५५ बं०, ( १९४८ ई० )

३. पूजा—प्रकाशक—म० म० पं० गोपीनाथ कविराज
मुद्रक—८०, लोअर सर्कुलर रोड, कलकत्ता
वर्ष—१३६२ बंगाब्द (१९५५ ई०)

४. साधु-दर्शन ओ सत्-प्रसंग
प्रकाशक—
प्रथम भाग—प्रथम संस्करण, १३६९ बं० (१९६२ ई०)
द्वितीय संस्करण, बं०
द्वितीय भाग—प्रथम संस्करण, १३७० बं०

५. तन्त्र ओ आगम शास्त्रेर दिग्दर्शन—
प्रकाशक—कलकत्ता संस्कृत कॉलेज
वर्ष—१३६९ बं०

६. विशुद्ध वाक्यामृत—
प्रकाशक—श्री विशुद्धानन्द काननाश्रम, मलदहिया, वाराणसी
वर्ष—१३७१ बं० (१९६४ ई०)

७. भारतीय साधनार धारा—
प्रकाशक—राजकीय संस्कृत कॉलेज, कलकत्ता
वर्ष—१३७२ बं०

८. साहित्य-चिन्ता—
प्रकाशक—इण्डियन एसोशियेटेड पब्लिशिंग कम्पनी प्रा०लि०,
९३, महात्मा गान्धी रोड, कलकत्ता–७
वर्ष—जनवरी, १९६६

९. तान्त्रिक सिद्धान्त ओ साधना—( प्रेस में )
प्रकाशक—बर्दवान विश्वविद्यालय, पश्चिमी बङ्गाल

१०. श्रीकृष्ण प्रसंग—
प्रकाशक—सदानन्द ब्रह्मचारी,
श्रीकृष्णसंघ, कालिया गली, काशी
वर्ष—१९६७ ई०

## (ख) हिन्दी

१. पूजातत्त्व—प्रकाशक- म० म० पं० गोपीनाथ कविराज
प्राप्ति-स्थान—ओंकारनाथ मुद्गल
५२।४६, लक्ष्मी कुण्ड, वाराणसी

२. तान्त्रिक वाङ्मय में शाक्त-दृष्टि—
प्रकाशक—बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना
वर्ष—१९६३ ई०

३. भारतीय संस्कृति और साधना ( दो खण्ड )
प्रकाशक—बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना
प्रथम खण्ड १९६३, द्वितीय खण्ड १९६४ ई०

४. काशी की सारस्वत-साधना—प्रकाशक—बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना
वर्ष—१९६५ ई०

५. तान्त्रिक साहित्य—प्रकाशक—हिन्दी समिति, उत्तर-प्रदेश शासन, लखनऊ ( प्रेस में )

६. श्रीकृष्ण प्रसंग—प्रकाशक—भारतीय विद्या प्रकाशन, वाराणसी

७. साधुदर्शन ओ सत्प्रसंग ( प्रथम भाग )
प्रकाशक—भारतीय विद्या प्रकाशन, वाराणसी।
वर्ष—१९६७ ई०
द्वितीय भाग—वही

## (ग) अँग्रेजी

१. ए कैटालाग ऑव संस्कृत मैनुस्क्रिप्ट्स एक्वायर्ड फॉर संस्कृत कॉलेज, बनारस ड्यूरिंग १९१८–१९१९ ई०
प्रकाशक—सुपरिन्टेन्डेन्ट स्टेशनरी ऐण्ड प्रिन्टिंग यू० पी०, लखनऊ, इलाहाबाद।

२. डिस्क्रिप्टिव केटलाग ऑव मीमांसा मैनुस्क्रिप्ट्स इन दि संस्कृत कॉलेज, बनारस ( इन्ट्रोडक्शन )—
प्रकाशक—सुपरिन्टेन्डेन्ट स्टेशनरी ऐण्ड प्रिन्टिंग यू० पी०, इलाहाबाद
वर्ष—१९२३ ई०।

३. बिबलियोग्राफी ऑव न्याय वैशेषिक लिटरेचर—
प्रकाशक—देवीप्रसाद चटर्जी, शम्भुनाथ पण्डित स्ट्रीट, कलकत्ता
वर्ष—१९६१ ई०।

## सम्पादित ग्रन्थ

### (क) बँगला

१. विशुद्ध वाणी—१९ खण्ड
प्रकाशक—श्री विशुद्धानन्द कानन,
मलदहिया, वाराणसी।

### (ख) संस्कृत

प्रिन्सेस ऑव वेल्स सरस्वती भवन टेक्स्ट्स (म० म० पं० गोपीनाथ कविराजद्वारा प्रस्तावना सहित सम्पादित)

१. किरणावली-भास्कर (वैशेषिक, द्रव्य सेक्शन)—उदयन की किरणावली पर भाष्य
संख्या—१
भाष्यकार—पद्मनाभ मिश्र,

२. कुसुमाञ्जलि-बोधनी (प्राचीन न्याय)
उदयन की न्याय-कुसुमांजलि पर प्राचीन टीका
सं०—४
टीकाकार—वरदराज।
वर्ष—१९२२ ई०

३. रस-सार (वैशेषिक, गुण सेक्शन)—उदयन की 'किरणावली' पर भाष्य।
भाष्यकार—वादीन्द्र भट्ट

४. योगिनी हृदय-दीपिका (तन्त्र) भाग—१, २
वामकेश्वर तन्त्र के एक भाग 'योगिनी-हृदय' पर भाष्य।
सं०—७
भाष्यकार—अमृतानन्द नाथ।
वर्ष—१९२४ ई०

५. भक्तिचन्द्रिका (भक्तिशास्त्र) प्रथम भाग
शाण्डिल्य भक्तिसूत्र पर भाष्य।
सं०—९
भाष्यकार—नारायण तीर्थ।

६. सिद्धान्त-रत्न—रचयिता—बलदेव विद्याभूषण
(इन्ट्रोडक्शन टु आथर्स गोविन्द भाष्य ऑन ब्रह्मसूत्र)
सं०—१०
वर्ष—१९२४ ई०

७. सिद्ध-सिद्धान्त-संग्रह—(गोरखनाथ दर्शनपन्थी ग्रन्थ)
सं०—१३
संग्रहकर्ता—बलभद्र
वर्ष—१९२५ ई०

८. त्रिपुरा-रहस्य—(ज्ञान खण्ड) चार भाग—भाग १, वर्ष १९२५ ई०
सं०—१५ भाग २, वर्ष १९२७ ई०
त्रिपुरारहस्य ( ज्ञान खण्ड ) भाग ३, ,, १९३० ई०
,, ४, ,, १९३३ ई०

९. गोरक्ष सिद्धान्त संग्रह (गोरखनाथपन्थी ग्रन्थ)।
सं०—१८
वर्ष—१९२५ ई०

१०. सारस्वतालोक—प्रथम किरण
(महाकवि भारविका परिचय)

## (ग) अंग्रेजी

१. सरस्वती भवन स्टडीज, खण्ड १,–प्रकाशक–गवर्नमेण्ट संस्कृत कॉलेज, वाराणसी
२. ,, खण्ड २, ,,
३. ,, खण्ड ३, ,,
४. ,, खण्ड ४, ,,
५. ,, खण्ड ५, ,,
६. ,, खण्ड ६, ,,
७. ,, खण्ड ७, ,,
८. ,, खण्ड ८, ,,
९. ,, खण्ड ९, ,,
१०. ,, खण्ड १०, ,,

# सत्संग

सन्त-दर्शन और तत्त्वानुसन्धान कविराजजी के आध्यात्मिक जीवन के दो मुख्य सम्बल रहे हैं। इनके विराट् व्यक्तित्व का संघटन सन्तकृपोपलब्ध ज्ञानकणों द्वारा ही सम्भव हुआ। स्वरूपज्ञान के विभिन्न स्तरों में रमण करनेवाले साधनामार्ग के पथिकों से प्रत्यक्ष सम्पर्क स्थापित कर इन्होंने जो स्फुलिंग संचित किये कालान्तर में वे ही समवेत रूप में इनके अन्तःप्रकाश के कारण बने।

**सत्संग का स्वरूप**

कविराजजी की यह सत्संगचर्या स्वरूप के विचार से दो प्रकार की रही है—प्रत्यक्ष तथा परोक्ष। यहाँ प्रत्यक्ष से तात्पर्य महात्माओं से व्यक्तिगत रूपेण स्थापित साक्षात् सम्बन्ध से है और परोक्ष से उनके जीवन, साधना-प्रणाली, सिद्धि आदि के सम्बन्ध में, साक्षात् दर्शन के अभाव में, अन्य स्रोतों से उपलब्ध सूचनाओं तथा उपदेशों से। इस अध्याय में जिन सन्तों के वृत्त वर्णित हैं उनमें केवल ढाका के प्रसिद्ध महापुरुष लोकनाथ ब्रह्मचारी द्वितीय वर्ग में आते हैं, शेष सभी प्रथम के अन्तर्गत हैं। इस प्रथम वर्ग में भी, सम्पर्क की अवधि तथा सम्बन्ध के उत्कर्ष के विचार से, तीन श्रेणियाँ हैं—

१. ऐसे महापुरुष जिनसे कविराज जी का दीर्घकालव्यापी तथा प्रगाढ़ सम्बन्ध रहा है और जो इनके साधक-जीवन के निर्माण में विशेष सहायक हुए हैं। इस प्रकार के कई विशिष्ट सन्तों की छत्रछाया आचार्यपाद को ढाका के प्रारम्भिक छात्र-जीवन से लेकर अबतक प्राप्त है। महाशय रामदयाल मजूमदार, स्वामी योगत्रयानन्द, गुरुदेव परमहंस विशुद्धानन्द, महात्मा राम ठाकुर, ज्योतिजी, पागल बाबा, सिद्धिमाता और माँ आनन्दमयी इसी प्रकार की विभूतियाँ हैं। इनके सान्निध्य, स्नेह-सौहार्द तथा पथप्रदर्शन का कविराज जी के साधन-देह के पोषण और विकास में मुख्य योग रहा है।

२. ऐसे महात्मा जिनके सत्संग-लाभ का सुयोग तो इन्हें बहुत थोड़े समय तक मिला किन्तु उस अल्पकालीन सम्पर्क में ही इन्हें विशेष प्रकाश की प्राप्ति हो गई। इस सन्दर्भ में हरद्वार के प्रसिद्ध सन्त भोलागिरि, वृन्दावन के बाबा सन्तदास, देवघर के ब्रह्मचारी बालानन्द, विश्वरंजन ब्रह्मचारी, कालीनाथ स्वामी, टूड़ीपार का बाबा, सच्चा बाबा, मेहेर बाबा—प्रभृति सन्तों का नाम विशेष उल्लेखनीय है। इनके स्वल्प-कालीन सत्संग से उपलब्ध तत्त्वज्ञान की, कविराजजी के मानसपटल पर, एक अमिट रेखा खिंच गई।

## उद्देश्य

कविराजजी के सन्तदर्शन और सत्संग का मुख्य उद्देश्य तत्वालोचन रहा है, सामान्य लोगों की भाँति लौकिक प्रयोजन की सिद्धि नहीं। सन्तपद के उत्कर्ष सम्बन्धी इनका मानदण्ड इतना ऊँचा रहा है कि वहाँ तक सामान्य साधक पहुँच ही नहीं सकते। जिनकी शिक्षा में कोई विलक्षणता नहीं और जिनके व्यक्तित्व में कोई वैशिष्ट्य नहीं ऐसे साधु इनके प्रणम्य मात्र रहे हैं, सम्पर्क स्थापना के योग्य नहीं। सन्तों के शास्त्रज्ञान तथा बाह्य-प्रतिष्ठा पर ध्यान न देते हुए इन्होंने साधना के क्षेत्र में उनकी गति और पहुँच को ही उन्नति की कसौटी माना है। इसीलिये यहाँ उनके लौकिक जीवन की घटनाएँ बहुत कम दी गई हैं।

### सम्पर्क-स्थल

काशी कविराजजी का मुख्य कर्मक्षेत्र तथा साधनाभूमि रही है। अतः अधिकांश सन्तों का साक्षात्कार इन्हें यहीं हुआ। इस पुण्य-भूमि में ऐसे स्थान हैं—नगर के भीतर स्थापित विविध सन्ताश्रम, मन्दिर, मठ, सन्तसेवी एवं श्रद्धालु सद्गृहस्थों के आवासस्थल तथा गङ्गातटवर्ती घाट, जहाँ बाहर से आये हुए सन्त प्रायः ठहरते हैं। १९११ ई० से लेकर १९३७ ई० तक ये नियमित रूप से गङ्गातट-सेवन के उद्देश्य से अपराह्णकाल में दशाश्वमेध घाट से लेकर केदारघाट के बीच किसी स्थान पर मित्रवर्ग के साथ बैठकर अध्यात्मचर्चा किया करते थे। यहाँ नवागत सन्तों के विषय में सूचनाएँ मिलती थीं और यदाकदा उनके दर्शन भी हो जाते थे।

कविराजजी के जीवन में आनेवाले इस प्रकार के अन्य महत्वपूर्ण स्थल हैं—प्रयाग, हरद्वार तथा जगन्नाथपुरी। इनमें से प्रथम दो में प्रति बारहवें वर्ष लगने वाले कुम्भमेलों में इनके जाने का प्रधान लक्ष्य होता था समागत सन्तों का दर्शन लाभ। जगन्नाथपुरी से तो इनका घनिष्ठ परिचय बाल्यकाल से ही स्थापित हो गया था। वहाँ इनके कई सम्बन्धी तीर्थ-सेवन के निमित्त बहुत पहले से रहते थे। पीछे गुरुदेव का आश्रम भी वहाँ स्थापित हो गया था। तब से ये सेवानिवृत्तिकाल और उसके बहुत पीछे तक ग्रीष्मकाल में प्रायः प्रतिवर्ष वहाँ जाकर ठहरते थे और गुरुदेव तथा अन्य सन्तों के सान्निध्य में अध्यात्म-चर्चा करते हुए कालयापन करते थे। कभी-कभी वृन्दावन तथा वैद्यनाथधाम भी जाते थे।

सन्त-दर्शन विषयक इनकी अन्तःप्रेरणा इतनी प्रबल रही है कि सेवाकाल में भी किसी उच्चाधिकारी के काशी आने पर ये बिना बुलाये अथवा कर्तव्य-पालन सम्बन्धी किसी नितान्त आवश्यकता के अभाव में उससे मिलने कभी नहीं गये किन्तु किसी महात्मा की ख्याति सुनकर उसके दर्शन के लिए दस-पाँच मील की तो बात ही क्या, सैकड़ों मील की यात्रा भी इन्हें रंचमात्र भी कभी कष्टप्रद नहीं लगी। हरद्वार में

'शोभा' नाम की एक जन्मसिद्ध बालिका की अलौकिक शक्ति का वृत्तान्त सुनकर ये अपने कुछ मित्रों के साथ कोमिल्ला (पूर्व-बङ्गाल) में स्थित उसकी जन्मभूमि को गये और उसका साक्षात्कार कर प्रसन्न हुए। इस सम्बन्ध में अर्थ एवं समय की हानि तथा शारीरिक कष्ट की अवहेलना कर ये एकनिष्ठ भाव से अपने लक्ष्य की ओर निरन्तर बढ़ते रहे।

## सन्तों के प्रकार भेद

सत्संग में कविराजजी ने धर्म, जाति, आचार, देशकाल तथा वयोगत भेद को स्थान न देकर सत्यान्वेषण को ही प्रधानता दी। सन्तों में उपासना, आश्रमगत तथा दर्शनगत विभिन्नता भी इनकी दृष्टि में महत्वहीन रही। इन सभी बाह्यावरणों को पाकर इनकी अन्तःभेदिनी दृष्टि सन्तों की साधना में निहित सारतत्व के अनुसन्धान तथा आलोचन में ही प्रवृत्त हुई। इनके श्रद्धास्पद सन्तों में हिन्दू, मुसलमान, पारसी, ईसाई आदि विविध धर्मों तथा उनके अनुगत विभिन्न सम्प्रदायों, जातियों तथा उपजातियों के अनुयायी रहे हैं। इस क्षेत्र में न तो इन्होंने वैष्णव, शैव, शाक्तादि का भेद रखा, न ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थी, संन्यासी का और न द्वैत, अद्वैत, द्वैताद्वैत तथा विशिष्टाद्वैत मत के माननेवाले का। तात्विक दृष्टि से सभी प्रकार के साधकों में ऐक्यानुभव का सूत्र इनकी आँखों से कभी ओझल नहीं हुआ। इस मार्ग में ये ज्यों-ज्यों अग्रसर होते गये, इन्हें अनुभव होता गया कि प्रत्येक साधक की कुछ न कुछ व्यक्तिगत विलक्षणता होती है और वह उसी के द्वारा अपने इष्टदेव का साक्षात्कार करता है। अतः साधना के क्षेत्र में कोई भी किसी का पूर्णरूपेण अनुगमन नहीं कर सकता। साधन-मार्ग के अत्युच्च शिखर पर आरूढ़ सन्तों के जीवन से इन्होंने यही शिक्षा ग्रहण की। सत्यान्वेषी को इन विलक्षणताओं तथा विभिन्नताओं के अन्तस्तल में विद्यमान सहज समानता का सन्धान ही अपना लक्ष्य रखना चाहिये।

## सत्संग विषयक दृष्टिकोण

सत्संग-प्राप्ति की प्रक्रिया में कविराजजी का विचार सन्तों को उन्हीं की दृष्टि के अनुसार देखने का रहा है, अपनी दृष्टि के अनुरूप नहीं। इनका यह दृढ़ विश्वास है कि जिज्ञासुओं के समक्ष महापुरुष अपना स्वरूप इसी पद्धति का अनुगमन करने पर उद्घाटित करते हैं। कुतर्की अथवा दुराग्रही उनके रहस्यपूर्ण व्यक्तित्व का आवरण-भेद कर ही नहीं सकते। अतः सत्संग-चर्चा की पहली शर्त है—आत्मसमर्पण, कम से कम उतने समय के लिए अपनी व्यक्तिगत मान्यताओं का पूर्ण रूपेण लय, श्रद्धास्पद सन्त के विचारों से नितान्त समन्वय।

सन्तों में इस प्रकार अगाध श्रद्धा रखते हुए भी उनकी उपलब्धियों के मूल्यांकन में कविराजजी का दृष्टिकोण पर्याप्त आलोचनात्मक रहा है। सत्संग-चर्चा में इनकी

## सन्तों के अस्तित्व में विश्वास

### कालजयी तथा सिद्ध देहधारी

प्राकृत देहधारी सन्तों की अनन्तशक्ति में आस्था रखने के साथ ही सत्संग के क्रम में प्राप्त एतद्विषयक सूचनाओं तथा स्वानुभूति के अनुसार सुदीर्घकालीन और चिन्मय देहधारी महापुरुषों के अस्तित्व और उपयुक्त आधार में प्रेरणाप्रदान के विश्वासी रहे हैं। कविराजजी के परिचितों में ऐसे अनेक सन्तों के वृत्त यहाँ वर्णित हैं, जिनका आध्यात्मिक पथ-प्रदर्शन ही नहीं, सम्पूर्णजीवन-सूत्र का संचालन दिव्य देहधारी महापुरुषों द्वारा होता रहा है। कविराजजी ने अपने व्यक्तिगत अनुभवों के आधार पर इस तथ्य का समर्थन किया है। परमहंस विशुद्धानन्द, केदार मालाकर, योगप्रकाश ब्रह्मचारी, राम ठाकुर, काली पद गुहराय प्रभृति सन्त-साधकों तथा उनके जीवन का जो विवरण यहाँ दिया गया है उसमें इस प्रकार की अनेक घटनायें वर्णित हैं। ये महापुरुष प्रायः अलक्षित रूप से कृपापात्र सन्तों का मार्गदर्शन करते थे किन्तु आवश्यकतानुसार कभी-कभी स्थूल शरीर से भी प्रकट होकर उनकी अभीष्ट सिद्धि करते थे। परमहंस विशुद्धानन्द की स्वामी नीमानन्द ने और योगप्रकाश ब्रह्मचारी की आबू के महात्मा ने किस प्रकार जीवनधारा ही मोड़ दी थी, उक्त सन्तों के परिचय में इसका विवेचन विस्तार से किया गया है।

सन्तों की साधना-प्रणाली पर प्रकाश डालते हुए कविराजजी ने कहीं-कहीं उनके भौतिक जीवन विषयक कुछ तथ्यों का उल्लेख कर दिया है, परन्तु इनका ध्यान साधन-तत्व के आन्तरिक के साथ प्रस्तुत करने की ओर ही विशेष रूप से रहा है। अतः गम्भीर एवं सूक्ष्म अन्तर्दृष्टि की सहायता से सन्तों की साधना में अन्तर्निहित तत्वों का विवेचन बड़ी हार्दिकता से किया गया है। इसका कारण है बहिरंग जीवन की अपेक्षा आन्तरिक उपलब्धि को ही साधकों की परम सम्पद् मानना। अलौकिक-शक्ति-सम्पन्न साधकों की जीवन यात्रा में घटित जिन अनेक चमत्कारों तथा विभूतियों का वर्णन यहाँ प्रस्तुत किया गया है वे कविराजजी की निजी अनुभूति पर आधारित हैं, अतः उनकी सत्यता सन्देह से परे है। इस प्रकार के चमत्कार हैं—तारकेश्वर माँ की रोगनिवृत्ति सम्बन्धी शक्ति, परमहंस विशुद्धानन्द की सूर्य-विज्ञान द्वारा अभीप्सित पदार्थों की सृष्टि, नागाबाबा की देह सम्बन्धी लोकोत्तर क्रियाएँ, सोऽहं सिद्ध बाबा द्वारा देव-देवियों का दर्शन, राम ठाकुर की आकाशमार्ग से हिमालयस्थ दिव्य आश्रमों की यात्रा, सिद्धिमाता की कायाभेदी वाणी, ज्योतिजी का सूक्ष्मदेह से दिव्यलोक-भ्रमण, केदार मालाकर की स्थूल शरीर छोड़कर लोक-लोकान्तर यात्रा आदि। नवीन पद्धति में पोषित विचारधारा इन तथ्यों को अस्वाभाविक तथा अन्धविश्वास प्रेरित कहकर अग्राह्य घोषित कर सकती है, किन्तु जो अतीन्द्रिय जगत् की

विचित्रताओं से अभिज्ञ हैं उन पारदर्शी छिन्नसंशय तथा आस्थावान व्यक्तियों के सन्निकट इनकी वास्तविकता सदैव असंदिग्ध रहेगी।

कविराजजी की जीवनव्यापी सत्संगचर्या के ये संस्मरण उनके चरणों में बैठकर श्रुति-परम्परानुसार लिपिबद्ध किये गये हैं। जिन महात्माओं के सम्पर्क और तत्वज्ञान की चर्चा इस प्रसंग में की गई है। 'साधु-दर्शन ओ सत्प्रसंग' नामक बंगला ग्रन्थ के प्रथम भाग में पाँच[1] तथा द्वितीय भाग में सात[2] सन्तों के वृत्त पहले प्रकाशित हो चुके हैं। इधर प्रथम खण्ड का हिन्दी रूपान्तर भी निकला है। द्वितीय खण्ड मुद्रणस्थ है। उक्त ग्रन्थों में दिये गये बारह के अतिरिक्त तीन और सन्तवृत्त पहले लेख के रूप में काशी से प्रकाशित 'उत्तरा' तथा 'दयाल प्रसंग', और कलकत्ता की 'हिमाद्रि' नामक बंगला पत्रिका में निकले थे। इन सभी स्रोतों में केवल निम्नांकित महापुरुषों के साथ हुई कविराजजी की सत्संगचर्चा दी गई थी—

१. महात्मा ज्योति जी
२. तत्संगी महात्मा
३. सोऽहं सिद्ध बाबा
४. राम ठाकुर
   ( केदार मालाकर )
५. एक अद्भुत बालक
६. नागाबाबा
७. श्यामदास बाबाजी
८. किशोरी भगवान
९. योगत्रयानन्द
१०. पागल ( खेपा ) बाबा
११. सीतारामदास बाबाजी
१२. वृद्ध महाशय
१३. सिद्धि माता
१४. रामदयाल मजूमदार

इनके अतिरिक्त निम्नलिखित सन्तों के सम्बन्ध में प्रकाशित स्वतन्त्र ग्रन्थों में भी कविराजजी ने अपने विचार व्यक्त किये हैं—

१. परमहंस विशुद्धानन्द
२. सिद्धिमाता
३. माँ आनन्दमयी
४. शोभा माँ
५. माधव पागला

इस दृष्टि से प्रस्तुत अध्याय में नीचे लिखे सन्तों के साथ (सं १ को छोड़कर) कविराजजी की तत्त्व-चर्चा का विवरण पहली बार प्रकाश में आ रहा है—

१. लोकनाथ ब्रह्मचारी
२. भोलागिरि
३. देवनाथ पुरा की भैरवी
४. सतीशचन्द्र मुखोपाध्याय
५. अन्धा मास्टर
६. नवीनानन्द
७. रासबिहारी साधु (टीलाबाबा)
८. मायानन्द चैतन्य

---

१. 'साधुदर्शन ओ सत्प्रसंग', प्रथम भाग—१. महात्मा ज्योतिजी, २. तत्संगी महात्मा, ३. सोऽहं सिद्ध बाबा, ४. राम ठाकुर ५. एक अद्भुत बालक।

२. द्वितीय भाग—१. किशोरी भगवान, २. नागाबाबा, ३. श्यामदासबाबा, ४. योगत्रयानन्द. ५. ख्यापा साधु, ६. सिद्धिमाता, ७. सीतारामदास बाबा।

९. दयाल ब्रह्मचारी
१०. स्वामी ब्रह्मानन्द
११. बसंत साधु
१२. कालिकानन्द अवधूत
१३. हरिहर बाबा
१४. निश्चलानन्द
१५. तरणीकान्त सरस्वती
१६. सन्तदास बाबाजी
१७. महानन्द गिरि
१८. हरिप्रसादजी
१९. केशवानन्द
२०. जगदीश मुखोपाध्याय
२१. विश्वरंजन ब्रह्मचारी
२२. तारकेश्वर माँ
२३. पालधि महाशय
२४. कालीनाथ स्वामी
२५. बालानन्द ब्रह्मचारी
२६. नौका माँ
२७. टूड़ी पार का बाबा
२८. सच्चा बाबा
२९. स्वामी प्रेमानन्द
३०. पुलिन ब्रह्मचारी
३१. सीताराम दास
३२. निर्विकल्पानन्द तीर्थस्वामी
३३. कालीपद गुहराय
३४. मेहेरबाबा
३५. उपवासी बाबा
३६. सत्य साईं बाबा
३७. कमरू बाबा
३८. कोठारी बाबा
३९. माधव पागला

यह एक आश्चर्य की बात है कि आचार्य-चरण को अपने छात्रजीवन के आरम्भिक काल–१९०२ ई० से लेकर आजतक की साक्षात्कृत महात्माओं से प्राप्त तत्वज्ञान विषयक तथ्य पूर्णतया स्मरण हैं। ये विवरण सत्संग-क्षणों में इनके मानस-पटल पर अंकित बिम्बों की यथार्थ प्रतिकृति हैं। किस महात्मा से ये कब और कहाँ मिले? क्या प्रश्न किये और उस महापुरुष ने उनका समाधान किन शब्दों में किया, उसकी साधना-प्रणाली की क्या विशेषतायें थीं, वह अध्यात्म-साधना के किस सोपान तक पहुँचा हुआ था, उसकी शिक्षा की विलक्षणताएँ क्या थीं—आदि का निरूपण श्रीमुख से सुनते हुए, ऐसा लगता है जैसे ६५ वर्षों के इस दीर्घ अन्तराल में कालप्रवाह इनकी स्मरणशक्ति का स्पर्श किये बिना ही अलक्षित रूप से सरक गया हो।

प्रस्तुत सत्प्रसंगचर्चा के क्रम में सन्तों को साधना-पद्धति तथा तत्वज्ञान विषयक बहुतसी सामग्री 'गोपनीय' तथा 'अनावश्यक' कह कर प्रकाश में आने से रोक ली गई है। मेरे विचार में इसका कारण कदाचित् उपयुक्त आधार के अभाव में पाठकों द्वारा उसका अन्यथा अर्थ लगाने की आशंका रही है। भवरोगग्रस्त जीवों के लिए 'कविराजजी' की यह व्यवस्था निस्संदेह कल्याणकर होगी।

आशा है पूर्ण सत्य की गम्भीर और व्यापक अनुभूति से सम्पन्न सन्त-महात्माओं के चरित तथा उपदेश का यह संग्रह साधकों के संस्कारमार्जन और अन्तःजीवन के विकास में यथेष्ट सहायक होगा।

# १. लोकनाथ ब्रह्मचारी

जब मैं ढाका के जुबिली स्कूल में पढ़ता था, सर्वप्रथम उसी समय मैंने 'बारदी-ब्रह्मचारी' जी का नाम सुना था। 'बारदी' नामक गाँव में रहने के कारण ही ये महाशय इस नाम से इस प्रदेश में प्रसिद्ध थे, वास्तव में इनका नाम 'लोकनाथ' था। मेरे अध्यापक मथुरामोहन चक्रवर्ती, जिन्होंने कालान्तर में ढाका में शक्ति औषधालय की स्थापना की थी, ब्रह्मचारीजी के शिष्य थे। वे बड़े ही धर्मप्राण और सत्संगी थे। उनके मुख से मैंने परलोकगत ब्रह्मचारीजी की योग विभूतियों की अनेक कथाएँ सुनी थीं। इनकी आश्रम-भूमि 'बारदी' ढाका जिले में नारायणगंज के पास स्थित है।

मेरे एक मित्र पुलिनबिहारी मुखोपाध्याय उस समय ढाका में ही रहते थे। उनका मथुरामोहन चटर्जी से, जो वहीं विद्यालय-निरीक्षक के पद पर कार्य कर रहे थे, घनिष्ठ सम्बन्ध था। ये मथुराबाबू प्रसिद्ध राष्ट्रनेत्री तथा कवयित्री सरोजनी नायडू के पिता अघोरनाथ चटर्जी के ज्येष्ठ भ्राता थे। पुलिन बाबू के लड़के वीरेन्द्रमोहन मेरे स्कूल ही में नीची कक्षा में पढ़ते थे, परन्तु मेरे घनिष्ठ मित्र थे। इनके भी मुख से मैंने बारदी-ब्रह्मचारी जी की बहुत प्रशंसा सुनी थी। उन्होंने मुझ से कहा था कि वे एक बार सहसा मलेरिया से पीड़ित हुए। धीरे-धीरे वह जड़ पकड़ गया। बहुत दवा की गई किन्तु कोई लाभ नहीं हुआ। निराश होकर उनके पिता उन्हें लेकर ब्रह्मचारीजी के पास गये। ब्रह्मचारीजी विलक्षण प्रकृति के व्यक्ति थे। पुलिन बाबू ने डरते-डरते उनसे निवेदन किया 'महाराज मेरा लड़का बहुत कष्ट पा रहा है। ज्वर छूटता नहीं है। आप कुछ कृपा करें।' ब्रह्मचारीजी ने उग्र स्वर में कहा—'छूटता नहीं है, तो मैं क्या करूँ? डाक्टर वैद्य को दिखाओ।' पुलिन बाबू ने कहा—'बहुत दिखाया गया, कुछ फायदा नहीं हुआ।' यह कहने पर ब्रह्मचारीजी ने एक डण्डे से वीरेन्द्र को मारा। डण्डे की चोट खाकर भी वह रंचमात्र भी विचलित नहीं हुआ। उसे न क्रोध आया न मुँह से आह का शब्द निकला। वह ब्रह्मचारीजी के चरणों में पड़ा रहा। फिर उसने दृढ़तापूर्वक कहा 'मैं नहीं जाऊँगा, आप जो करेंगे सोई होगा।'

ब्रह्मचारीजी को दया आ गई। बोले 'अच्छा उस पोखरे में स्नान करके आओ।' पोखरा आश्रम के पास ही था। वीरेन्द्र को उस समय भी बुखार था। परन्तु ब्रह्मचारीजी का आदेश मानना ही था। पोखरा में जाकर स्नान किया। उसके लौट आने पर ब्रह्मचारी ने कहा 'दही और भात खाओ', आश्रम में दही भी था, भात भी था। वीरेन्द्र ने बुखार रहते हुए भी निश्शंक होकर ब्रह्मचारीजी के आदेशानुसार दही-भात पेट भर खाया। इसके बाद ब्रह्मचारीजी ने कहा 'बस हो गया। अब घर चले जाओ।

वीरेन्द्र पिता के साथ घर चले आये। बुखार उतर गया। सबको आश्चर्य हुआ कि इतना पुराना मलेरिया कुपथ्य-सेवन के बावजूद ब्रह्मचारीजी के डण्डे की मार से तत्काल भाग गया। उसने फिर लौट कर आने का साहस नहीं किया।

इस प्रकार की बहुत-सी घटनाएँ मैंने ब्रह्मचारीजी के सम्बन्ध में सुनी थीं, परन्तु दर्शन का सौभाग्य नहीं हुआ। उत्तर-काल में ब्रह्मचारीजी के प्रधान शिष्य ब्रह्मानन्द भारती ने उनका जीवन-वृत्त 'सिद्ध-जीवनी' नाम से लिखा था। इनसे मेरी भेंट काशी में हुई थी। ये भी अच्छे योगी थे। सांख्य-योग पर इन्होंने कई महत्त्वपूर्ण पुस्तकें लिखी हैं। इनसे संश्लिष्ट एक अन्य महात्मा प्रेमानन्द भारती थे, जिन्होंने 'श्रीकृष्ण'—नामक एक सुप्रसिद्ध ग्रन्थ लिखा था। पीछे ये अमेरिका चले गये थे और वहाँ से 'लाइट आफ इण्डिया' नामक पत्र निकालते थे।

ब्रह्मचारीजी १६० वर्ष की आयु तक जीवित रहे। इनका वैशिष्ट्य यह है कि इनके चक्षु में कभी निमेष नहीं पड़ता था और बहुत दूर की वस्तुएँ, यहाँ तक कि दूरस्थ वृक्षों की डालों या पत्तों पर बैठे हुए छोटे-छोटे चीटों को भी, ये देख लेते थे। इनमें आकाशगमन की भी शक्ति थी। पूर्वबंग में इनके विषय में बहुत अलौकिक आख्यायिकाएँ प्रचलित हैं। सुना जाता है कि एक बार जब महात्मा विजयकृष्ण गोस्वामी किसी कठिन रोग से पीड़ित थे तो ब्रह्मचारीजी ने शून्य मार्ग से जाकर उन्हें दर्शन दिया था और इनके आविर्भाव से वे तत्काल रोगमुक्त हो गये थे।

## २. रामदयाल मजूमदार

ये अपने समय में बंगदेश के एक प्रभावशाली धर्मोपदेष्टा महापुरुष माने जाते थे। इनसे मेरा पहली बार परिचय अपने निवास ग्राम के निकट, टंगाइल नगर में हुआ था जो अब पूर्वी पाकिस्तान के मैमनसिंह जिले के अन्तर्गत है। ये उस समय वहाँ के एक इण्टरमीडियेट कॉलेज के प्रिन्सिपल थे। इन्होंने कलकत्ता विश्वविद्यालय से एम० ए० की उपाधि प्राप्त की थी और मेरे स्वर्गीय पितृदेव के सहपाठी थे। इनके प्रवचनों तथा आदर्श धर्माचरण के प्रभाव से असंख्य युवकों के जीवन में परिवर्तन हुआ था। उनमें बंगाल के वर्तमान प्रसिद्ध महात्मा बाबा सीतारामदास ओंकारनाथ भी हैं।

इन्होंने १९०६ ई० में 'उत्सव' नाम से एक मासिक पत्रिका निकालना प्रारम्भ किया था। यह इनके सम्पादकत्व में बहुत वर्षों तक चली। उसमें इनके गीता तथा योग वासिष्ठ ( लीला-उपाख्यान ) प्रभृति धर्म-ग्रन्थों पर बहुत सुन्दर लेख निकलते थे। जीवन के अन्तिम समय में ये प्रायः कलकत्ता में रहा करते थे। वर्ष में एकबार काशी जाते थे और गंगा के किनारे चौसट्टी घाट पर कुछ दिनों तक अवस्थान करते थे।

१८



पं० गोपीनाथ कविराज, परमहंस
विशुद्धानंद, केदारनाथ भौमिक (गुरु भ्राता)
१९३० ई०



परमहंस विशुद्धानंद
अप्रैल १९३७ ई०

१९



हरिहर बाबा



किशोरी भगवान



ब्रह्मज्ञ बालिका शोभा के साथ, उनके गाँव में (१९३८ ई०)
सुकुमार राहा (शोभा के पिता), कविराज जी, शोभा, जितेशचन्द्र
चक्रवर्ती, सीताराम पाण्डे



१९३४ ई० के आसपास जब मैं कलकत्ता गया था और अवसर ग्रहण करने की तैयारी कर रहा था, इनके घर पर जाकर मिला था। इन्होंने बड़े सत्कार के साथ मेरी अभ्यर्थना की थी। मैंने भी इन्हें पितृवत् प्रणाम किया था। उस समय कुछ आध्यात्मिक विषयों पर इनके साथ विचार-विमर्श हुआ था। उनमें से एक था 'जप और ध्यान', इस सम्बन्ध में इनका उपदेश यह था कि आरम्भ में इष्टमूर्ति का निर्माण करके ध्यान करना चाहिये। वस्तुतः साधारण लोग ही ऐसा करते हैं। परन्तु मेरा सिद्धान्त था (जिसका मैंने वहाँ प्रतिपादन किया) कि भावना अथवा ध्यान दर्शनमूलक होता है। जब तक इष्टदेवता का दर्शन न हो तब तक उसका ठीक ध्यान कैसे हो सकता है? पूजा भी कैसे होगी?

"देवे परिचयो नास्ति यद् पूजा कथं भवेत् ?"

अतः उपासक का पहला कार्य है इष्ट देवता का साक्षात्कार करना। यह साक्षात्कार ध्यानमूलक अवश्य हो सकता है, परन्तु साक्षात्कार का श्रेष्ठ उपाय है गुरुप्रदत्त वीर्य-सम्पन्न मन्त्र का यथाविधि जप। काष्ठ में अग्नि है अवश्य, किन्तु वह निहित है। उसे अभिव्यक्त करने के लिए संघर्ष करना पड़ता है। इसी प्रकार इष्टदेवरूपा शक्ति अव्यक्त रूप से विद्यमान है। उसे प्रत्यक्ष करने के लिए गुरुदत्त मन्त्र के साथ चित्त का संघर्ष होना चाहिए। इससे देवता रूप अभिव्यक्त हो जाता है। उसके बाद क्रिया के प्रभाव से धीरे-धीरे उसको स्थायी किया जा सकता है। परन्तु स्थायी होने के पहले देवता के आविर्भाव के अनन्तर ध्यान आवश्यक होता है। ध्यान देखी हुई वस्तु का ही किया जा सकता है। यही यथार्थ ध्यान है। अन्यथा ध्यान कल्पित होता है।

यह सुनकर मजूमदार महाशय अत्यन्त प्रसन्न हुए और बोले 'यह बात सत्य है, परन्तु साधारण अवस्था में शक्तिसम्पन्न मन्त्र या नाम तो मिलता नहीं है। इसलिए श्रद्धा तथा भक्ति के सहित देवता के शास्त्रकल्पित रूप का भी ध्यान करना चाहिये।' मैंने इसे मान लिया, किन्तु गौण-कल्परूपेण।

एकबार भारत-धर्ममहामण्डल के विशिष्ट अधिवेशन में भाषण देने के लिए मजूमदार महाशय काशी पधारे थे। यह उनके देहावसान के चार पाँच वर्ष पहले की बात है। उस समय इनको बुलाकर मैंने गुरुदेव के दर्शन का प्रबन्ध किया था। गुरुदेव उस समय अपने आश्रम 'श्री विशुद्धानन्द-कानन' में समागत साधकों को सूर्य-विज्ञान की शिक्षा दे रहे थे। सूर्य-रश्मियों से किस प्रकार जागतिक पदार्थ उत्पन्न होते हैं इसकी प्रक्रिया दिखा रहे थे। मजूमदार महाशय की बहुत दिनों से इच्छा थी कि यह व्यापार वे अपनी आँखों से देखें। मैंने गुरुदेव से यह निवेदन कर दिया था। बाबा ने प्रसन्न होकर इनकी इच्छानुसार नाना प्रकार की वस्तुओं की सृष्टि रश्मियों के संघटन से करके दिखाया। उस समय मजूमदार महाशय के मन में प्रश्न उठा कि इस सृष्टि का रहस्य क्या है? यह कैसे होती है? मैं जहाँ तक अनुभव

कर पाया था, उसके अनुसार उन्हें समझाया। सूर्य-विज्ञान में रश्मियों का परिचय आवश्यक है। प्रत्येक रश्मि को निकालने की प्रक्रिया भी सिखाना पड़ता है। फिर एक रश्मि के साथ दूसरी रश्मि का संयोजन और उनके साथ तीसरी रश्मि का संयोजन इत्यादि क्रम से वस्तुविशेष के संस्थान के अनुरूप वर्णों का क्रमशः समावेश करना पड़ता है। जिस प्रकार वर्णमाला का परिचय होने पर पद बनाने के लिए वर्णों का संयोजन आवश्यक होता है उसी प्रकार सूर्य-विज्ञान में भी क्रमशः वर्णों का संयोजन आवश्यक होता है।

परन्तु इसमें एक रहस्य है। यह जगत् वर्णमय है। इस वर्णमय जगत् में शुद्ध-वर्ण का परिज्ञान कैसे होगा? दूसरा प्रश्न यह है कि वर्ण का परिचय होने पर और उसका स्फुरण करने पर भी वर्णान्तर के साथ उसका संयोग कैसे होगा? क्योंकि प्रतिवर्ण स्वभावतः क्षणिक है। वह एक क्षण से अधिक प्रकाशमान रहता नहीं है। एक वर्ण स्फुरित होने पर दूसरे वर्ण के स्फुरण तक स्थायी नहीं रहता। प्रतिवर्ण आशुसंचारी है। परस्पर दो अथवा उससे अधिक वर्णों का संघटन कैसे होगा? इन दोनों प्रश्नों का उत्तर एक ही है। जगत् में सर्वत्र वर्ण ही वर्ण है, परन्तु इस अभि-व्यक्त वर्ण की पृष्ठभूमि में निर्मल शुभ्र सत्ता विद्यमान है। उसीको सर्वशास्त्र में विशुद्ध सत्त्व कहते हैं। सबसे पहले इसे ही अभिव्यक्त करना पड़ता है। यह अभिव्यक्त होकर परिछिन्न देश में परिछिन्न काल के लिए स्थायी होता है। इस शुद्ध सत्त्व अथवा श्वेत-वर्ण के ऊपर स्फुरित करने से प्रतिवर्ण की निजसत्ता अभिव्यक्त होती है। वर्ण-परिचय का यही रहस्य है। यह न करने से विभिन्न वर्णों का सम्मिश्रण होने के कारण वर्ण-विशेष का परिचय नहीं मिल सकता।

इस विशुद्ध सत्त्व का एक और भी गुण है। यह इसमें प्रकाशित किसी भी वर्ण को स्थायी कर सकता है। उसी प्रकार से प्रतिवस्तु का जो वर्णमूलक सन्निवेश क्रम है, तदनुसार क्रमशः वर्णों की अभिव्यक्ति आवश्यक होती है। जब तक अन्तिम वर्ण की अभिव्यक्ति न हो तब तक वस्तु का गुण प्रकाशित नहीं होता—जिसको हम द्रव्य या मैटर कहते हैं वह उस वर्णरूप शक्ति का ही संघटन से होता है। जैसे संघटन से वस्तु की उत्पत्ति होती है, उसी प्रकार विघटन से उसका लय भी हो जाता है।

मजूमदार महाशय ने पूछा 'सूर्य-किरण से अपेक्षित वर्ण की अभिव्यक्ति कैसे की जा सकती है?' हमने कहा 'बाबाजी का निर्देश यही है कि शिक्षार्थी इसे लेन्स अथवा आतिशी शीशे के द्वारा कर सकते हैं। इसके लिए 'ज्ञानगंज-आश्रम' से जो लेन्स बाबाजी के निकट आया करता है, वह सर्वोत्कृष्ट है। पाश्चात्य देशों में भी उतना अच्छा लेन्स नहीं बनता। वह स्फटिक का है। रामदयालजी ने बाबाजी के लेन्स को हाथ में लेकर भलीभाँति देखा। हमने कहा, शास्त्रों में जो वाक् और अर्थ का वाच्य-वाचक सम्बन्ध माना गया है, वह इसकी पुष्टि करता है। यह केवल दार्शनिक

सिद्धान्त नहीं, प्रायोगिक विज्ञान है। यह सब रश्मि-जाल का रूप ही वर्णमाला है। यह वाक्-तत्त्व का ही स्फुरण है। और जो वस्तु निर्गत होता है, वह अर्थ स्वरूप है। 'वागर्थाविव सम्पृक्तौ' का यही तात्पर्य है।'

इसके अतिरिक्त बाबाजी के सान्निध्य में एक और विषय की चर्चा हुई थी। यह थी संकल्प या एकाग्रता के प्रभाव से वस्तु की सृष्टि का रहस्य। योगी का संकल्प, विकल्पशून्य होता है इसीलिए उसका नाम सत्य-संकल्प है, विकल्प न रहने के कारण संकल्प अबाधित रूप से अर्थरूपेण होता है। योगशास्त्र में त्रिपुरा-रहस्य के ज्ञान-खण्ड में तथा अन्यत्र भी इसका विशेष विवरण मिलता है। संकल्प मात्र से कैसे वस्तु का निर्माण होता है, बाबाजी ने इसका भी उनको प्रत्यक्ष दर्शन कराया था। मजूमदार महाशय गुणग्राही थे और वे स्वयं भी एक महायोगी श्यामाचरण लाहिड़ी के शिष्य थे। किन्तु इस प्रकार के प्रयोग के प्रत्यक्ष-दर्शन का सुयोग उन्हें नहीं मिला था। बाबाजी की इन अलौकिक योगविभूतियों को देखकर अत्यन्त प्रसन्न चित्त हो वे आश्रम से विदा हुए।

## ३. स्वामी योगत्रयानन्द

स्वामीजी संन्यासी नहीं थे। इन्होंने अपना सारा साधना-मय जीवन गृहस्थ रहकर ही बिताया था। कर्म, ज्ञान तथा भक्ति-योग के गूढ़ तत्त्वों को इन्होंने इसी आश्रम में आयत्त किया था, 'योगत्रयानन्द' के नाम से उनकी प्रसिद्धि का यही रहस्य था। इस लोक-प्रदत्त उपाधि के साथ इनकी साधक देह की संज्ञा 'शिवराम किंकर' जुड़ी रहती थी। यह नाम इनका अपना रखा हुआ था; अवश्य गुरुदेव श्री शिवराम की अनुमति से। इसमें इनकी अगाध गुरुनिष्ठा निहित थी। गुरुदेव संन्यासी थे—उनके सर्वतोभावेन अनुगत होने के कारण—तद्रूपता प्राप्त कर ये भी स्वामी हो गये।

मेरे आध्यात्मिक जीवन के विकास में इनका अपूर्व योगदान रहा है। 'आर्यशास्त्र प्रदीप' को पढ़कर किस प्रकार मेरे मन में इनके दर्शन की अभिलाषा जागी और कितने वर्षों की निरन्तर खोज के बाद इनके चरणों तक मैं पहुँच सका—इसका वृत्तान्त स्थानान्तर में दिया जा चुका है। इनके विषय में जितनी बातें उल्लेख योग्य हैं, उनमें से कुछ नीचे दे रहा हूँ।

शिवराम किंकर महाशय का जन्म हवड़ा जिले के बाली ग्राम में फाल्गुन शुक्ला द्वितीया रविवार १२६६ बंगाब्द ( १८६० ई० ) में हुआ था। यह स्थान बराहनगर के पश्चिम, गंगातीर पर है। ये श्री रामजीवन सान्याल और विश्वेश्वरी देवी के पुत्रों— शशिभूषण, देवेन्द्रनाथ और राजेन्द्रनाथ में सबसे बड़े थे। इनकी पद्मावती और भुवनमोहिनी दो बहनें भी थीं। इनके तीसरे भाई देवेन्द्रनाथ ने बाल्यावस्था में ही संन्यास ग्रहण कर लिया था और पीछे ब्रह्मचारी रामेश्वरानन्द के नाम से प्रसिद्ध हुए थे।

